जो है तिहुं लोकनिको प्रमान,
सो प्रथम वरन करियत सुजांन।
प्राचीन ग्रंथ अनुसार पाय,
स्वरवांनीको भाषा बनाय ॥६॥

*दोहा :* प्रथम भूमि मधि लोककी, चित्रा नांम कहात।
तातैं जोजन लक्ष यक, ऊँचे स्वर्ग[1] विख्यात ॥७॥
मद्धि जोतिषी-पटल मैं, अथिरनुको यह हेत।
मेर सुदरसन आदिकी, नित्ति प्रदषिणा[1] देत ॥८॥

## स्वर्ग नामां

*कवित्त :* सउधर्म ईसांन अो सनतकुमार जांनि,
बहुरि मांहिन्द्र व्रंह्म व्रंह्मोतर जानिऐ।
लांतव‡ कापिष्ट शुक्र महाशुक्र है सतारि,
सहैश्रार आंणत प्रांणत पैंहचानिऐ॥
आरण अच्युत भऐ सोलह सुरग तिन,
ऊपरि है नौ ग्रीवेक तिन्हैं उर आंनिऐ।
तापैं नौ निड्डोतरे[1] कैं परि पांच पिच्योतरे[2],
तिन परि 'मुक्ति-सिला सिद्ध'[3] ठौर मांनिऐ ॥९॥

*दोहा :* याही चित्रा भूमि कैं, तलि भुवनालय जांनि।
जोजन लक्ष प्रमांण फुनि, तलैं नरक दुष-दांनि ॥१०॥

## नरक प्रभा नांम[1]

रत्न सर्करा वालुका, पंक धूम तम सोवि।
बहुरि[2] महातम सात ऐ[3], तिन तलि कह्यो निगोदि ॥११॥

---

७ : १ स्वर्ग।
८ : १ प्रदिषणां।
९ : १ निडोतरे। २ पिचोतरे। ३ सिद्ध मुकति सला।
११ : १नाम। २ बहुरि। ३ सातए।

---

†According to the Svetambara's there are twelves "Swarga's" only, whereas the Digambara's stick to sixteen i. e. ब्रह्मोत्तर, कापिष्ठ, शुक्र, शतार in addition.
‡Is it Atlantic ?

या विधि ए संछेप से, वरनें सकल सथांन ।।
अब[1] इनको सुनिये[2] सकल, घनाकार मतिवांन ।।१२।।

चौपई : प्रथम अनंत अलोकाकास, वसौं दिसा मरजाद न जास ।
तामें लोक पुरष आकार, चौदह राजू ऊंचौ सार ।।१३।।
ज्यौं कटि पुरष हाथ धरि दोय, पग चौड़े[1] करि ऊभो[2] होय ।
इम अलोक में लोक कहंत, ज्यौं घर में छींका लटकंत ।।१४।।
घनाकार तिन कौ सुनि लेहु, विधिवत ज्यौं भाजै संदेहु ।
रजू तीन सै तेतालीस, होत जु भाख्यौ जिम जगदीस ।।१५।।

दोहा : प्रथम हि भूमि निगोदि-तलि, लांबी चौड़ी जांनि ।
सात सात राजू कही, फुनि सुनिए गुनखांनि ।।१६।।
ऊंची राजू सात है, मद्धि लोक लौं सोय ।
जेम अंन्न की रासि फुनि, अर्ध[1] तरौं नां होय ।।१७।।
मद्धि लोक भुव नांम जो, चित्रा कह्यौ विख्यात ।
पूरब पछिम ऐक रजु, दक्षिण उत्तर सात ।।१८।।
तामें राजू ऐक तो, चित्राको लै ताहि ।
तैली राजू सात भुव, चोड़ी मांहि मिलाहि ।।१९।।
भई आठ राजू सवै, तिह आधी लै च्यारि[1] ।
ताकों लंबी सात सौं, गुनि लीजिऐ विचारि ।।२०।।

सोरठा : होत गुनें अठवीस, सो गुनि ऊंची सात तें ।
घनाकार जु भईस[1], रजू ऐकसौंछिन्नवै[2] ।।२१।।

दोहा[1] : फुनि वा चित्रा भूमि तें, ऊंची राजू सात ।
वात-वलय लौं जांनि तसु, भाग दोय गिनि भ्रात ।।२२।।
बृंह्म[1] स्वर्ग लौं भाग यक, पहिलें घटि फुनि वाधि[2] ।
वात-वलय लौं दूसरो[3], बधि घटि लीजे साधि ।।२३।।

---

१२ : १ अब । २ सुनिए ।
१४ : १ चौडे । २ ऊभौ ।
१७ : १ अर्द्ध ।
२० : १ च्यारि ।
२१ : १ भईसु । २ छिनवै ।
२२ : १ दोहा A does not use दोहा at all ।
२३ : १ ब्रह्म । २ बधि । ३ दूसरौ ।

अरिल[1] : मद्धि लोक चौड़ौ इक[2] राजू सांच है,
बह्म स्वर्ग वह चौड़ौ राजू पांच है ॥
मिलें होत छह तामें आधे लीजिऐ[3],
तिनको लंबे सात गुनें[4] जब कीजिऐ[5] ॥२४॥
तबें होत इकईस सबं सुनि मित जू,
बंह्म स्वर्ग लौं ऊंचौ गनौं[1] नचित जू ।
राजू साढे तीन ताहि इकईस तें,
गुनि लीजे जैसें विधि सुनी मुनीस तें ॥२५॥
होत जु सत्तरि ऊपरि साढे तीन हैं,
असें ही वृंम्होतर तें गिनि लीन हैं ।
जो वधिघटि[1] कहि आयो[2] सो घटिवधि[3] गिनौं,
राजू होय तिहैत्रि[4] साढे सो भनौं ॥२६॥
बोऊ लेहु मिलाय करो[1] इकठे सबै,
होय ऐक[2]सौसैंतालीस रजू जबे ।
तिन्हैं ऐकसौछिनवे मांझि मिलाइऐ,
रजू तीनसैंतेतालीस बताइऐ ॥२७॥
तामैं जीव अनंत भरे यम मांनिऐं,
ज्यौं घट भरयौ घिरतसौं त्यौंही जानिऐं ।
जांन-पनौं लषियो है केवल ग्यांन मैं,
श्री जिन भाषी सो कीजे सरधां नमैं ॥२८॥
ताही के मधि त्रसनाड़ी[1] जु कहात है,
ऊंची चौवह राजू सबै विभात[2] है ।
लंबी चौड़ी इक इक[3] राजू ही कही,
त्रस जीवनि की याही मैं उतपति सही ॥२९॥

---

२४ : १ अरिल छंद । २ यक । ३ लीजिए । ४ गुनें । ५ कीजिए ।
२५ : १ गिनौ ।
२६ : १ घटिवधि । २ आयौ । ३ Same as १ । ४ तिहुतरि ।
२७ : १ करौ । २ एक ।
२९ : १ नाडी । २ विख्यात । ३ यक एक ।

या बिन लोकाकास मद्धि जे[1] ठौर है,
तहां इकेंद्री ही उपजत नहि और है।
लोकाकास तणी बिधि ऐसें जांनिएं,
गृंथनि कै अनुसारि कही सो मांनिएं ॥३०॥

चौपई : परि यह लोक जु पुरषाकार, वात-वलय कै है आधार।
तिन के नांम आदि सुनि अवें, तीन वलय तें वेढ्यो सवें ॥३१॥
प्रथम घनोदधि पवन कहात, गऊ-मूत्र सम वरन लषात।
मोटो जोजन बीस हजार, सब पिरथीतलि वलयाकार ॥३२॥
दुतिय वलय घन ताकौ नांम, मूंग वरन सोहै अभिरांम।
और घनोदधि-सम लै जांनि, त्रितिय वलय तन नांम बषांनि ॥३३॥
पंच वरन[1] है ताकौ रंग, और सकल जांनौ वह ढंग।
पिंड[2] भयो[3] सब साठि हजार, बड़ा जोजनां मोटौ सार ॥३४॥
ऊपरि सिद्धषेत्र है जहां, इती मुटाई[1] जांनौ तहां।
वात घनोंदधि फुनि घनवात, षवईं सहस धनुष रे भ्रात ॥३५॥
त्रितिय वात तन धनुष प्रमांन, पंद्रहसंपिच्षेहतरि[1] जांन।
तिनमैं[2] सिद्धन के सिर लगे, इम भाषी गनधर गुन पगे ॥३६॥
अब सुणि मद्धिलोक-विस्तार[1], दीप समुद्र असंषि मुझार[2]।
तिन मधि जंबूदीप प्रधांन, ज्यौं सरीर मधि[3] नाभि प्रमांन ॥३७॥
गोल जानि तिह वलयाकार, चहु दिसि जोजन लक्ष प्रसार।
मेर[1] सुदरसन ताकै मद्धि, ऊचौ[2] जोजन लक्ष प्रसिद्धि ॥३८॥
ताकै दक्षण उत्तर[1] वीर, षट परवत जु परे मनु तीर।
पूरव पछिम तिनके छोर, लवणोदधिमैं परे दुवोर ॥३९॥
जिनतें भए सात सुभ षेत, तिनकौ नांम सुनौं करि हेत।
भरतखेत्र[1] दक्षिण दिसि जांनि, ऐरावत ऊत्तर दिसि मांनि ॥४०॥

---

३० : १ जो।
३४ : १ बरण। २ पिंड। ३ भयो।
३५ : १ मुटाइ।
३६ : १ पिचषेहत्तरि। २ तिन्तें।
३७ : १ विसतार। २ मझार। ३ विधि।
३८ : १ मेरु। २ ऊंचो।
३९ : १ उतर।
४० : १ क्षेत्र।

हिमवत कह्यो चौ गुणौं सोय, है रनि वत तिम उत्तर जोय।
षेत्र जुहरि यातें चोगुणो, रम्यक उत्तर दिसि फुनि सुणों ॥४१॥
बीचि विराजै षेत्र विदेह, चौसठि गुणों ताहि गिरिण[1] लेह[2]।
अब परवत के कहिऐ[3] नांम, हिमवन भरथ वोर अभिरांम ॥४२॥
सिषरी ऐरावत दिसि लग्यो, महा हिमौंन दषिण[1] दिसि पग्यो।
रुकमी ऊत्तर दिसिकौं होय, नषिध भरथ की वोर सु जोय ॥४३॥
नील उतर दिसि ही कौं जांनि, ऐ सब भूधर षेत्र प्रमांन।
तिनके भाग ऐक सौ निवै, तामैं भरथ भाग यक हिवै ॥४४॥
जोजन पांच सै रु छव्वीस, इक जोजनकी कला वनीस[1]।
तिनमैं कला लेहु षट कहै, भरथ ऐरावत परमित यहै ॥४५॥
भवि सुनि भरथ षेत्र की वात, बिचि विजयारध परयो विष्यात।
तामैं गुफा दोय तू जांनि, तिनकी तरह सुनौ सुषदांनि ॥४६॥
हिमवन परवत परि द्रह देषि, पदम नांम तिह तनो विसेषि।
तिह तैं या दिसि नंदो दोय, गंगा सिंध[1] नीकसी सोय ॥४७॥
गंगा विजियारधकौं भेदि, पूरव दिसि चाली छिनि छेदि।
दुतिय गुफा विजियारध मांहि, सिंधु चली पच्छिम दिसि जांहि ॥४८॥
तिनतें भरथ-षेत्रकै मांहि, षट षंड[1] पड़े[2] सु संसय नांहि।
तिनमैं षंड मलेछ जु पांच, आरज्य[3] षंड ऐक है सांच ॥४९॥
ताकै मधि जांनि इक देस, नांम ढुढाहर[1] वसै विसेस।
सरिता[2] सरवर तामैं घने[3], कूप वावड़ी सुंदर बने ॥५०॥
वृछ[1] अनेक जाति के भलें, छहु रति मैं जे फूले फलें।
तहां पुरी अंवावति वसै, इंद्रपुरी हू तैं अति लसै ॥५१॥

---

४२ : १ गिनि। २ लेहु। ३ कहियतु।
४३ : १ दक्षिण।
४५ : १ उनीस।
४७ : १ सिन्धु।
४९ : १ षंडे। २ पड़े। ३ आरिज।
५० : १ ढुंढाहर। २ सरता। ३ घनें।
५१ : १ वृक्षि।

चहु[1] दिसि परवत बड़े ऊतंग[2], तिन परि थाई कोट सुचंग।
मधि पुरी के सुंदर भौंन, तिनमैं बसै सुधी सब पौंनि ॥५२॥
गिर परि महल भूप के बड़े, मांनौं सुर[1]-विमांन ऐ[2] पड़े।
महलनतैं गिर परि कछु[3] दूरि, किल्ला ऐक बनायो भूरि ॥५३॥
नांम सवाई जैगढ दियो, भूप सवाई जैस्यंघ कियो।
तामैं सोहत महल सुवाग, तोप कोट परि है वहु लाग ॥५४॥
राजी सबै पुरी के लोग, भूपनि-तणी नींति-संजोग।
ईति[1] भीति नहि व्यापत जहां, दुखी न दीसै कोऊ तहां ॥५५॥

*छंद वरवै :* तहां भऐ कछवाहे, छत्री[1] भूप।
तिनकी कीरति जग मै, अधिक अनूप ॥५६॥

## नृप वंस वर्नन

*दोहा :* बड़े वंस श्रीरांम के, कछवाहे दल साजि।
आऐ नरवर तैं कियो, देस ढुढाहड़ राज ॥५७॥
प्रथम राज काकिल कियो, मांचि मवासे तोड़ि।
बचे भोमिया ते सबै, मिले आप कर जोड़ि ॥५८॥
तिनकै पाटि हणू नृपति, भऐ मनौं हनुमांन।
बहुरयौं जानड़दे भऐ, तिनकै पाटि सु जांन ॥५९॥
फुनि पज्जवण भऐ नृपति, महावली सांमंत।
तिनको वल जस प्राकरम, वहु कविजन वरनंत ॥६०॥

*सोरठा :* भऐ मलेसी भूप, ग्यारह सै इक्यांवनैं[1]।
कीन्हौ राज अनूप, वैठि पुरी अंवावती ॥६१॥
फुनि वीसल भूपाल, राज कियो वहु[1] सैंन सजि।
तिनकै पाटि विसाल, राजे राजा राजदे ॥६२॥

---

५२ : १ चहुं। २ ऊतंग।
५३ : १ स्वर। २ ए। ३ कछू।
५५ : १ इति।
५६ : १ चित्री।
५९ : १ हणूं।
६१ : १ only इ the rest damaged.
६२ : १ ends damaged the word thus lost.

फुनि नृप केल्हरण नांम, बहुरयौं कूतिल[1] नृप भऐ[2]।
तिनके गढ़ अभिरांम, अबलौं सोभित हैं[3] प्रगट ॥६३॥
फुनि जौंगसी महीप, तिनकै पाटि भऐ नृपति।
उदैकरण अवनीप, तिनकै पटि[1] नरस्यंघ हुव ॥६४॥
भऐ भूप बणवीर, तिनकै[1] पट[2] उधरण उऐ[3]।
तिनकै पटि रणधीर, चंद्रसेणि हुव चंद्रसम ॥६५॥
तिनकै पटि भूपाल, प्रथ्वीराज[1] उंद्योत किय।
सब दुरजन के साल, भऐ प्रजापालन निमति ॥६६॥
द्वारावति की छाप, म्हाधरम[1]ध्वज भूप कै।
जोगी-तणैं मिलाप, घर बैठां ही ऊ घड़ी ॥६७॥
तिनकै बारह पुत्र, भऐ महाबल प्राक्रमी।
जीति लऐ[1] सहु सत्रु, बांधी बारह कोटड़ी ॥६८॥

छंद : प्रथीराज कै पाटि भारमल बैठ्यौ[1] अति सोहै।
तिनकै पटि भगवंतदास हुव ता सम और न को है॥
जिनकै[2] पुत्र भऐ जग में नृप मांनस्यंघ अवतारी।
तिन दिल्लीपति पातसाहिकौ[3] सबही बात सुधारी ॥६९॥
पूरब पछिम दक्षिण[1] ऊतर[2] च्यारयौं दिसि पंजाई[3]।
लैं लैं जीति भूमि भूपनि की दिल्ली तलैं लगाई॥
सबही मुलक मांहि जिनकौ जस अबलौ[4] नर तिय गावैं।
तिनकी संपति सांहँ[5] सुभटनु[6] कौ जसु कछुक सुनावैं ॥७०॥

---

६३ : १ कूंतिल। २ भये। ३ है।
६४ : १ पाटि।
६५ : १ जिनकै। २ पटि। ३ भए।
६६ : १ प्रथीराज।
६७ : १ महाधर्म्म।
६८ : १लिये, B Includes two additional Dohas and the verse order changes accordingly.

दोहा—प्रथीराज नृप जांम, पूरणमल भीवौं रतन।
किमो राज परिमांम, कारणी कबिन ना बरयौ ॥६९॥
आसकरण इक पुत्र, दौरि जाय पतिसाहिपैं।
नलवर राज पवित्र, लैकैं कीयो जीति बसु ॥७०॥

६९ : १ बैठो। २ जिन्हकै। ३पातिसाहि।
७० : १ दखिन। २ उत्तर। ३ पैं जाई। ४ अब लौं। ५ सांईंस। ६ सुभटन।

*कवित्त अन्योक्त*[1]† *:*

जेतक[2] विलायत मैं ऐक[3] उमराव[4] ताकैं,
तेती बीचि पांडवन मांड्यौ कुरखेत है।
कहै 'कवि गंगधर' आंगन को जैसो लेखौ,
तैसें कीन्हें सात हैं समुद्र सरासेत है॥
ऐती भूमि काकें भई कौंनें पातसाहि लई,
जेती यह पातसाहि[5] लई अर लेत है।
मेरें जांनि राजा मांन तोरि तोरि आसमान,
जोरि जोरि जमीतें जलालदी कौं देत है॥७१॥

*पुन कवित्त :*

काहू के करम पातसाही उमराई राई,
काहू के करम राज-राजनिको नेत है।
काहू के करम हय हाथी परगनें पुर,
काहू के करम हेम हीरनि को केत है॥
हरि हरि[1] जोई जोई जाही के लिलाट लीक,
सोई सोई आंनि इंह दरबारि[2] लेत है।
कूरम नरिंद मांनस्यंघ महाराजा,
तेरे करकं भरोसें करतार[3] लिखि देत है॥७२॥

पीछें तौं न होयगो[1] जुगति यह जांनियत,
कीन्हौं जब सेत रांम हेत जाको नल है।
कूरम नरिंद पुरषारथ की सीम सुनें,
जाके भुजदंडनि मैं भीमको[2] सौ बल[3] है॥
पूरब की ओर छित छोर लौं विरचि बीर,
काटि काढ्यो अमित पठाननि को दल है।
लोहू भरयो षरग[4] पषारयो मांनस्यंघ, भयो
तब तें सुधारो मनौं[5] सागर को जल है॥७३॥

---

७१ : १ अन्योक्ति। २ जेतिक। ३ एक। ४ उमराव। ५ अकबर।
७२ : १ हर। २ दरबार। ३ करतार।
७३ : १ होयगो। २ भीमको सौ। ३ बल। ४ षड्ग। ५ मानौं।

---

†The author means that this couplet has been composed by some one else. The word has nothing to do with अन्योक्ति alankara.

छप्पै : कनक-कलस सज्झिऐ[1], नगर मंडिऐ[2] बिबिधि बिधि।
पदमिनि यम पिष्यिऐ[3], उदित भई मनहूँ नऊं निधि॥
नर नारी मन मुदित, हरषि मुष मंगल गावहि।
जिनु धप्यो लंकेस कहै, सोई दछिछन आवहि[4]॥
इम सिंधु सकुचि पैंड़ो[5] कियो, जो न सीस पथ्थर[6] तिरैं।
रघुवंस भ्रंम नृप मांन सुनि, भम्भीषन फूल्यो[7] फिरैं[8] ॥७४॥

सोरठा : तेग मांन की मांहि, अगनि[1] अनोषी नीकलै।
अरण[2]थाला†वषि जांहि,जलबाळा‡जलि जलि मरैं ॥७५॥

दोहा[1] : मांनस्यंघ नृप कै भऐं[2], जगतस्यंघ* सुकमार।
बालपनैं गढ कांगड़ा[3], तोड़त[4] लगी न वार ॥७६॥
कवि काला माठा[1] दुरी, रज बिन[2] रजपूतांह।
जगतैं मांन नरिंद-रै[3], आघ[4] कियौ ऐतांह ॥७७॥
भऐ[1] कवर जगतेस कै, महास्यंघ सिरताज।
लघु सुत भूपति मान[2] को[3], भावस्यंघ किय राज ॥७८॥
बहुरि भऐ महास्यंघ कै, सुत नृप जयस्यंघ नांम।
दक्षिण दिसि जीतन[1] चढे, मनहु[2] लंककों रांम ॥७९॥

छप्पै : तिन तिलंग हुब भस्म भस्म[1] अफजल वर फट्टिव।
लग्ग वग्ग वंगलांन नंव द्राबड़ी ववट्टिव[2]॥
मृग महीप घन घूमि धूम[3] घर[4] मंड़ल मच्छिव[5]।
घिरत बांन बुम्मांन कोन लक्कुर जिम डट्टिव[6]॥

---

७४ : १ सज्झिए। २ मंडिए। ३ पिष्यिए। ४ आवहि। ५ पैंडो। ६ पत्थर।
७ फुह्यो। ८ फिरै।
७५ : १ आगि। २ भिरण।
७६ : १ दौहा। २ भए। ३ कांगरा। ४ तोडत।
७७ : १ माठा। २ बिनि। ३ कै। ४ आघ।
७८ : १ भए। २ मांन। ३ कै।
७९ : १ जीतण। २ मर्नो।
८० : १ missing। २ ^ ववहिव। ३ धूंम। ४ धुर। ५ मंहिव। ६ डट्टिव।

---

†The defeated foes holding grass in the mouth.

‡The envious.

*The famous temple of 'Jagat-Shiromani' at Amber is assigned to Prince Jagat Singh who died during the life-time of his father.

सिव सिंघ[७] अग्य अग्गी अवनि, यम अगस्त जारन लयव।
वल दलति[८] जलद जयसाहि-वल, नहि पिब्बिय कब बुम्झि[९] गयव ॥८०॥

कवित्त अन्योक[१] : फौजन[२] तें आपन दवाय राखी दसौं दिसि,
अरनिकों राखी न निसांनी कहूं हिरकी।
साहि के सुभट जयस्यंघ गिर मेर गुर,
गाहि गाहि गाही ठौर राखी न गुमर की॥
कीनों बोल ऊपर प्रताप दीन हू पर, सु—
भूप तें पाघ राखी भूपनि के सिर की।
थर थर थार को[३] सो पारो थहरात[४] हौ†,
सु तेंही लगि थांभ पातसाही[५] थांभि थिर की ॥८१॥

दोहा : भऐ[१] नृप जयस्यंघ कै, रांमस्यंघ महाराज।
तिनके[२] संगि सदा रहे, कविजन‡ सुभट समाज ॥८२॥

## प्रताप वर्नन

कवित्त : किलकत काली जुग्गननि के[१] असन होत,
'सुकवि धुरंधर' अमाति जुरें देवी की।
और हूं कहां लौं कहौं दौर[२] रांम कूरम की,
दबिगे दिग्गज देव-दांनव न ऐवी[३] की॥
धसकी धरनि ड़ाढ मसकी ड़ढाधर की[४],
कसकी कमठ-पीठि[५] रसम रकेवी* की।
दिग्ग-दल भारकें दबाएं बे-सम्हार ह्वे कें,
भयौ भांति सिमटि भुजगम जलेबी की ॥८३॥

दोहा[१] : भऐ[२] रांम नृप कै कंवर, किसनस्यंघ जिम भांन।
तिनके तेज कृपान[३] कौं, जानत सकल जिहांन ॥८४॥

---

८० : ७ स्यंघ। ८ ^A^दलिति। ६ ^A^कब बुज्झि।
८१ : अन्योक्ति। २ फोजन। ३ को। ४ थेहरात। ५ पातिसाही।
८२ : १ भए। २ तिनकै।
८३ : १ कैं। २ दोर। ३ एवी। ४ डठाधरको। ५ पीठि।
८४ : १ दौहा does not occur in A। २ भए। ३ क्रपांन।

---

†c.f. Bhusan 'थारा पर पारा पारावार यौं हलत हैं' (Shiva-Bavani).
‡Kulapati Misra was a Court-poet of Ram Singh.
*The convex back of the mythological crab became concave like a dish.

कवरपवै किसनेस के, विसनस्यंघ हुव पुत्र।
राज कियौ अंबावती, जीति सकल बल सत्रु ॥८५॥

छप्पै अन्योक्त[1] : जिन जट्टन मल्ली हुसैंन भल्ली विधि कुट्टिव।
जिन जट्टन सफीषांन नव बहु भांत[2] अहुट्टिव॥
जिन जट्टन मैंहरावषांन-गुंमांन[3] गुमायौ[4]।
जिन जट्टन मुकरब्बिषांन कर कुट्टि[5] षिलायौ॥
'कवि राम' बहादरषांन सौं, जंग जुट्टि वसु लुट्टि लिय[6]।
नृप विसनस्यंघ सोइ[7] तेग वर, जट्ट थट्ट बहवट्ट[8] लिय ॥८६॥

दोहा[1] : विसनस्यंघ नृपकै भऐ[2], श्री जयस्यंघ नरिंद।
तिनंहि सवाई पद दयौ, दिल्ली सुरपति हिंद ॥८७॥
संगि लिऐ[1] चतुरंग बल, रथ पायक गज बाजि।
कूरम श्री जयस्यंघ नृप, चढे गढौं पैं साजि ॥८८॥

छंद भुजंग प्रयात : गढौं पैं चढे नृप बालापनें[1] मैं,
दिसा दक्षिणी परवतौं के गनें[2] मैं।
किला तोरि कैं षेलना[3] षेलना† से,
मनौं बालकौं नें[4] किऐ[5] हैं तमासे ॥८९॥
लरे सेव वे दौरिकैं सांभरी मैं,
मिलाये[1] जमौं सैं तिनेंहूं घरी मैं।
भिरे साहिजादे भयो जंग भारी,
तहां नृपहू कोपि कीन्हीं[2] सवारी ॥९०॥

---

८६ : १ अन्योक्ति। २ भांति। ३ गुंम्मांन। ४ गमायौ। ५ कुट्ट। ६ Aकिय।
७ सोई। ८ बेह वट्ट।
८७ : १ दोहा। २ भए।
८८ : १ लियें।
८९ : १ बालापमें। २ गमें। ३ षेलनां। ४ नैं। ५ किये।
९० : १ मिलाए। २ कींनी।

---

†Fort of Khelana or Vishalgarh on the crest of the Sahyadri hills in the Deccan. It is said that the title "Sawai" was conferred upon Jai Singh, when hardly sixteen, by the Emperor Aurangzeb in recognition of his personal qualities shown by him during the Khelana campaign (A.D. 1702)

चलाऐ घने बांन[1] आकास छाऐ,
तमासे[2] घनें जोगिनी जस आऐ।
कियो जुद्ध भारी घने[3] सत्रु मारे,
बचे जे तिनौंनै[4] तिने दंत धारे ॥६१॥
बड़े भूप भू मैं हुते मारवारी,
तिन्हों पें चढी कोपि कें फौज सारी।
लगे पाय वे छांडिकें[1] राजधांनी,
चहूं चक्क मैं भूप की आंन मांनी ॥६२॥

दोहा[1] : मांनी आंन सवै नृपति, आऐ अधिक उमंगि।
पाय लागि विनती करी, हमैं राखिऐ संगि ॥६३॥

बांन वर्नन (अ०[1]) ॥

कवित्त : कूरम नरिंद जयसाहि वाहैं परकें,
सु पार होत पल मैं सहज सूकी परकें।
चलत सलूक बुकुटी[2] कै और कर कें,
सुबकतर टोप करी काच जिम[3] करकें ॥
'सूरजि'[4] भनत करे घाव जाही धर-कें,
सु वाको हियो नेंक वेर दोय-तीन धरकें।
मालिम जगत मैं लगत जाही[5] सर-कें,
सु हाथी पेंड़ पांच सात पाछे पाय सरकें ॥६४॥

कवित्त[1] : कोप करि कूरम सवाई जयस्यंघ नृप,
चल्यो जोधपुरवारे अभैस्यंघ मारू[2] पर†।
फौजन की गरद न दीसें भांन[3]-मंडलहू,
सिंध[4] सूकि गऐ को गनत नदी नारे सर ॥

६१ : १ बांण। २ तमासें। ३ घनें। ४ जे जिन्हौंनें।
६२ : १ छाडिवे।
६३ : १ दोहा।
६४ : १ missing। २ भिकुटी। ३ जिमि। ४ सूरज। ५ जांही।
६५ : १ कवित्त, missing in A। २ मारू। ३ भानु। ४ सिंधु।

†cf. Ms. no. 4287 in the Rajasthan Oriental Research Institute, Jodhpur collection.

दसौं दिगपालन हूं दांतन[५] तिनौंका[६] धरे,
सुरपुर नागपुर दौरे[७] जात दरबर।
वहसत्ति[८] धाय रजपूतन की बांह[९] छांह[१०],
भाय मिलि डांड़[११] भरि बच्यौ नाथ सुरधर ॥९५॥

जंग सुलतानें जहां[१] पूरब परब पाय,
भरब खरब दल जोरे पर दोह पैं[२]।
'सूरिज' भनत तहां[३] आगें भयो जयसाहि,
सिंधुर ठिलत यौं[४] पिलत लोह लोह पैं॥
गिद्धि[५] सिधि[६] सथ्थन भघांनौं स्यंभू मथ्थन[७],
सुबीर निज हथ्थन[८] चलावें तीर छोह पैं।
मंडल कमांन कें वितुंड पैं लसत मनौं,
ऊग्यो[९] है प्रचंड मारतंड बिधु[१०] कोह पैं ॥९६॥

## नगर उतपति[१] वरनन[२]

*दोहा[३] छंद निसांनी :* नगर बसायो यक नयौ, जयस्यंघ सवाई,
जाकी सोभा जगत मैं, वसहौं दिसि छाई।
ताको बरनन करनकौ, हुलसी मति मेरी,
इंद्रपुरी हू जानियौं, ताकी है चेरी ॥९७॥

*कवित्त :* कूरम सवाई जयस्यंघ भूप सिरोमनि,
सुजस प्रताप जाकौ[१] जगत मैं छायौ[२] है।
करन-सौ दानी पांडवन-सौ क्रपांनी महा,
मांनी मरजाद मेर रांम-सौ सुहायौ है॥
सोहै अंबावति की दक्षिण[३] दिसि सांगानेरि,
बीऊ बीचि सहर अनौपम[४] बसायो है।
नांम ताकौ धरयौ है स्वाई[५] जयपुर,
मांनौं सुरनि हीं[६] मिलि सुरपुर-सौ रचायो है ॥९८॥[७]

---

९५ : ५ दातन। ६ तिनूंका। ७ दोरे। ८ वहसति। ९ बाह। १० छाह। ११ डांड।
९६ : १ तहां। २ ^ दोहैपैं। ३ जहां। ४ भयौं। ५ गिधि। ६ सिद्धि।
७ मथ्थन। ८ हथ्थन। ९ उग्यो। १० बिधु।
९७ : १ उत्पत्ति। २ बर्णन। ३ missing।
९८ : १ ताकौ। २ छायो। ३ दक्षण। ४ अनोपम। ५ सवाई। ६ ही।
७ ॥१००॥।

छंद पद्धरी :

त्यारचो[1] विसि रच्यो उतंग कोट;
तापरि कगुरनि[2] की बनी ओट।
तिह तलि चौड़ी खाई बनाय[3],
चौड़ी मनु सरिता चली जाय ॥९९॥
दरवाजे ऊचे[1] बनें[2] गोप,
पौरिया बैठि तिह[3] करत ओप।
चौपरि† के कीन्हे हैं बजार,
विचि बीचि बनाऐ[4] चौक चार ॥१००॥
ल्याऐ[1] नहैरि‡ बाजार मांहि,
विचि में बंधे गहरे रचांहि।
चौकनि में कुंड रचे गंभीर,
जग पीवत तिनकौं मिष्ट नीर ॥१०१॥
हाटिन कै विचि रस्ता[1] रचाय,
दीन्हें[2], ते सूधे चले जाय।
बहु बने हवेली कूप बाग,
सुंदर तिनु लखि मन लगत लाग ॥१०२॥
धनवांन जु ब्योपारी किलेक,
बहु देस सुदेसनि तें आऐ अनेक[1]।
ते करत विणज अति निसक[2] होय,
परदेस सुदेसहि जात कोय ॥१०३॥
मिलि साहूकार सनाढि मित,
बागनि में गोठि करें नचित।

९९ : १ त्यारचौं। २ कंगुरनि। ३ बनाय।
१०० : १ ऊंचे। २ बने। ३ तेंह। ४ बनाए।
१०१ : १ ल्याए।
१०२ : १ रसता। २ दीन्हैं।
१०३ : १ बहु देसनि तें ल्याए अनेक। २ निसंक।

†In accordance with the Hindu tradition of town-planning i. e. two wide streets run through the city intersecting at right angles.

‡This canal was brought from नाला अमानीशाह in the west of the new city—नावावतों का इतिहास, हनुमान शर्मा p. 166.

या विधि सौं[1] सुख[2] निसि दिन बितात,
देवन[3] समान नर तिय लसात ॥१०४॥

छंद : आाऐ निजूमी† जोतिगी, बहुरयौं फिरंगी‡ कौतिगी।
तिन रच्यो जंत्र बिसाल है, तामें ग्रहों[1] की चाल है ॥१०५॥
तिथिपत्र* मिलि ठान्यौं नयौ, सिरिनांम भूपति कौ दयौ।
सो[1] 'जयविनोद' कहात हैं[2], जग मांहि सौ विख्यात है ॥१०६॥
बहु विप्र विद्यावांन ते, आाऐ दिसा-विदिसान[1] तें।
साहित्य तर्क सु न्याय के, पाठी प्रवीन सुभाय के ॥१०७॥
मिलि बैठि वै चरचा करे[1], 'बांनी सुरनि की††' उच्चरे[2]।
बोलें सु अधिक मरोर सौं, बहु जोर करि कैं सोर सौं ॥१०८॥
सुनि भूप चरचा तिन-तनी‡‡, हिय हरषि कैं कवि गुनी।
धन देत तिनहि अपार है[1], असी अनेक सभा रहै[2] ॥१०९॥
भाषा कवी परवीन ते, जस करत नव प्राचीन ते।
बारहट** भाट→ सुभावतें, बहु पढत कवि चित चावतें ॥११०॥
गज बाजि धन सिरपाव ते, बकसीस लहि गुन गावते।
बिथरैं सु पर हू देसते, आसिषा देत हमेस ते ॥१११॥

---

१०४ : १ सुष। २ सौं। ३ देवनि।
१०५ : १ ग्रहौं।
१०६ : १ श्री। २ है।
१०७ : १ विसांनि। २ ते।
१०८ : १ करें। २ उच्चरें।
१०९ : १ हैं। २ रहैं।

---

†Astrologers Najum (Astrology) in Persian. Ancient Hindu Kings kept astrologers at their court. Astrology was a favourite subject among the Muslim Sultans also who had full faith in the Heavenly bodies.

‡Universally accorded to Europeans (the Franks). In India it has a perjudicial significance but not everywhere.

*Calendar.

††Sanskrit.

‡‡Mark the use of genitive तनी।

**The obstinate family Charana. who won't yield till his reward is obtained by him i. e. he dose हार हठ।

→A family bard. A 'Bhat' is different from a 'Charana' in that his यजमान may be a non-Rajput also while a Charana accepts the patronage of a Rajput भूपति only.

छंद पद्धरी :

वहु विधि के कारीगर अनूप,
परिवार सहित बुलवाय भूप।
तिनकौं[1] पुर मैं दीन्हे[2] बसाय,
हासिल† सबकौं माफी कराय ॥११२॥
यह सुजस बढ्यौ बहुधा अनंत,
आऐ बहु जन तिनकौ न अंत।
ब्योपार करन लागे अनेक,
बहु भातिन[1] के करि करि विवेक ॥११३॥
कहुं महुर‡ रुपैया[1] लेत देत,
जौंहार बिकत सुवरन समेत।
कहुं वस्त्र पाटके बहुरि स्वेत,
मैंहमूदी[2] वासा[3] तनसुवेत* ॥११४॥
कहु पसमींना फुनि बिकत पान[1],
कहु[2] विकत किरांने[3] बहुरि धांन।
कहुं लिऐं कसेरा धात पात्र[4],
वेचत तिनमैं नहि झूठ मात्र ॥११५॥
कहुं गंधी अतर वेलि तेल,
वेचत मिस्सी†† फुलवा फुलेल।
कहु[1] हलवाईगर वणिक रूप[2],
वेचत जु मिठाई करि अनूप ॥११६॥

---

११२ : १ तिन्हकौं। २ दीन्हें।
११३ : १ भांतिनु।
११४ : १ A रुपैया। २ मैंहमूंदी। ३ वासे।
११५ : १ पांन। २ कहुं। ३ किरानें। ४ पंत्र।
११६ : १ कहुं। २ रूप।

---

†Taxes in general.

‡Gold coin bearing the seal of the Maharaja.

*All the three varieties find a mention in 'Ain-i-Akbari' of Abul Fazl. (Ain 32)—Blochmann & Jarrett.

††A powder made of vitroil with which women blacken the space between their teeth. High class ladies, used antimony for darkening their eye lashes. See Jayasi's description :

"छोरहु जटा, फुलायल लेहू, झारहु केस, मकुट सिर देहू।
काढ़हु कंथा चिरकुट-लावा, पहिरहु राता दगल सोहावा॥" (Ratansen-Padmavati khand)

मेवा परवेस सुदेस के जु,
बहु लेत देत करि करि मजेज।
कहुं बणत पारिखा[†] जरीबाव,
अति गर्व भरे नहि देत जाब ।।११७।।
जरदोज[‡] कहूं सीवत वितान[1],
सिरपावन[*] के बहु वस्त्र-थांन।
रंगरेज रँगत कहूं पट सुरंग[2],
लहरिया जु बांधत करि उमंग ।।११८।।
कहूं बन्धी छीपे चूनरीन,
पोमचे[††] बांधि बेचत प्रवीन।
कहुं चूरा[‡‡] चित्रत है चतेर[1][**],
कहु बेचत है तिनकों लपेर ।।११९।।
बहु बसे आय के[1] सिल्पकार[2],
बहु भांतिन के घड़ि संग सार।
देहुरे और मंदिर जु आदि,
तिनके लावत करि सिल्प यादि ।।१२०।।
कहु बेजारी[+-] बहु ब्योंत साजि,
ते चुनत चुनांवहार[1] काजि।
कहु[2] घड़त[3] ठठेरे[4] द्यौस राति[++],
घन आवत मनु दादर[‡-] बुलात ।।१२१।।

---

११८ : १ वितांन। २ स्वरंग।
११९ : १ चितेर।
१२० : १ कैं। २ सिलपकार।
१२१ : १ चुना। २ कहुं। ३ घडत। ४ ^ चलेरे।

---

†Embroidery.
‡Gold embroidery.
*Full-dress.
††Ladie's scarf.
‡‡Bangles.
**Painter.
+-Masons. [बेजारी ?]
++Day and night.
‡-Frogs.

कहुं रतन-जड़ित[1] जड़िया[2] सुनार,
मुलमची[†] बेगड़ी[‡] सिकलगार[*]।
वस्मागर बुनगर बरक साज,
कहुं बेचत गुड़ी[††] पतंगबाज ॥१२२॥
काछी कलार[‡‡] लोहे लुहार,
मोची कहुं जीन रचै[1] संवार।
वढई पिरजापति[2**] आदि और,
व्योपारी फुन कसबी करोर ॥१२३॥
छत्री ब्राह्मण अर वैस्य सूद्र,
च्यारि हू[1] बरण के गुण-समुद्र।
सब सुखी सूर सायर प्रवीन,
बहु चतुर वसें तिनमें न दीन ॥१२४॥
बहु-मोल सु कोमल वस्त्र अंग,
भूषन मणि-जटित सुवर्ण संग।
जरवाफ[+-] आदि पहरें बनाय,
नर लसत मनौं सुर[1] वसे आय ॥१२५॥
नारी सुंदर अति चतुर चार,
झीनें पट[++] भूषणजुत सिंगार।

---

१२२ : १ जड़त। २ जड़िया।
१२३ : १ रचें। २ परिजापति।
१२४ : १ हों।
१२५ : १ स्वर।

---

†An artisan expert in silver or zinc plating.
‡Sk वैकटिक A diamond-cutter.
*An artisan who sharpens the blades.
††cf. Bihari Satsai. "उड़ी गुड़ी लखि लाल की, अंगना अंगना माहु।
बौरी लौं दौरी फिरत, छुवति छबीली छांहु ॥३५४॥"
An undated Maithili song refers to kite (गुड्डी) thus :
"गुड्डी उड़े आकाश में, तागा हमरा पास में।"
‡‡Wine-seller.
**A potter.
+-Embroidery.
++Clad in fine clothes.

सुकुमार स्वकिय पिय मन हरंत,
देवांगनां[1] न समता करंत ॥१२६॥
पुर-छोर[†] बसी बारांगनां[‡] सु,
बहु करत नांच मनु अपछरा सु।
तिनको लखि सुनि संगीत-गांन,
बहु देत रसिक जन रीझि दांन ॥१२७॥
अब सुनहु नृप संपति बषांन,
बरनौं कछू क मोमति प्रमांन।
यक[1] हुतो बाग तिंहू[2] जै-निवास,
नृप रच्यौ बड़ जयस्यंघ* तास ॥१२८॥
ताकौं लखि नंदन-वन लजात,
जल-जंत्र फुहारे बहु छुटात।
तिनतैं ग्रीषम[1] को मिटत झार,
विन समै होत पावस बहार ॥१२९॥
मधि हैं अनेक पादप रसाल,
कहु[1] नूत[2] नूत नूतन[††] तमाल।
कहु[3] वकुल[4] केलि अंजीर बेर,
कहु सेव नासपाती नरेर ॥१३०॥
कहु पारिजात पीपलि[1] लवंग,
पिस्ता बिदांम केसरि सुरंग।
कहु पनस पुंगि[2] महुवा अरिष्ट,
गूलर कपिथ्य[3] दाड़िम सुमिष्ट ॥१३१॥

---

१२६ : १ देवांगना।
१२८ : १ इक। २ तेंह।
१२९ : १ ग्रीषम।
१३० : १ कहुं। २ नूत। ३ कहुं। ४ बकुल।
१३१ : १ पीपरि। २ पंग। ३ कपित्थ।

---

†At the extremity of the city walls.
‡ Prostitutes
*Mirza Raja Jai Singh (b. 1611—d 1667 A.D.)
††Mark the 'yamak' here.

कहुं ताल हिंताल सु बीजपूर,
भल्लात-वेलि परवर पिजूर[1]।
कहुं आंमिलबेत अमूनि निंब,
करणा नारिंग सु पक्क बिंब ॥१३२॥
अभया बिभीति[1] आमिल छुहार,
कहुं दाष ईष ऐला[2] अपार।
जाती फुलम्योज[3] जभीर बोट,
सीताफल मीठे हैं बरोट ॥१३३॥
बहु फूले वृछ[1] अनेक जाति,
करुणा केतगी कदंब-पांति।
केवरा कुंद चंपा गुलाब,
मचकुंद सेवती मोगराब ॥१३४॥
कहु गुल व[1] गुला फूल्यौ नवीन,
कहु कुसम फिरंगी गुल[2] प्रवीन।
गुललाला बाऊदी हजार,
कहु गुलहवास रंग बहु प्रकार ॥१३५॥
चंदन असोक कहु[1] कोविदार,
बंधूक बहुरि सिंगार-हार।
ईह[2] विधि फूले बहुवृछ[3] वेलि,
तिन मांहि भ्रमर मन करत केलि ॥१३६॥

अरिल अन्योक[1] : सीतल मंद सुगंध पौंन सचु पायकें,
सघन छांह मैं बैठि विहगम आयकें।
नैंन मूंदि अति चैंन भरे अब देषिऐ,
मनौं महा मुनि लीन ब्रह्ममय वेषिऐ ॥१३७॥

---

१३२ : १ पजूर।
१३३ : १ बिभीत। २ एला। ३ फलम्यौ।
१३४ : १ विछ।
१३५ : १ सु। २ अब।
१३६ : १ कहुं। २ इह। ३ वछि।
१३७ : १ अरिल only.

विरह-वेदना कहत मनौं पिक टेरिकैं,
सुनत भौंर हुंकार देत मन फेरिकैं।
तरु-वेलनि कैं रहे फूल-फलभूलि वे,
देषत सुर नर आत-जात मग भूलि वे ॥१३८॥
वहुरि ताल यक[1] तालकटौरा है तरैं,
मनौं सरोवर मांन देषि छवि कौं हरैं।
वहुरि सवाई जयसागर यह[2] नांम है,
ताको तीरन[3] सुभटादिक† के धांम है ॥१३९॥
विमल नीर तें भरे लषें आंनंद ह्वै,
पंछी-गन तहँ विहरत आय सुछंद ह्वै।
चक्रवाक चातिक[1] चकोर बहु देषिऐ,
कहुं कपोत कलहंस कोकिला पेषिये ॥१४०॥
कहूं मोर नांचत छत्री करि चावसौं,
कहुं सारिस कहुं वुग ठाढे इक पाव सौं।
कहूं वैठि कलबंक संक तजि रति करैं,
कहुं ट्टिट्टिभि कुकटनु आदि बहू षग तिरैं ॥१४१॥
कहूं करत नर कांमिनि आय सनांन कौं,
मनौं सुरसुरी[1] आए छाड़ि[2] विमान कौं।
वहुरि मांनसागर यक दीरघ ताल है,
तामैं सरिता मिली सु अति सोभा लहै ॥१४२॥

दोहा[1] : या विधि कछु संछेप[2] से, वरने सरवर वाग।
अव नृप मंदिर वर्न[3] कछु, सुनिऐ करि अनुराग ॥१४३॥

छंद पधरी : लषि वाग सघन अदभुत नींरद,
वनवाऐ ता मधि महल-वृंद[1]।

---

१३९ : १ इक। २ इह। ३ तीरनि।
१४० : १ चातिग।
१४२ : १ स्वर-स्वरी। २ छांडि।
१४३ : १ दोहा। २ संषेप। ३ वरन।
१४४ : १ व्रिंद।

---

†Feudal-chiefs.

सतखणे[2]† कलस सुवरण[3] उतंग,
तिना[4] परि ध्वज फहरत[5] पंचरंग‡ ॥१४४॥
आंगन फट्टिक स मलैं पषांन,
मनु रचे विरंचिजु करि सयांन।
वे[1] आय सलिल सम तिह बनाय,
तँह प्रगट परत प्रतिबिंव आय ॥१४५॥
मणि-कंचन-जटि मधि करी भींति,
दुति लषी परत लषि के पछोंति।
जँह कनक-पाट दीनैं[1] कपाट,
किय जटि विडूर* सोपांन बाट ॥१४६॥
मणि-षचित थंभ मधि जगमगात,
मनु रतन-सांन बहु विधि लसात।
बहु रची चित्रसाली[1] विसाल,
राजिंद्र[2] रमत तँह सहित बाल ॥१४७॥
कबहू मणि-मंदिर मांहि जाय,
तिय दूजी लषि प्यारी रिसाय[1]।
तब मांनवती लषि पिय हँसाय[2],
कर जोरि २ लेहैं[3] मनाय ॥१४८॥
मणि-जटित कुंभ प्रति जगमगांहि,
बहु भरे सुध्ध[1] जल तें लसांहि।
दधि - दूब - धूप - जुत - हेम सार[2];
सोहत अंतहपुर द्वार द्वार ॥१४९॥

---

१४४ : २ सतखणों। ३ कंचन। ४ तिन। ५ फंहरत।
१४५ : १ दे।
१४६ : १ दीन्हैं।
१४७ : १ चित्रसारी। २ राजेंद्र।
१४८ : १ रिसाइ। २ हसाय। ३ लीहैं।
१४९ : १ सुद्ध। २ भार।

---

†The poet refers to the Chandra Mahal Palace, the following are the names of the seven storeys, Chandra Mahal, Pritam Niwas, Sukh Niwas, Shobha Niwas, Chabi Niwas, Sri Niwas and the Mukut-Mahal.

‡The royal banner of the Kacchawaha Rajputs of Amber.

*Sk. वैडूर्य।

प्रीतम[1]-निवास फुनि सुष निवास,
बैठक दीवांन सभा-निवास।
फुनि चंद्र-महल[2] आदि जु अवास,
कवि करै कहां लौ बरन तास ॥१५०॥
ऊंचे दरवाजे सुगम बाट,
कंचन-सम जटित बने कपाट।
लगते बनवाऐ चौक ईस,
तँह रहैं कारषांने छतीस ॥१५१॥
यह[1] हुतौ कारषाने[2] त नौंस†,
पारसी‡ नांम ता मद्धि बोस।
नृप काढि हिंदवी नांम कौन,
गृह-संग्या* यह ठांनी नवीन ॥१५२॥
गज-ग्रह मैं गज मद झर लसात,
ऐरावत हू तिनु लषि लजात।
सुंडिन मैं ते लैकें पहार,
फैंकत है पारावार†† पार ॥१५३॥
बहु अस्व-साल[1] मधि है[2] तुरंग,
राजत है सुंदर अति उतंग।
फेरत'र के विनु मैं फिरै सु,
मन[3] पवनहु तें आगे करै सु ॥१५४॥
फुनि रतन-गृहे अरु धन-भंडार,
तिनके बरनन कौ है न पार,
इन आदि ग्रहे[1] जो हैं समस्त,
भरि पूरि रहो तिन मांहि वस्त ॥१५५॥

---

१५० : १ प्रीतिम। २ महेल।
१५२ : १ यहु। २ कारषानें।
१५४ : १ अश्वसाल। २ जे। ३ मनु।
१५५ : १ ^ग्रेहै।

---

†In as much as.
‡Persian.
*Nomenclature.
††Ocean.

छंद : मंत्री घने[1] बुधिवांन हैं[2], जानैं जिन्हैं सु जिहांन हैं।
सौंप्यौ तिन्है नृप भार कौं, इक देत हैं इकवार कौं ॥१५६॥
अंगी† अनेक खवास ते, अति चतुर गिनत उसास ते।
बहु कांम के बहु भांति के, संपति सहित सुभ कांति के ॥१५७॥
बहु सुभट सजि आवें जहां, बैठे सभा मधि नृप तहां।
जैसें हुकम नृपति करें, तैसें करें नांही टरें ॥१५८॥
इन आदि चाकर हैं जिते, इक पाय राजी ह्वै तिते।
प्रभु-भक्ति करि जस गात हैं, सुख मांहि द्यौस बितात हैं ॥१५९॥

दोहा : पांचौं विधिजुत राज परि, राजत कूरम भान।
रैति‡ सुखी भंडार बहु, नीति सु दांन क्रपांन ॥१६०॥

छंद पद्धरी : बहुधा पुर[1] के गिर है उतंग,
तिनपैं गढ बनवाऐ[2] उतंग[3]।
पूरब दिसि गढ रघुनाथ[4] नांम,
तलि तीरथ गलता है सु ठांम ॥१६१॥
दछिरण दिसि संकर-गढ अनूप,
बनवायो माधवस्यंघ भूप।
हयरोही कौ गढ तुतिय जांनि,
पछिछ्म[1]हि सुदरसन गढ बखांनि ॥१६२॥
उत्तर अंबावति है सुथान,
तापैं स्वाई जै-गढ महांन।
उत्तर दछिरण[1] की कूंण पाय,
इक ब्रंह्मपुरी* दीन्ही बसाय ॥१६३॥

१५६ : १ घनें। २ है।
१६१ : १ बहुंधापुर। २ ^ बनवाऐ। ३ अभंग। ४ रघुनाथ।
१६२ : १ पछिम।
१६३ : १ पछिम।

†Bodyguards.
‡The Rayyiat.
*For Brahmins to reside there.

नृप कीन्हें असमेधादि[†] जग्य,
बहु दांन दिऐ लषि द्विज गुणग्य[‡]।
यह जस फैल्यौ बहु दिसि मझार,
सुनि विप्रादिक आये अपार ॥१६४॥
तिनु ब्रंह्मपुरी मैं दे बसाय,
धन धांन्य[1] ठौर दिय अधिक राय।
फुनि पूरब दक्षिण बीचि ओर,
गिर परि अंबागढ विषम ठौर ॥१६५॥
बहुधां पुर के उपवन अनेक,
तरु सुफल फले तिनमैं प्रतेक।
फुनि बन गिर सोभा अति लसंत,
तहां ध्यांन धरत मुनिजन महंत ॥१६६॥

*दोहा :*
हुतौ राज अंबावती, सो जयपुर मैं ठानि।
करन लगे जयसाहि नृप, सुरपति सम सुष वांनि ॥१६७॥
भये नृप जयसाहि कै, पुत्र दोय अभिरांम।
ईस्वरस्यंघ* भये प्रथम, लघु माधोस्यंघ[1††] नांम ॥१६८॥
रांमपुरो[1] दुर्ग भांन कौ, ताकौ लै कैं राज।
दीन्हौ माधोस्यंघ कौं, संगि दये बल साज ॥१६९॥
बहुत वर्ष लौं राज किय, श्री जयस्यंघ अवनीप।
जिनकै पटि बैठे स्वदिनि[1], ईस्वरस्यंघ महीप ॥१७०॥
तिनकी दांन क्रपांन कौ, जग जस करत अपार।
जिन सौं जंग जुरे तिन्हैं, करि छांड़े पतझार ॥१७१॥

---

१६४ : १ असमेधादि।
१६५ : १ धांन।
१६८ : १ माधव।
१६९ : १ रामपुरी।
१७० : १ सुदिन।

---

†Aswamedh Yagya.
‡Able Brahmins.
*( b. 1721—d. 1750 A.D. ) Also see the "Isvaravilasa-Mahakavya" ( Rajasthan Puratana Granthmala No. 29)
††(1750-67 A.D.)

*कवित*[1] प्रथम कुमर पदई में बड़ो जंग जीत्यौ,
*प्रतापीक :* कूट्यौ दल दषिनी[2] को, वहैं सर चाप सौं।
बूंदी जिन कूंदी कोटावारे पर डंड लयो,
सबही सराहत सवाई भयो[3] आप सौं॥
बिरचि बचेंगे न मवासे महि मंडल में,
संमृति बिचारि जे बचेंगे अब आप सौं।
सवाई ईस्वरसिंघ[4] महाराज[5] नरनाह,
रांग भयो रांनां तेरे पावक प्रताप सौं॥१७२॥

*दोहा :* बहुरि पाटि बैठे नृपति, रांमपुरे तें आय।
भाई माधवस्यंघ जू, दुरजन कौं दुषदाय॥१७३॥

*कवित्त :* जिन रांमपुरे में करी मिस चाकरी,
सो धरि राषी बिचारि हिये।
फिरि पाय कैं राज ढुंढाहर को,
सु नऊं निधि के सुष आंनि लिये॥
भनि 'राम' क्रपातें भले ही भलें,
अमरेस के से जितु दांन दिये।
हरि ऐक सुदांमां निवाज्यो[1] कहूं,
नृप माधव केई सुदामां किये॥१७४॥

*सोरठा :* दिये दिवाये दांन, अस प्रगट्यो वसहूं[1] दिसनि।
उवे जगत परि भांन, राज कियो[2] यम[3] मुलक परि॥१७५॥
आगें नृपति अनंत, जतन किये आयो[1] न गढ।
रणथंभौर महंत, सो माधव सहजें लह्यौ[2]॥१७६॥

*कवित्त*[1] *:* अैसी मौज करत सवाई माधवेस कर,
सुवरन-झर ज्यौं प्रवाह नदी नद के।

---

१७२ : १ कवित्त। २ दक्षिनी। ३ भयौ। ४ ईस्वरस्यंघ। ५ महाराजि।
१७४ : १ बाज्यौ।
१७५ : १ वसहौं। २ कियौ। ३ इम।
१७६ : १ आयौ। २ लयौ।
१७७ : १ कवित्त अन्योक्त।

मांन-वंस-भांन जयसाहि कै समांन स्यांम,
हरत गुमांन निज दांन सौं अनव के ॥
मोती अनहद[2] के जराऊ साज सबके,
कर हार रव के अनाथ दीन वरव के।
जीन जंबूनव के तुरंग करी-रूब के,
मतंग मंति मव के कहत सवा सदके ॥१७७॥

*सोरठा :* चढी फौज करि कोप, भिरि भागे[1] जट्टा प्रबल।
नई चढी यह वोप, कछवाहन[2] की तेग कौं ॥१७८॥

*दोहा :* तिनकै पटि बैठे पुहमि, प्रथ्वीस्यंघ नरिंद।
सकल प्रजा पोषन मनौं, प्रगटे आय सुरिंद ॥१७९॥

*छंद भुजंग प्रयात अन्योक्त[1] :* उदै अंग[2] अंबावती पीठि उग्यौ,
मनौ[3] अर्क सौ[4] उग्र तेजा सुहायौ।
धरैं धर्म सेतून के विध्वि बांनैं,
बड़े भाग कौ छत्र मांथै तनायौ ॥
म्हाराज[5] राजेस्वरी[6] की क्रपा[7] तैं[8],
म्हाराजि राजांन[9] कौ चिन्ह भायौ।
प्रथी पालिवे कौ प्रथीराज[10] मांनौं,
प्रथीस्यंघ कौ धारि कैं रूप आयौ ॥१८०॥

*सोरठा[1] :* प्रथ्वीस्यंघ विख्यात, जा दिन तैं भूपति भऐ।
मिटे सकल उतपात, सुखी भई सारी प्रजा ॥१८१॥

*दोहा :* लषौ भागि-बल[1] भूप कौ, मरयौ गयौ[2] रिपु जाट।
भऐ सत्रु तैं मित्र सिष, इहै पुन्य कौ थाट ॥१८२॥
नर-नारी दे आसिष, प्रथ्वीस्यंघ नरेस।
प्रबल राज करि जगत कौ, रक्या[1] करौ हमेस ॥१८३॥

---

१७७ : २ हरव।
१७८ : १ भाग्यौ। २ कछवाहनि।
१८० : १ अन्योक्ति। २ भृंग। ३ मनौं। ४ missing। ५ महाराज।
६ राजेश्वरी। ७ क्रिपा। ८ तैं। ९ राजांनि। १० प्रथ्वीराज।
१८१ : १ सौरठा।
१८२ : १ भाग्यबल। २ गयौ।
१८३ : १ रक्षा।

*छंद पद्धरी :*

अब सुनिऐ भविजन बात ऐक,
देहुरे बने पुर में अनेक।
सोहत सुंदर सिव बिस्नु[1] जैन,
तिनकी उपमा[2] कहतें बनै न ॥१८४॥
षटमत के नर-नारी प्रवीन,
निज धर्म मांहि निति रहै[1] लीन।
तिन मांहि देहुरा ईक[2] बिसाल,
तँह राजत नेम प्रभू दयाल ॥१८५॥
लसकरी नांम कहियत महांन,
मनु रच्यौ बिरंचिजु करि सयांन।
मधि चौंरी प्रभुकी मत प्रमांन,
अति बनी फटिक सम लगि पषांन ॥१८६॥
ता मांहि जटित है स्यांम संग,
मनु लसत नील मनि[1] अति सुरंग।
चित्राम बन्यौ तामैं अनूप,
लखि[2] भविजन पावत निज सरूप ॥१८७॥
पंडित तहां राजत है कल्यांन,
बहु तरक न्याय बांचत पुरांन।
निज धर्म[1] कर्म में सावधांन,
बिन धर्म बात जिनकै न आंन ॥१८८॥
गुनकीरति यक मुनिवर महांन,
तप करत अधिक जिनमत प्रमांन।
तिन[1] आग्या दी यह रचहु ग्रंथ[2],
तामैं बहु बिधि हूं जैनि पंथ ॥१८९॥
मुनि संघ गच्छ हूं[1] आमनाय,
जिनकी उतपति कहिऐ बनाय।

---

१८४ : १ बिस्नु। २ उपमां।
१८५ : १ रहैं। २ इक।
१८७ : १ मनि। २ लखि।
१८८ : १ धर्म्म।
१८९ : १ तिनु। २ ग्रंथ।
१९० : १ अरु।

तिन मांहि फटे[†] हैं गच्छ अनेक,
गहि चलन नए सु कहौ प्रतेक[२] ॥१६०॥
फुनि मुनिजन को जो चलन धर्म[१],
तिनको हू विधिवत कहुऊ[२] मर्म।
प्रभु महावीर ते[३] जे मुनीस,
अबलौं भट्टारक है अतीस ॥१६१॥
इन[१] जहां जहां पायो पवस्त,
सोहू वरन[२] करिऐ समस्त।
श्रावग[३] के हैं जो सांप[४] गोत,
तिनको वर्नन[५] करिऐ उद्योत[६] ॥१६२॥
फुनि अहोरात्रि किरीया[१] करें सु,
जिन धर्म जु जैनी जिम धरैं सु।
विधि दया[२] दांन को कहो सर्व,
तिम श्रावग साधहि त्याग गर्व ॥१६३॥
श्रांवग मुख बात कहैं कितेक[१],
जिनमत की वहु विधि करि विवेक।
सोहू धरिऐ या ग्रंथ मांहि,
लखि संसय भविजन के[२] मिटांहि ॥१६४॥
यह आग्या पाई बखतरांम,
गोत है साह चाटसूं[‡] ठांम।
पंडित कल्यांन ते विनति कीन,
यन[१] को हूं ग्रंथ रचें नवीन ॥१६५॥

---

१६० : २ प्रत्येक।
१६१ : १ धर्म्म। २ कहहु। ३ तैं।
१६२ : १ इनु। २ वरनन। ३ श्रावक। ४ सांप। ५ वरनन। ६ उदोत।
१६३ : १ किरिया। २ दयां।
१६४ : १ कितेक। २ कै।
१६५ : १ इन।

---

†Divided.
‡About 27 miles S-E of Jaipur.

कुनि चांदूवाड़ ससौधरांम[1],
भावसा हकूमल बुद्धि धांम।
मिलि कही गृंथ रचिऐ अनूप,
जातैं जानैं जिनमत सरूप ॥१९६॥
हम इनकी अधिक सहाय पाय,
बरनत हौं अब कविता बनाय।
जो यामैं चूक कछूक होय,
लखि हसहु न दुरजन सजन लोय ॥१९७॥

दोहा : प्रथम गृंथ हो संसक्रत[1], नीतिसार† हितकार।
इंद्रनंदि मुनि करि रचित, जिन बांनी अनुसार[2] ॥१९८॥
जिनमत में तें और मत, नूतन चले कितेक।
तिन परि संसय मिटन कौं, रच्यौं गृंथ यह ऐक ॥१९९॥
तब ताकौ कीन्हौ अरथ, पंडित महा कल्यांन।
बखतरांम भाषा करी, ताही तनै प्रमांन ॥२००॥

## प्रथम भाषा गृंथ की

चौपई : श्रीजिन नेम जगतत्रय नाथ, तिनकौं नमौं जोरि जुग हाथ।
जे जग मांही मुनि अनगार, परम तत्व के जाननहार ॥२०१॥
तिनकी संपति महा मनोग्य, सुरपति करि सराहिवा जोग्य।
तिनकौं नीतिसार यह गृंथ, कहि हौं[1] सकल चलन सुभ पंथ ॥२०२॥

---

१९६ : १ संतोषराम।
१९८ : १ संस्कृत। २ अनुसरि।
२०२ : १ है।

---

†Publd. as No. 13 of the 'Manekchandra Digambara Jaina Granthmala', Hirabag, Bombay. It contains 110 stanzas, and in verse 70 the author Indranandin refers to Nemichandra. Other copies of the work have been found at Arrah, Bombay, Idar, Jaipur etc. ( H. D. Velankar's 'Jinaratna Kosa' Vol. I p 216. ) Two copies of the work are preserved in the Digambar Jain Bada Mandir, Jaipur, (Catalogue Comp. by Dr. K. C. Kasliwal, pt. II. ) The author has been styled as इन्द्रनन्दि योगीन्द्र। 'Nitisara' is not a voluminous work. Most probably the author refers to Indranandin, whom Acarya Nemichandra holds as श्रुतसागरपारगामी in the Gommatasara.

वाही जंबूदीप मझारि, दक्षिण[1] दिसि लीजिये विचारि।
तामैं भरथक्षेत्र[2] ता मांहि, मद्धि देस अति सुष वसाहि[3] ॥२०३॥
श्री म्हावीर जु सिवपुर गऐ, ता पीछे[1] जे मुनिवर भऐ।
यसोभद्र[2] लौं सकल छवीस, फुनि हुव भद्रबाहु मुनि ईस ॥२०४॥

दोहा : वन छवीस के नांम जो, देष्यौ चाहो कोय।
वरनौं जहां पटावली, तामैं लषियो[1] लोय ॥२०५॥

चौपई : काल चतुरथ जु भयो वितीत, तब आयो पंचम भयभीति[1]।
भऐ अवंती विक्रम भूप, भद्रबाहु मुनि हुते अनूप ॥२०६॥
ते तौ स्वर्ग पहौंचे[1] जाय, फुनि जो भईत सुनि मन लाय।
वे प्रभु वर्धमान जिनराय, तिनकौ मत भविजन सुषदाय ॥२०७॥
संघ बहुत प्रगटे ता मद्धि, यह विचित्र गति काल प्रसिद्धि।
निज इछा माफिक जग जवें, चलन लग्यौ आपस मैं सवै ॥२०८॥
पाप ताप करि मोहित होय, काहू की मांनत नहि कोय।
तब जे मुनि हे महा प्रवीन, परमार्थी सु[1] आतम लीन ॥२०९॥
तिनकै मन[1] विचार अपनौं[2], अपने और पराऐ तनौं।
जो इनकी बंधै न मरजाव, तौ न मिटै तम तनो विवाद ॥२१०॥

दोहा : ऐक-मेक ता सबनि की, लषि कैं डरे महंत।
तब उत्तम[1] पुर थांनि कैं, निमत[2] विचारी संत ॥२११॥

सोरठा : संघ गछ्छ[1] गण सार, साषा ऐ न्यारौ सुविधि।
करिकैं परम विचार, प्रथम सथापे मुनिनु के ॥२१२॥
ग्राम नगर कैं नांम, सांप[1] गोत श्रावगनि के।
ठहराऐ लषि ठाम, सो अबलौं यह[2] प्रगट है[3] ॥२१३॥

---

२०३ : १ दषिण। २ भरतषेत्र। ३ बसांहि।
२०४ : १ पीछें। २ यसोभद्र। ·
२०५ : १ लषियौ
२०६ : १ भयभीत।
२०७ : १ पहुंचे। ।
२०९ : १ स्व।
२१० : १ मनि। २ अपनौ।
२११ : १ उत्तिम। २ निमति।
२१२ : १ गछ।
२१३ : १ सांप। २ ए। ३ हैं।

दोहा : तामैं सब श्रावकन की, जिम उतपति है चार।
सो तौ आगैं बरनि हौं इनकी सकल प्रकार ॥२१४॥
प्रथम बरन मुनिगननु कौ, कीजत है सुभ जांनि।
ग्रंथन[1] के अनुसार तें, सब जन कौ सुखदांनि ॥२१५॥

## प्रथम संघादि-उतपति

चौपई : भद्रबाहु मुनिगन के ईस, तिनके पट मैं भयो मुनीस।
संवत छब्बीसा के साल, नाम तीन तिन लहे रसाल ॥२१६॥
गुप्त-गुप्त आचारिज भए, दुतिय नांम अर्हद्व[1] वलि दए।
त्रितिय विसाखाचारिज नांम, ताकै सिक्षि च्यारि अभिराम ॥२१७॥
इक तौ माघनंदि मुनिराय, व्रषा[1] जोग विय तरु तलि जाय।
तिनको नंदिसंघ थापियो[2], गछ्छ सरस्वती निमापियो ॥२१८॥

चौपई[1]: पारिजात-गछ्छ[2] हू कहैं, गछ्छ-नाम ऐ दो निरबहैं।
गरण थाप्यो है बलातकार, साषा तिनकी थरपी[3] च्यार ॥२१९॥
नंदिकीर्ति[1] भूषण फुनि चंद, ऐसो या विधि भए अमंद।
दूजे देवसिंह[2] मुनिराज, कहिऐ श्री जिन धर्म-जिहाज ॥२२०॥
सिंघ-गुफा मधि वरषा जोग, तिन मुनि दीहौ महामनोग।
सिंघ-संघ तिनकौ निरमापि, चंद्र-कपाट-गछ्छ दिय थापि ॥२२१॥
गरण काष्टु[1] रस थाप्यो मुनी, साषा च्यारि नांम भवि सुनी।
आश्रव कुंभ सु सागर सिंघ, इनमैं[2] लखिऐ ध्यान अभंग ॥२२२॥
तीजो[1] सिषि[2] सेनि मुनि भयो, वृषा जोग कूं चाललि[3] दयौं।
सैनसंघ[4] पुसकर गछ्छ थरचो, गणसूरस्थ[5] नांम यह करचो ॥२२३॥
साषा च्यारि सुणौं गुणधीर, सेन राजभद्र फुनि वीर।
चतुरथ सिक्षि[1] देवमुनि ईंद[2], वरषा जोग धरचो गुणवृंद ॥२२४॥

---

२१५ : १ ग्रथनि।
२१७ : १ A अरहद।
२१८ : १ व्रिषा। २ थापियौ।
२१९ : १ A missing। २ गछ्छ। ३ थापी।
२२० : १ नंदकीर्त्ति। २ देवस्यंघ।
२२२ : १ कांष्ट। २ इनमैं।
२२३ : १ तीजौ। २ सिष्य। ३ चातलि। ४ सेन स्यंघ। ५ सूरस्थ।
२२४ : १ सिक्ष। २ इंद।

देवदता वेस्यां घरि जाय, तप कीन्हौं तिन मन वच काय।
देवसंघ[1] थाप्यो तिन[2] तनौं, सोभित देवप्रभा सम मनौं ॥२२५॥
गच्छ पुसतकगरण देसी ठांनि, साषा च्यारि करीऐ जांनि।
देवदत्त पुंग फुनि नाग, तिनकौ है जग मैं सोभाग ॥२२६॥
जिहि जिहि[1] थांनक मुनि दिय जोग, तिह विसेष किय नांम सँजोग।
इम साषा गरण गच्छ संघ सबै, थपे मुनी अर्हंव[2] बलि तबै ॥२२७॥
इन च्यारिनु कौ कियौ मिलाप, मेटन कौं जग को अघ ताप।
च्यारिनु मैं दीक्यादिक[1] कर्म, तिनमैं भेद नहो को भर्म ॥२२८॥
फुनि पड़कमरणा प्राछत[1] जांन, ग्रंथ प्रचार सु और पुरांन।
तिन के मधि विसेषि[2] को संत, भेद न जानहु[3] सकल महंत ॥२२९॥
इनकी आमनाय मैं कोय, जो जिन विंव प्रतिष्ट्यो होय।
जे भविजन है या जग मांहि, ताहि मांनियौ संसय नांहि ॥२३०॥
औ संघ कीजो अमनाय, तामैं विंब प्रतिष्ट्यो जाय।
ताहि मांनिवो नहि कुल-रीति, वामैं न्यास तणी विपरीति ॥२३१॥
ऐही संघ जगत मैं सार, स्वै परमोक्ष दिषावनहार।
इनमैं भेद कियौ जो चहै[1], नहि समकिती मिथ्याती वहै ॥२३२॥

## अथ आचारिज आदि गृहस्थाचार[1]-यति[2]-वर्नन

चौपई: जे मुनि पालै पंचाचार, हूं वे ता भुषि मूलाचार।
सोही च्यारि संघ मैं मांनि, आचारजि कहिऐ गुनखांनि ॥२३३॥
नय अनेक करि साख सकीर्ण, तिनके अरथ[1] मांहि परवीण।
समरथ कर वामैं व्याख्यांन, पंचाचार मांहि रत जांन ॥२३४॥
सोही सही उपाध्या होय, अबै साधु-गुण सुणि भवि-लोय।
सकल परगृह[1] रहत[2] जु होय[3], करै नही व्याख्यान जु कोय ॥२३५॥

---

२२५ : १ देवस्संघ। २ तिह।
२२७ : १ जिह जिह। २ ^अरहव
२२८ : १ दिव्यादिक।
२२९ : १ प्राछित। २ वसेष। ३ जांनहुं।
२३२ : १ चहै।
२३३ : १ गृहस्थाचार्य। २ ति only।
२३४ : १ अर्थ।
२३५ : १ परिगृह। २ रहित। ३ सोय।

विक्या सिष्यादि करे[1] कर्म, तातैं ह्वै विरक्त गहि धर्म।
मौनि[2] ध्यानजुत ह्वै जो साध, ताहि जांनियौं निर-अपराध ॥२३६॥
साख कला नाना परकार, तिनमैं चतुर होय गुणधार।
गच्छ वधांवन वुधि तिह तनी, ऊंचे[1] मन कौ[2] ह्वै जो मुनि ॥२३७॥
फुनि वै[1] कांतिवांन ह्व होय, ताहि भटारक कहिऐ लोय।
तत्व अरथ[2] सूत्रन[3] व्योख्यान, क्रिया-कलापन[4] मांहि सुजान ॥२३८॥
सो स्वामी कहियतु है वाहि, मुनि सत्तम हूं कहिऐ ताहि।
ऐतौ भेद मुनिनु के भणें, सुणहु ग्रहस्थाचारिज तणें ॥२३९॥
जो गृहस्थ[1] सुध[2] ह्वै कोय, जिनमत तणे साख जो होय।
तिनको[3] पढन-पढांवन-हार, करन-सुनन की ह्वै वुधिचार[4] ॥२४०॥
कथन सुनावत ह्व ह्वै वाहि, ह्वै अजीवका याही मांहि।
सवतैं पूजनींक ह्वै रहै, ताहि गृहस्थाचारिज कहै ॥२४१॥

अथ मुनिजन कौं धर्मकार्य करवा कौ वा अधर्म-कार्य तजवा कौ वा जोग्य अजोग्य कारिज करवा न करवा कौ उपदेस वा श्रावक[1] कौं उपदेस वर्नन भाषा ग्रंथस्य।

चौपई : नंदि सिंघ देव फुनि सेन, ऐ उतकिष्ट संघ मत जैन।
तिनकौं जोग्य अजोग्य विचार, भाख्यौ नीतिसार मैं सार ॥२४२॥
इन च्यारिनु के हैं मुनिराय, होय विसंघी तिनही सिवाय।
तिनकी पंकति-भोजन जांनि, करिवो जोग्य[1] नही सुखदांनि ॥२४३॥
वहुरि विसंघी लखि कै मुनी, न करि नमोसत यह गुर भनी।
च्यारयों[1] मिलि नमि असन करांहि, तामैं दूषन भाख्यो[2] नांहि ॥२४४॥
फुनि मुनि सावधांन ह्वै घणौं, श्रावक-संघ विसंघी तणौं।
तिनकौं करै न अंगीकार, कीऐं लागत दोष अपार ॥२४५॥

---

२३६ : १ कए। २ मौनि।
२३७ : १ ऊंचे। २ को।
२३८ : १ वह। २ अर्थ। ३ सूत्रनि। ४ कलापनि।
२४० : १ गृहस्त। २ सुद्ध। ३ तिनकौ। ४ वुधि चार।
२४२ : १ श्रावग।
२४३ : १ ज्योगि।
२४४ : १ चारयौं। २ भाख्यौ।

विसंघीन[1] को[2] सेवग[3] होय, वह श्रावक जो अपणो[4] कोय।
ताकौ गृहण करै नहि दोष, निज मत कौं करिवा कौं पोष ॥२४६॥

*अरिल :* मिथ्यादृष्टि तणी परीख्या कीजिए,
तवही वाकौं निजमत दीक्ष्या दीजिऐ।
बिनां परीक्ष्या दरसण-मत की हांस्य ह्वै,
बहुरि आप अरु धर्म तणौं भी नास ह्वै ॥२४७॥

*छंद गीता :* लषि बाई श्रावकणी अजिका जिह थांनक मैं वसती होय।
बहुरि[1] मंडी[2] चित्राम-तणी ह्वै फुनि ह्वै और जाति की कोय[3] ॥
इनकै ढिगि ह्वै कांम उदीपन मन अति चंचल ह्वै गुन षोय।
तिह थानक मुनिराज सर्वथा[4] निसि मैं सुष सोवहु मति कोय ॥२४८॥

*दोहा :* चित्र तणी हू फूलती, लषि उपजत अनुराग।
तौ प्रतक्ष तिय संगि[1] रहैं, क्यौं न लगै मुनि-दाग ॥२४९॥
राह मांहि भी अर्जिका, साथिन मुनि चालंत।
आगैं भी इन संग तैं, दूष अति पाऐ संत ॥२५०॥
होय अकेली जो तिया, ताकै संगि मुनीस।
भोजन करै न वैठंही, गोष्टि करै न भलीस ॥२५१॥
जिह जिह[1] थानक कै विषै, इंद्री धरै[2] विकार।
ताहि छांडि मुनिवर करैं, चारित रक्षा-सार ॥२५२॥

*छंद गीता :* सामायक सतवन वंदन फुनि पड़कमणौ[1] अर[2] प्रत्याख्यान[3]।
बहुरि करै कायोतसर्ग सव ऐ षट कहे आवसिक जांन ॥
ऐ किरिया तजि और[4] क्रिया कछु करहि न बहुरि गीत वाजित्र।
रसमय चित अनुरागि सुनैं नहि तजैं रहै मुनि सदा पवित्र ॥२५३॥
जिह जिह सास्त्र और विद्या करि समकित[1] संजमादि गुण हांनि।
होत मुनिनु कै सो सब सेवन छाड़हि जे मुनिवर गुनषांनि ॥

---

२४६ : १ विसंघीमि। २ कौ। ३ सेवक। ४ अपणौं।
२४८ : १ बहुर। २ मढी। ३ जोय। ४ सरवथा।
२४९ : १ संग।
२५२ : १ जिह जिह। २ धरैं।
२५३ : १ पडिकमणुं। २ अरु। ३ प्रत्यांक्यांन। ४ ओर।
२५४ : १ संमकित।

अजिका सिष्य गृहस्थ आदि नर थोड़ी बुधि वाले जो[२] होय।
तिन आगें सिधांत आचार सु ग्रंथन बाचहि जे मुनिलोय ॥२५४॥
होय[१] विसंधी जती सु तिनकों ग्रंथ सिधांत अवर आचार।
कबहू नाहि सुणाय पढावहु सुणिवौ हू वनको नहि वार ॥
बहुरि वंदना पीछें[२] पहली कबहूं करिवो नांहि न[३] जोग्य।
ऐसें कही सासत्रिन[४] में गुरु धारहि ते मुनि महामनोग्य ॥२५५॥

*छंद अरिल*[१] : दीषित[२] होय नवीन मुनीस्वर जासकों,
बडी अजिका होय सु वेदै[३] तासकों।
भक्तिभाव करिकैं सब संका परहरै[४],
अजिका तें मुनि प्रथम वंदना नाहि करै ॥२५६॥
अजिका आप नमोस्त मुनी कौं जब करै,
कर्मक्षयोस्तु समाधिरस्तु मुनि ऊचरै।
श्रावग करै नमोस्त जपं मुनिनाथ सौं,
धर्म-विधी[१] देवै तब मुनि निज हाथ सौं ॥२५७॥
मिथ्याद्रष्टी[१] भी कोई बंदन कहै[२],
परि वह भले वरण को ह्वै निज कौं चहै[३]।
ताहि मुनीस्वर धर्मविधि[४] कहि अघ हरै,
सूद्रनि कौं कहि धर्मलाभ राजी करै[५] ॥२५८॥
समकित बरसण[१] करि चांडाल जु सुद्ध ह्वै,
करै वंदना मुनि कौं[२] मुनी सुबुद्ध ह्वै।
पापक्षयोस्तु कहै ताकों सुभ वे नहीं,
बाकों और कहन की विधि कछु हैं नहीं ॥२५९॥

*कवित्त* : गायक तमोली तेली माली छीपी कोटवाल,
बहुरि कलाल मद वेचै है बनाय कैं।

---

२५४ : २ जे।
२५५ : १ होत। २ पाछें। ३ सु। ४ सासत्रिनि।
२५६ : १ A अरिल only। २ दीक्षत। ३ बंदै। ४ परि हरै।
२५७ : १ बुधि।
२५८ : १ द्रिष्टि। २ कहैं। ३ चहैं। ४ बुद्धि। ५ करें।
२५९ : १ A दरसण। २ कौं।

वेस्या और दाई फुनि मांगि षाने वाले,
जल मद बेचैं पीवैं तिन संगि रहे चाय कैं ॥
केते नींच कर्म करि आजीवका पूरी करें,
इन आदि सूद्रह नें जीवनि उपाय कैं।
तिन कै मुनीस सावधान ह्वै जो,
धर्म माझि करें न अहार घरि सर्वथा हीं जाय कैं ॥२६०॥

छंद गीता : महा मिथ्याती के घर में मुनि भोजन नांहि करैं इम जांनि।
बनकै[1] बस्त सदोस बायरैं तिह[2] कारणि[3] त्यागैं वृषवांनि ॥
यातैं भलो रसोई करि निज जो जीमण ठानैं तौ ठांनि।
भावी अधिक दोष लषि कें भवि निश्चैं नयन कही यह वानि ॥२६१॥
ह्वै मध्यांन समै तवही लषि दीन अनाथ दुषी को जीव।
तिनकौं भोजनादि वस्तनि[1] कौं हित करि कें आवंत[2] सदीव ॥
इह[3] विध[4] करत[5] सावधांनी जे दयाभाव उर[6] धारि मुनिंद।
पूजनीक ते[7] मुनिनु मांझि ह्वै करहि प्रसंसा तिनकी इंद ॥२६२॥
मुनिवर होय तावड़ै ठाढे फुनि छाया कै मधि आवंत।
छाया तें चलि जात तावड़ै[1] काहू कारणि[2] जे गुण संत ॥
काली धरती तें गोरी मधि गोरी तें काली में जात।
दया जांनि जीवनि की लै करि पीछी सोधत है निज गात ॥२६३॥
रुके होय घर जा गृहस्थ[1] के बंधे होय सु[2] आंगन मांहि।
विण[3] त्रिण वहुरि अन्न सूकत इन आदि जु कर्म सदोष[4] लषांहि ॥
भोजन करैं नही मुनि ता घरि दोस न ह्वै ता कै घरि जाय[5]।
ठाढे सात स्वास लौं रहि फुनि दाता न ह्वै और[6] घरि जाय ॥२६४॥

चौपई[1] : मुनिवर भलो[2] बुरो[3] भी कोय, अपणो और परायो[4] होय।
भूष मरत लषि कैं अंन-दांन, देहु गृहस्थ विलंबन ठांनि ॥२६५॥

---

२६१ : १ उनकैं। २ तिह। ३ कारण।
२६२ : १ वसतनि। २ आवंत। ३ इह। ४ विधि। ५ करै। ६ कौं। ७ जे।
२६३ : १ तावड़ै। २ कारण।
२६४ : १ ग्रहस्थ। २ पसु। ३ बिन। ४ दोस। ५ आय। ६ और।
२६५ : १ चोपई। २ भलो। ३ बुरो। ४ परायो।

दोऊ भइया पापड़ीवाल,
तिनके चित इक उपजी रसाल ॥५६२॥
कीजे इक[1] सुभ कारिज जु कोय,
तें आदि प्रतिष्ठा सुजस होय।
यह करि विचार[2] इक नर बुलाय,
मुहुरत[3] इक सुद्ध भलौ कढाय ॥५६३॥
भट्टारक श्रीमत प्रभाचंद्र,
पठयो बसीठ तिन पैं अमंद।
मुनि पासि जाय विनती करीस,
चलि करहु प्रतिष्ठा हे मुनीस ॥५६४॥
तिनकौ बताय दीन्हौं प्रमांण,
सबही सुनि लीनौ मुनि सुजांण।
दिन बीते बहु फुनि रह्यो एक,
मुनि तैं नर विनति करी प्रतेक ॥५६५॥
मुनिराज अबैं मुहि सीख देहु,
दिन रह्यो ऐक मांही संदेहु।
कब चलि पहुचैं वह ठांम हांन,
तातैं दीजे मुहि सीख दांन ॥५६६॥
मुनि कही अहो नर रहहु सोय,
देखहु परभाति सु कहां होय।
सोवत नर जब वह बढ्यो प्रात,
लखि दिल्ली अचिरज भयो गात ॥५६७॥
मुनि कही आहु दिल्ली मझार,
सान्हैं प्रधांन ल्यावे अबार।
नर आयहुं हूं भायन निकट्ट,
सब कही भयो अचिरज प्रगट्ट ॥५६८॥
गज हय रथ[1] फुनि[2] सुखपाल साजि,
सब आये सांम्हैं लैंन काजि।

५६३ : १ एक। २ उपाय। ३ महुरत।
५६९ : १ फुनि। २ रथ।

बाजे बजाय नोबति निसांन,
विधि भली मिले मुनि सौं सुजांन ॥५९९॥
मुनि नगन पयादे चलन लाग,
सब करी अरज मिलि हे सभाग।
चढ़ि लेहु[1] पालिकी मुनि महांन,
यामें हमरो अति बढ़ै मांन ॥६००॥
कहि मुनि हठतें चढ़ि अहो साहु,
या विधि को तुम कीज्यो निवाहु।
चढ़ि चले पालिकी[1] साथि सर्व,
जैनी फुनि[2] पुरजन त्यागि गर्व ॥६०१॥
आवत पुर में मनिधरि विवाद,
राघो चेतन अति किय ववाद।
पालिकी बंद करि दी लवार,
दीन्ही चलाय मुनि विन कहार ॥६०२॥
इन आदि वाद कीन्हें अनेक,
मुनि जीति सर्व राखी सु टेक।
इक दिनि राघो चेतन सु चाहि,
नर पठ्यो बूझन मुनिनु पाहि ॥६०३॥
मावस दिनि मुनि तिह ठान देखि,
सिष्यनु तें बूझी तिथि विसेखि।
सिष्यनु मिलि पूरमया कहीस,
यह अरज दिलीपति पें हईस ॥६०४॥
है आजु अमावस अहो साहि,
बुनु पून्यों झूठी कही काहि।
पतिसाहि बिनाई[†] बूझि तिथ्यि[1],
मुनि भाखी पून्यों आजि सत्ति ॥६०५॥

---

६०० : १ A चढ़ि बेहु।
६०१ : १ पालकी। २ फिरि।
६०५ : १ तिथि।

---

†A popular jharasahi word—To call for—e.g. "चौधरी ने वीर बिनाई"।

देवी पद्मावति[1] कों अराधि,
विनती करि संध्या समैं साधि।
दीन्हों उगाय नभ मांझि चंद,
प्रगट्यौ पुर मैं जस अति अमंद ॥६०६॥
वा दिनु मिलि आयौ अहो साहि,
द्वादस कोसनि परकास याहि।
तब सांड[1]† दौड़ाये[2] अनेक,
सुनि मुनि हिय बांधि सु काल ऐक ॥६०७॥
वे दौड़े कोस बहोत राति,
बारह ही मैं ऊग्यौ प्रभाति।
या विधि लखि साहि मुनिदं पासि,
आये नमि कीन्ही अरज दासि ॥६०८॥
यह कारण अब कहिये मुनीस,
मुनि कही बात जांनहु महीस।
ताहू समये बावीनु आय,
मंत्रनि तैं कमडल मद भराय ॥६०९॥
दै कही अहो पतिसाहि ऐहु,
कमडल मद भरयौ बिना संदेहु।
मुनि लखि तामैं किय पुष्प आनि,
दीन्हौ उघाड़ि कमडल महांनि ॥६१०॥
अति प्रस्न[1] भयो पेरोजसाहि,
मुखतें मुनि धनि-धनि कही वाहि।
यह कथा सुनी सब राजलोक,
कीन्हौं निदांन सब ही सु थोक ॥६११॥
दरसन बिनि भोजन हम करें न,
या विधि भाखे बेगमनु बैन।

---

६०६ : १ पदमावति।
६०७ : १ सांडे।

---

†Messenger on the Camel's back.

तब साहि बुलाये वै प्रधान,
भावी ले आहु मुनी महांन ॥६१२॥
दरसन बेगम अब करें आप,
तब ही बुनको मिटिहै[1] अताप।
मिलि भावी मुनि तै सबनि साह,
तुम दरस बेगमनि कै सु चाह ॥६१३॥
तातें हमरी बिनती सु ऐहु,
करि कै लँगोट दरसन सु देहु।
मुनि कही सुनौ तुम सकल साह,
चलिजै यह जग मांझि [राह ॥६१४॥
साहन मिलि सब सौगंद करीस,
जुत बस्त्र मानिहैं हम मुनीस।
तब तें यह राह चली विसेस,
कछु बल वीरज प्राक्रम घटेस ॥६१५॥

छप्पै : दिल्ली के पतिसाहि भये, पेरोजसाहि जब।
चांदौसाह[1] प्रधांन भटारक प्रभाचंद्र तब ॥
आए दिल्ली मांझि बाद जीते विद्यावर[2]।
साहि रीझि कैं कही करै दरसन अंतहपुर ॥
तिह समै लँगोट लिवाय फुनि चांदे बिनती उच्चरी।
मांनि हैं जती जुत बस्त्र हम सब श्रावग सौगंद करी ॥६१६॥

अरिल : माही गछमैं भट्टारक जब बहु भये,
बरष कितेक बितीतें गछ निकसे नये।
तिनमैं चलन बचन को भेद न जानियौं,
निकसन की विधि लखी लिखी सो मांनियौं ॥६१७॥
संवत तेरह सै पिचिहतरयौ आंनिवै,
भये भटारक प्रभाचंद्र गुनखांनि वै।

६१३ । १ मिटहैं।
६१६ । १ चांदोसाह। २ A बिद्यावर।

तिनको आचारिज हैंक हो गुजरात मैं,
तहां सबै पंचनि मिलि ठांनी बात मैं ॥६१८॥
कीजे ऐक प्रतिष्ठा तो सुभ काज हूं,
करन लगे विधिवत सब ताको साज वैं ।
भट्टारक बुलवाये सो पहुचे नहीं,
तवैं सबै पंचनि मिलि यह ठांनी सही ॥६१९॥
सूरि मंत्र वाही आचारिज कौं दियो,
पदमनंदि भट्टारक नांम सु यह[1] कियौ ।
ताकैं पाटि सकलकीरति मुनिवर भये,
तिन समोधि गुजरात देस अपनें किये ॥६२०॥

*चौपई :* ग्यांनभूषण ताकौ सिषि[1] ऐक, दूजौ ग्यांनकीर्त्ति सु विवेक ।
दोऊ मिलि कैं आर्थौं आधि, गछ मैं लिये महाजन साधि ॥६२१॥
सब गुजरात बहुरि मालवै, फुनि मेवाड़ मांहि तिनुनवै ।
दिगंबरी इनकी अमनाय, सो विधि अवलौं चाली जाय ॥६२२॥

*दोहा :* पंद्रह से इकहैतरे, निकस्यो गछ ग्वालेर ।
सिष्यि मुनी जिणचंद को, सिंघकीर्त्ति गुरमेर ॥६२३॥

### अथ मंडलाचार्य उतपति वर्नन

पंद्रहसैं सु वहैतरे, गछ थाप्यौ नागौर ।
रत्नकीर्त्ति यह नांम भनि, निज बलबुधि कै जोर ॥६२४॥
भट्टारक न कहावई, मंडलाचार्य कहाय ।
तिनकी वा दिसि मांहि बहु, फैलि गई अमनाय ॥६२५॥
फुनि सतरासैं ससरे, थप्यो पाट अजमेर[1] ।
मंडलाचारिज दूसरो, तामैं नांहो फेर ॥६२६॥
इनहीं गछ मैं नीकस्यो, मूलत्र तेरह पंथ ।
सोलह-सै-नीयासिये, सो सब जग आनंत ॥६२७॥

---

६२० : १ यही ।
६२१ : १ सिष्य ।
६२६ : १ अजमेरि ।

ऐसी विधि इनहूं तजी, गुर नमिबो जग सार।
केसरि जिन-पद चरचिबो, पुष्प चढांवन चारु ॥६२८॥
भोजन तनक चढात नहि, सखरो[1] कहि त्यागंत।
दीपग की ठौहर सबै, रंगि कै गिरी धरंत ॥६२९॥
न्हांवन करत न बिंब कौ, इन है आदि कितेक।
भली तजी खोटी गही, तेको कहै प्रतेक ॥६३०॥
तिनकै गुर नाहीं कहूं, जती न पंडित कोय।
वही प्रतिष्ठा आदि की, प्रतिमां पूजत लोय ॥६३१॥
वेही प्रतिमां ग्रंथ वै, तिन मैं वचन फिराय।
ठांनि और की और ही, बीनौं पंथ चलाय ॥६३२॥
फिरि[1] यक निकस्यौ पंथ अब, है सिरौंज की वोर।
तारण पंडित नै कियो, आप अकलि कै जोर ॥६३३॥
देस मालवा मद्धि तिन[1], नयो देहुरो ठांनि।
प्रतिमां पधरावत नंही, पुस्तग पूजत जांनि ॥६३४॥
असें निकसे मत बहुत, मन-मत धरि विपरीति।
यह पंचम कलि काल की, फैलि गई जग रीति ॥६३५॥
परि जे अब संसार मैं, जपत मंत्र नौंकार।
तिनतैं बहसि न ठांनि हैं, रे भवि सो मतसार ॥६३६॥

### अथ परिपाटी भट्टारकांनि की वर्नन

*दोहा*[1] : अब परिपाटी हू कछुक, सुनि जु भये अयचंद।
महावीर प्रभु आदि मुनि, भट्टारक गुणवृंद ॥६३७॥

*चौपई* : श्री प्रभु वर्धमांन जिनराय, ते तौ मुक्ति पहुंचे जाय।
तिनकै पीछैं केवल-ग्यांन, बासठि बरष रह्यौ परमांन ॥६३८॥
तामैं गोतम गणधर भये, बहुरि धरमांचारिज ठये।
तीजे जंबू वणिक-कुमार, ऐ तबभव पहुचे सिव द्वार ॥६३९॥

६३३ : १ फुनि।
६३४ : १ तिमु।
६३७ : A missing।

[1]सखार or saltish food as different from पक्वान्न।

वर्ष[1] ऐक-सौ ग्यारह अंग, चौवह पूरव सुत सु अभंग।
तिनमैं विष्णु मुनी नदि मित्र, अपराजित मुनि भये पवित्र ॥६४०॥
गोवरधन अर भद्र सुबाहु, ऐही पांच भये मुनिनाहु।
वर्ष ऐक-सौ असी[1] जांनि, ताकै ऊपरि तीन वषांनि ॥६४१॥
ग्यारह अंग दस पूरवधारी, भये मुनी ग्यारह अधिकारी।
प्रथम विसाखाचारिज जानौं, बहुरि पोष्ठिलाचारिज मांनौ ॥६४२॥
भये षित्रियाचारिज मुनी, जय फुनि नागसेनि मुनि गुनी।
सिद्धारथ ध्रितषेनि मुनिंद, विजय बुद्धि मांन गुनवृंद ॥६४३॥
गंगधर्म-सेनि मुनिराय, ऐ सब ग्यारह भये सुभाय।
वर्ष दोयसै ऊपरि बीस, ग्यारह अंग धरैं मुनि ईस ॥६४४॥
नक्षित्राचारिज जयपाल, पांडु बहुरि ध्रुवसेन विसाल।
कंसाचारिज हैं गुनषांनि, ए पांचो ही जग सुषदांनि ॥६४५॥
वर्ष एक सौ बहुरि अठारा, एक अंग इनहूं नै धारा।
सुभद्र यसोभद्र मुनिराज, भद्रबाहु जग के सिरताज ॥६४६॥
लोहाचारिज लौ अंग जानैं, छसै-तियासी वर्ष बषानैं।
बहुरि अंग अब विछति जांनी, तब उपजे मुनिवर श्रुत-ग्यानी ॥६४७॥

## अथ पट्टावली वर्नन

*दोहा :* दिगंबर पट्टावली, अब सब मुनि हित ठांनि।
भद्रबाहु यक अंगधर, तिनंही तैं लै जांनि ॥६४८॥

*चौपई :* श्री गुरु भद्रबाहु मुनि भयो, संवत च्यारि तणैं पट लयो।
तिनकै पट्टि भये गुनषांनि, संवत छब्बीसा कै आंनि ॥६४९॥
गुप्तगुप्त आचारिज एक, नांम तीन तिन लहे प्रतेक।
दुतिय नांम अर्हदवलि लह्यौ, त्रतिय विसाखाचारिज कह्यौ ॥६५०॥
तिनकै पटि[1] भटारक भये, जहां-तहां जे-जे निरभये।
माघनंदि छब्बीसं[2] साल, भये बहुरि जिणचंद विसाल ॥६५१॥

---

६४० : १ बरष।
६४१ : १ अस्सी।
६५१ : १ पाटि। २ छत्तीसै।

कवित्त : गुणचासै भये कुंदकुंद पुनि उमा-स्वामि,
लोहाचार्य जसकीर्त्ति यसोनंदि[1] जये हैं।
देवनंदि पूज्यपाद गुणनंदि वज्रनंदि,
है कुमारनंदि लोकचंद जग छये हैं॥
प्रभाचंद्र नेमिचंद्र भानुनंदि हरिनंदि,
वसुनंदि वीरनंदि तिन्हैं हम नये हैं।
रतनकीरति माणिनंदि मेघचंद्र फुनि,
सांतिकीर्त्ति मेरकीर्त्ति[2] ए छवीस भये हैं॥६५२॥

दोहा : भविलापुर दक्षिण दिसा, पट्ट भये छब्बीस।
बहुरि सुनहु[1] जे जे भये, जिहठां मुनि-गन ईस॥६५३॥
छसै-तियासी साल तै, पट बैठे मुनिराज।
भट्टारक-पद पाय करि, भये सुधर्म जिहाज॥६५४॥

कवित्त : महीकीर्त्ति विष्णुनंदि भूषण औ सिरीचंद,
नंदिकीर्त्ति फुनि देस भूषण से मानिऐ।
अनतकीरति धर्मनंदि वीरचंद भये,
रामचंद्र रामकीर्त्ति अभैचंद जानिऐं॥
नरचंद्र नागचंद्र बहुरि नयणनंदि,
हरिचंद्र महीचंद्र माघचंद्र वानिऐ।
ए अठारा पट[1] भये नगरी उजेनि माहि,
नमत बषतराम तिन्हैं उर आनिऐ॥६५५॥

चौपई : संवत इक सहस्र तेईस, लक्ष्मी ससि गुणनंदि मुनीस।
गुणचंद लोकचंद मुनि[1] थऐ, ऐ पट च्यारि चंदेरी भये॥६५६॥
सवत ऐक हजार गुण्यासी, कै श्रुतकीरति हैं गुणरासी।
भावचंद्र महिचंद्र वषांनौ, ऐ पट तीन मेलसै जांनौ॥६५७॥

---

६५२ : १ यसोनंद। २ मेवकीर्त्ति।
६५३ : १ सुनौं।
६५५ : १ पाट।
६५६ : १ मुनु।

दोहा : ग्यारह सै चालीस कै, साल[1] भये अभिराम।
कुंडलपुर मैं ऐक पट, माघचंद्र तसु नांम ॥६५८॥
ग्यारह सै चालीस परि, च्यारि साल लै आंनि।
तब तैं भये मुनीस जे, तिनकौं सुनि दै कांनि ॥६५९॥

कवित्त : वृषभनंदि सिवनंदि विश्वचंद्र सिंहनंदि,
भावनंदि देवनंदि महा मुनिराज हैं।
विद्याचंद्र सूरचंद्र माघनंदि ग्यांनकीर्त्ति,
गंगकीर्त्ति सिंघकीर्त्ति धर्म [के] जिहाज हैं॥
हाडोती के देस मांहि बार नगरी है तामैं,
वारापट भये ये सकल सिरताज हैं।
कर जोरि तिनकौं नमत है बखतरांम,
गुरनि कौ मेरी भव-भव तनी लाज है ॥६६०॥
ग्यारहसै नव-निवै तणैं सालि हेमकीर्त्ति,
सुन्दरकीरति नेमिचंद्र अभिरांम है।
नाभिकीर्त्ति बहुरि नरिंद्रकीर्त्ति सिरोचंद,
पद्मनंदि वर्द्धमांन भले गुन धांम हैं॥
अकलंकचंद्र औ ललितकीर्त्ति केसोचंद्र,
चाह अभै बसंतकीरति तीनौं नांम हैं।
दुरग चीतोड[1] मांहि पट भए चौदह ऐ,
तिनकौं बखतरांम करत प्रनांम है ॥६६१॥

छंद : बारह सै-छपासठे साल पट प्रख्याति कीरति पायो।
सांतिकीर्त्ति फुनि धर्मचंद्र मुनि रत्नकीर्त्ति जस छायो॥
प्रभाचंद्र लौं भये पांच पट ए अजमेरि बतायो।
पद्मनंदि सुभचंद्र दोय मुनि दिल्ली मैं पट पाये ॥६६२॥

दोहा : पट्ट एक ग्वालेर मैं, भए मुनी जिणचंद।
पंद्रह-सै-सतवोत्तरै, मनहु उये निसि चंद ॥६६३॥

---

६५८ : १ सालि।
६६१ : १ चीतौड।

पंद्रह-सै-इकहेतरे, प्रभाचंद्र यह नांम।
बहुरि भये चीतोड[1] मैं, सकल गुननि के धांम ॥६६४॥

*अरिल्ल :* पंद्रह-सै-इकम्रस्सी धर्म सु चंद है,
ललितकीर्त्ति फुनि चंद्रकीर्त्ति सु ग्रमंद है।
भट्टारक देवेंद्रकीर्त्ति मुनि च्यारि ऐ,
भऐ चाटसू मैं भविजन उर धारिऐ ॥६६५॥

*सोरठा :* नरेंद्रकीरति नांम, पट इक सांगानेरि मैं।
भये महागुन-धांम, सोलह सै इक्याणवें ॥६६६॥

*अरिल्ल :* सत्रह-सै-बाईस तणे जो साल है,
सुरेंद्रकीरति भये सु तिन के पटि लहै[1]।
जगतकीर्त्ति देवेंद्रकीर्त्ति गुनलीन है,
अंबावति मैं भये भटारक तीन है ॥६६७॥

*दोहा :* इक पट दिल्ली फुनि हुवो, महेंद्रकीरति नांम।
सत्रह-सै परि-बांणवें, लह्यौ पाट गुनधांम(अभिराम[1])॥६६८॥

*चौपई :* पट्ट दोय पाये मुनिराय, नगर सवाइ जैपुर आय।
इक खेमेंद्रकीर्त्ति गुनपाल, अठारह-सैं-पंद्रह[1] कै साल ॥६६९॥
तिनकै पटि राजै बुधिवांन, सुरेंद्रकीरति तम हर भांन।
साल अठारह-सै-तेईस, भये भटारक महा मुनीस ॥६७०॥

*दोहा :* भद्रबाहु मुनि आदि है[1], भट्टारक गुन धानि।
सुरेंद्रकीरति लौं भये, पट अठ्याणवें जांनि ॥६७१॥
असैं यह पट्टावली, ग्रंथनि कै अनुसारि।
कछु पोथिनु कौं देखि करि[1], बरनन कियो बिचारि ॥६७२॥

---

६६४ : १ चीतौड।
६६७ : १ पटि हा लहैं।
६६८ : १ अभिराम missing।
६६९ : १ ठारह-सै-पंद्रह।
६७१ : १ है।
६७२ : १ कैं।

गाबि श्री महावीर की, बैठत आये संत।
तिनकौं वन[1] सम मांनिकै, पूजहू सकल महंत ॥६७३॥

इति पट्टावली पूर्ण ॥ अथ आगम कथन बर्नन[1] ॥

*अरिल :* फुनि यह आगम कह्यौं सु भवि सुनियौं सबै,
संवत अठ्ठारहसे वीतेंगे जबै[2]।
तापैं वरष किलेक गये इम भास ही,
दक्षिण दिसि मैं वंध्याचल मैं[3] गिर पास ही ॥६७४॥

*दोहा :* पुस्कल नगर विषैसु ह्वै, वीरचंद मुनिनाथ।
गछ पडिकमणू अर क्रिया, न्यारी करिहै गाथ ॥६७५॥
भील संघ उतपति करै, नये ठांनि बहु वाक्य।
ग्याना[1]वरनी कर्म को, लहि करि कैं परिपाक[2] ॥६७६॥
बहु विधि करि जिन मत जु है, अब तिह तणौं[1] निपात।
करिसी फुनि मुनि कोन ह्वै, जो मेटै मिथ्यात ॥६७७॥
कहु जिन मग विधि और हो, चल्यौं जाय इम धर्म।
ज्यौं त्यौं सुख दुख भुंजि को, करि करि कैं बहु कर्म ॥६७८॥
आवै पंचम काल को, अंत जबैं इक कोय।
मूल गुणनि कौं धारि कैं, वीरांगज मुनि होय ॥६७९॥
अलप पढ्यो है सासतर, तौहू जैंनि प्रकास।
करिहै बहुरि मिथ्यात को, करिसी बहै विनास ॥६८०॥
भद्रबाहु को चरित लखि, वरन्यो है या मांहि।
भविजन लखि मोकौं कछू, दोस दीजियो नांहि ॥६८१॥

## अथ श्रावक की उतपति वर्नन

*दोहा :* अब उतपति श्रावकनु के, बांप गोत की जेम।
भई सु पोथिनु देषि करि, बरनत है कवि तेम ॥६८२॥

---

६७३ : १ उन।
६७४ : १ from इति to बर्नन not in A। २ जबैं। ३ not in A।
६७६ : १ ज्ञाना। २ परपाक।
६७७ : १ तणूं।
६८२ : १ अब उतपति श्रावग की बर्नन।

आगें तौ श्रावक सबै, ऐकमेक ही होत।
लगे चलन विपरीति तब, थरपे थांप रु गोत ॥६८३॥
थपी बहैतरि थांप ऐ, गांम नगर के नांम।
जैसें पोथिनु में लषी, सो वरनो अभिरांम ॥६८४॥

## थांप वर्नन

चौपई : गोला पूरब गोला राड़ा, कहैं लवेचू गोल सिघाड़ा।
षंडेलवाल महाजन सोहै, जैसवाल जग में अब जोहै ॥६८५॥
बघेरवाल सु अगरवाला, सहिलवाल जिन धर्म सम्हाला।
सात थांप पुरवार कहायें, तिनके तुमको नांम सुनावें ॥६८६॥
अठसष्या फुनि है चौसष्या, सैंहसरड़ा फुनि हे दोसष्या।
सोरठिया अर गांगड़ जांनौं, पद्मावत्या[1] सप्तमां मांनौ ॥६८७॥
फुनि हूसर अरु वरहासेणी, षंथड़वाल गहोई लेणी।
इकईसवा जु जांणि सचाणा, बहुरि अजोध्यापुरी बषाणां ॥६८८॥
गोरावाड़ बहुरि कठनेरा, वीडलसानी मसरा हेरा।
धकड़ा गूजरवाली वाल, माएडा[1] सब मांहि विसाल ॥६८९॥
बेरवड़ा फुनि पल्लीवाल, नंगरिक ए बत्तीस सम्हाल।
तीन थांप के हैं द्वै नांम, तेहू तू सुनि लै अभिरांम ॥६९०॥
सेहूरिया निगमां गुजराती, मेवाड़ा रा-सूयचा-भाती[1]।
षरवा षंडावता हू वाजें, ऐ तीनौं षटनांम बिराजें ॥६९१॥
नागद्रहा अर नरस्यंघ घोड़ा, बघानश्रा फुनि है चीतोडा।
है हरचरा और सीदरा, कुलया श्रावक अरहूं नरा ॥६९२॥
वहवड़ राय कड़ावल घोरा, चतुरथ श्रावक है अति भोरा।
पंचम श्रावक है सुभकारी, ऐ अठतालीसौं अविकारी ॥६९३॥
चंचल वल गोरा गुणवांन, करमणोत श्रीमाल सुजांन।
फुनि ऐ श्रावक पांच कहावें, है चिडुकरा विघोरा भावें ॥६९४॥
मव बेवावली गुरा जांनौं, कमटी आगें श्रावक मांनौं।
नुतपा श्रावक सब मन भावे, तुला सिरी श्रीमाल कहाऐ ॥६९५॥

---

६८७ : १ पद्मावत्या।
६९१ : १ मेवाड़ा रा वा सुचा भाती।

इक कथगार बुतिय हय गार, अतिय ब्राह्मण फुनि सौ गार।
ग्रावड़ नल या पन सिघवाल, काकलवाड़ जैन सगवाल ॥६९६॥
अवण पगाहुं मड़विन्रिया, वोसवाल अर बुहुठोलिया[1]।
ऐ सब षांप बहैतरि भई, वारह और सुनौ यन मई ॥६९७॥
कंषड़ जनड़ा कोरड़वाल, बडहूता अरु मेड़तवाल[1]।
है अहिछत्र बहुरि बोहला, हरसूरा सुड़ोड़हा भला ॥६९८॥
गोतवंसी बल री गुल कहे, पौहकरवाल सु वारा भये।
षांप बहैतरि तौ वै कही, ऐ मिलि सब चौरासी भई ॥६९९॥
पोथी पांच सात कौं वेष[1], करि विचार यह कीनौं लेष[2]।
यामैं भूल्यौ चूक्यौ होय, ताहि सुधारि लेहु भवि लोय ॥७००॥
इनंही मैं जो षंडेलवाल, तिनमैं निकसे गोत रसाल।
चौरासी है तिनके नांम, सो विधिवत कहियत सुषधांम ॥७०१॥

## अथ षंडेलवाल उतपति वर्नन

चौपई : श्री प्रभु महावीर जिनराय, तिनहि नमौं भवि मन वच काय।
पीछें भये कितेक मुनिंद, तिनमैं यसोभद्र गुणवृंद ॥७०२॥
एक अंग धारक यह मुनी, यनकहुं बातें अैसैं सुनी।
नगर षंडेला यक अभिरांम, भूपति तसु षंडेल गिर नांम ॥७०३॥
वंस सोम कुल है चौहांन, सोभित तासु तेज जिम[1] भांन।
तहां मुनीस्वर गये कितेक, विप्रनु तें किय वाद अनेक ॥७०४॥
जीते वाद रहे मुनि जहां, विप्रनु कोप कियो तब तहां।
पुरमैं मलवाई को रोग, उपज्यो काहू पाप संजोग ॥७०५॥
छीजन लगे बहुत नर नारि, प्रोहित विप्रनु तबें विचारि।
जग्य सथाप्यौ जब नरमेव, तामैं होमैं मुनि पढि वेद ॥७०६॥
तबतैं विथा अधिक ऊपनी, मरन लगी पिरजा पुर तनी।
फुनि सब देस मांहि बिन नीति, प्रगट्यो रोग महा बिपरीत ॥७०७॥

---

६९७ : १ बुहेलिया।
६९८ : १ मेवतवाल।
७०० : १ देषि। २ लेषि।
७०४ : १ जिमि।

तबैं उपद्रव लखि पुर मांहि, नर नारी सबही निकसांहि।
नगरि नजीक गुढे करवाय, बसे तहां सब पुर के आय ॥७०८॥
अैसें होमें सुनि मुनिराय, यसोभद्र तब कियो उपाय।
सिष्य[1] जिनसेनि हुतौ मुनि साहु, ताकौं कही षंडेलै जाहु ॥७०९॥
थापो श्री जिन-धर्म प्रवीन, जैसै चलि आयो प्राचीन।
काहू भांति संक मति करो, प्रभु कौ नांम हिये मधि[1] धरौ ॥७१०॥
तब जिनसेन[1] षंडेलैं आय, श्रावक श्रेष्ठी लये बुलाय।
तिनकौ जुदौ बसायो गुढौ, सब कौं कही नांम जिन पढौ ॥७११॥
देव्य अराधी चक्रेस्वरी, ताकौं मुनि यह आग्या करी।
सब जैंनिनु की रक्षा[1] करो, रोग व्याधि इनकौ सब हरो ॥७१२॥
देवी मुनि की आग्या पाय, जैंनिनु कौ दुष दयो मिटाय।
तबैं सुषी सब श्रावक भये, समाचार नृपहू पैं गये ॥७१३॥
सुनि आयो षंडेल-गिर भूप, वंदे मुनि के चरन अनूप।
विनती करी अहो मुनिराज, तुम हौ नर भव जलधि जिहाज ॥७१४॥
कौंन पाप पिरजा छीजंत, सो मोकौं कहिए विरतंत।
छीजत भये वरष दस दोय, काहू भांति सांति नहि होय ॥७१५॥
तब मुनि भाषी अहो महीस, जिनमत धारी महा मुनीस।
तप करते या नगर छिगारि, विप्रनु होमे जग्य मझारि ॥७१६॥
घोर पाप उपज्यौ पुर मांहि, तातैं सब नर नारि छिजांहि।
यह विरतांत सुण्यो नृप सबं, दुषी भयो मन मैं अति तबं[1] ॥७१७॥
विप्रनु तैं भूपति अनषांहि, क्रोध करन लागे मन मांहि।
तब मुनि कही अहो नर ईस, सोच फिकर मति करहु नरीस ॥७१८॥
विप्र प्रोहितनु सांमिल होय, तुम तैं तौ यह राषी गोय।
कियो जग्य होमैं मुनि घनें, तातैं तुम्हैं दोष नहि बनें ॥७१९॥
तब नृप कहो अहो रिषराय, दोष मिटै सौ कहौ उपाय।
औरनि तैं यह मिटै न पाप, तुमही मेटौ जग सताप ॥७२०॥

---

७०९ : १ सिषि।
७१० : १ मध्य।
७११ : १ जिनसेनि।
७१२ : १ ^ रछ्या।
७१७ : १ जबैं।

आचारिज बोले नृप अहो, श्री जिनधर्म मर्म तुम गहो।
और सबै त्यागौ मत जाल, तौ बचाव ह्वै है ततकाल ॥७२१॥
भूपति हाथ जोरि सिर नाय, सबै कबूली मन बच काय।
तबतें चौकी दै ईश्वरी, व्याधि सबै पुरजन की हरी ॥७२२॥
पिरजा सुखी भई सब जांनि, भूपति हरष अधिक मन मांनि।
बोले तुमहि धन्य मुनि नाथ, जग बूड़त राख्यो गहि हाथ ॥७२३॥
अबजो आग्या ह्वै सो करैं, तुम प्रसाद हम भव दधि तरैं।
मुनि भाखी करिऐ नृप सार, श्रावग के ब्रत अंगीकार ॥७२४॥
जगत मांहि हैं जन बहु रूप, तिनमैं होहु महाजन भूप।
और ग्रांम हू तैं नर-नारि, आऐ तिन्हैं बुलाय बिचारि ॥७२५॥
सबकी थांप सु षंडेलवाल, ठैहराई समेति भूपाल।
ऐसैं मुनि हस्त कै जोरि, सबकौं श्रावग किये बहोरि ॥७२६॥

*दोहा :* जे आऐ जिह गांम तैं, ताही नांम सुगोत।
ठैहराऐ फुनि वंस कुल, पूरब किए उदोत ॥७२७॥
नांम वंस के जो हुते, आगैं ही प्राचीन।
सोम-हरी इक्ष्वाक कुरु, फुनि सो रई प्रवीन ॥७२८॥
तामैं सोम सु वंस मैं, गोत तीन चालीस।
भये रहे कुल आदिके, देवी नई चपीस ॥७२९॥
प्रथमहि भाई नृप जुत, चौदह जांनि सुबुद्ध।
ते जिनसेनि समोधि कैं, कीन्हें श्रावग सुद्ध ॥७३०॥
वंस सोम चौहांन कुल, गोत गांम कै नांम।
जहां जहां जो बसत हो, सो दीन्हौं अभिराम ॥७३१॥
कुलदेवी चक्रेस्वरी, तिनकी दई सथापि।
सो पूरै मन कांमनां, बिघन न होय कदापि ॥७३२॥

*छंद छप्पै[1] :* सोतसाह किय भूप षंडेला के जो नायक।
गांव भावसा तणें भावसा गोत सु लायक ॥
जल बांणी भूलणां पापड़ीवाल बताये।
दरड़ोध्या अरडक्या गांम कै नाम कहाऐ ॥

---

७३३ : 1 A छप्पै only ।

पौतल्या पहाड्या सांभरचा नरउति हेला पांड्या।
इम राजभद्र अरु छावड़ा चौदह गोत सुमांडिया ॥७३३॥

सोरठा : तिनमैं बारह मांहि, बंसदेव्य कुल ऐक ही।
भेद भाव कछु नांहि, कहि आयो सो जानियौं ॥७३४॥

अरिल : गोत दोय की बात भई ग्रैसें नई,
देव्य सावड़ा तणं बहुरि औरिल भई।
कुल देवी संभराय सांभरचा पूजंहो।
बरष किलेक बदी तें इम पूजै सही ॥७३५॥

दोहा : या विधि तीयालीस मैं, चौदह कुल चौहांन।
भये सु भाई भूप सुत, फुनि यह सुनो सुजांन ॥७३६॥
थापे हैं जिनसेनि तौ, चौंवह ही कुल गोत।
बहुरि और मुनिवर नु मिलि, थापे गोत सुपोत ॥७ ७॥
षट कुल पांमेचा किये, देवी औरिल मांनि।
रारा रावत रांउंका, मोघघा मौंठया जांनि ॥७३८॥
गोत बिलाला दोय विधि, इक कहि आयो सोय।
दूजे सोनिल कौन मैं, कुल नंबिबा होय ॥७३९॥

सोरठा : कुल जादव मैं पांच, गोत नीकसे हैं ललित।
तामैं मांनहुं सांच, डेहुवल पूजें वैद तौ ॥७४०॥
बनमाला फुनि बंच, भउसाली अरु नरपत्या।
करत न तनक विलंब, पूजत देवी रोहणी ॥७४१॥

अरिल : कुल मोहिल मैं गोत च्यारि ही जांनिकैं[1],
टोंग्या पूजत देवी चांवंड आनिकैं।
बहुरि बाकलीवाल कासिलीवाल हैं,
हलद्या पूजं देवी जीणि बिसाल हैं ॥७४२॥

दोहा : कुल गैहलौत[1] सुगोत त्रय, पूजत गणपति चौथि।
है बिनायक्या बिवला, बहुरि पोटल्या कोथि ॥७४३॥

---

७४२ : १ जांनकैं।
७४३ : १ गैहलोत।

अरिल : पंच जु कुल पड़िहार गोत देवी सुनैं,
बेग्र मालिया बोसी चांवड कौं मनैं।
पीगोल्या कडवा गिर नांबिल मांनिऐं,
बड़साली पांड्या सरसलि के जानिऐं ॥७४४॥
कुलहु जोल तूवर फुनि सोढा सांखला,
इन च्यारयौं कुल मांहि गोत कहिऐ भला।
वगड़ा अर पाटणी गिनोड़्या सांगुर[ए]या,
याही क्रम तैं देव्य नांम लखिऐ भएया ॥७४५॥
सरसलि श्रांमणि सकरणि ग्रह संभराय कें,
पूजन जात सु च्याह्यौं गोत सुभाय कें।
राजहंस ग्रहंकारया गोत सु बोय है,
सरसलि सरस्वतिन मैं सुकुल नहि होय है ॥७४६॥

दोहा : कुल इन दोन्यौं गोत कैं, लिख्यौ न देख्यौ कोय।
तातैं बरनन नहि कयौ, दोस ना दीज्यौ लोय ॥७४७॥
सोमवंस के बरनिऐं, गोत तीन चालीस।
अब कुरुवंसी जे भये, तिनकी सुनहु कहीस ॥७४८॥

चौपई : कुर-वंस मैं अठारा गोत, तिनके कुल फुनि देवी होत।
नांम गांम के गोत प्रमांन, सो सुनि लीजे सकल सुजान ॥७४९॥
कुल नांदेचा गोत सु तीन, देवी सोनिल पूजहि दीन।
छाहड़ कोकराज जुग-राज, ऐ तीनौं तिनमैं अति लाज ॥७५०॥
कुल मोहिल हु गोत बिसाल, सिरी मूलराज लढिवाल।
इक कुम्म के आनौं गेहलोत[1], तिनकौ बीरखंडिया गोत ॥७५१॥
ऐ तीनौं श्री देव्य पुजांहि, फुनि कुलदेवड़ानि हु मांहि।
कुल भाएयांर निगोत्या जेह, देवी हेमां पूजत तेह ॥७५२॥

दोहा : फुनि को कारण पाय कैं, गोत निगोत्या जांनि।
कुलदेवी चांवंड की, तिनकैं है अति मांनि ॥७५३॥

चौपई : कुल चंदेल गोत है लार, मूलसरया फुनि चांदूवार।
देवी मातणि पूजत गुणी, तामैं भेद कहूं सो सुणी ॥७५४॥

---

७५१ : १ गहलोत।

चांदूवाड़ भेद द्वै मेल, इक कुरुवंसी कुल चंदेल।
इक सोमवंस कुल चावड़ा, दोऊ मातणि पूजै बड़ा ॥७५५॥
तीन गोत कुल गौड़ उजेरा, गोधा सरवाड़चा अजमेरा।
देवी नांदणि पूज करांहो, फुनि गोधा जिन सांति पुजांहीं ॥७५६॥

दोहा : देवी तजि जिन सांति कौ, पूजन लागे जेम।
बीतें वरष कितेक सो, भवि सुणि कारण तेम ॥७५७॥
नांदणि की मूरति हुति, रूपा तणी मनोग्य।
ताहि भंजि सुवरण तणी, करि पूजी-अति जोग्य ॥७५८॥
जब नांदणि करि क्रोध कछु, कीन्हौं तिनकौं दोस।
तबतैं पूजे सांति जिन, हरयो देवी कौ रोस ॥७५९॥
बारहसै अठताल कै, सालि भई यह रीति।
तबतैं गोधा सांति जिन, पूजत हैं करि प्रीति ॥७६०॥

चौपई : तीन जांनियौं कुल गंहलोत, पूजैं पद्मावति ऐ गोत।
पाटोधी चौधरी सु सार, सेठी जांनि दोय परकार[1] ॥७६१॥
इकतो कहि आयो सु सहीजे, दुतिय वंस इछ्वाक कहीजे।
सेठी गोत लोह-सिल देवी, पूजत है इह भांति सुणेवी ॥७६२॥
इक कुल कोटेचा सुणि-वांणि, कांन्हड देवी गोत सौगांणी[1]।
इक कुल ठीमर देवी लांहणि, कालागोत न हांकै बांहणि ॥७६३॥
कुरवंसी ऐ गोत अठारा, अब इछ्वाक वंस मैं ग्यारा।
गोत भऐ कुल देव्य सुणीजे, भेदभाव तामैं न करीजे ॥७६४॥
है कुल मेरठि लुह-सिल पूजें, गोत लुहाड़चा लावट गूंजें।
त्रय कुल कूरम गोत कटारचा, औ गंगवाल भांझरी भारचा ॥७६५॥
ऐ तीनौं पूजत अमवाय[1], इक कुल नांदिवा सुभ पाय।
गोत नौपडा कहै अनूप, पूजत मस्ता देव्य स्वरूप ॥७६६॥
कुल बड़गूजर गोत सु तीन, बिरल्या अर बाबसा कुलीन।
ए द्वै मांनत देवी सिरी, नमैं बौहरा सौ तिल सुरी ॥७६७॥

---

७६१ : १ प्रकार।
७६३ : १ सोगांणी।
७६६ : १ अमवाइ।

दुतिय बोहरा कुल गैहलोत, और सक़ल जांनौ वह पोत।
कुल झाला सु गोत बरकनां, नांदिल पूजत हैं सुभ मनां ॥७६८॥
ए सब ग्यारह गोत सुभये, बंस इस्वाक मांहि बरनये।
अब मुनि कुल सो रई प्रसिद्ध, गोत नीसरे बस ता-मद्धि ॥७६९॥
कुल सोलंषी आंमिणि सेव्य, गोत आठ मैं है अति सेव्य।
सोनी लौंहग्या फुनि सोहनी, मूंछ पांपल्या गदहृया भनी ॥७७०॥
सूपत्या सहित भये हैं सात, बहुरि पावड़्या है द्वै भांत[1]।
इक पांवड़्या नमैं मोहनी, दुतिय नमैं आंमिणि[2] कौं गुनी ॥७७१॥
कुल सुनार द्वै आंमिणि नमैं, वज्रहृया फुनि बज-गोत मैं।
ए दस वंस सोरई कहे, द्वै हरि-वंस माझि हू गहे ॥७७२॥
नरपौंल्या[1] निरगंधा गोत, कुल है वहरघा और नहि होत।
देवी नांदवि[2] नमण करांहि, सुषी होत तव या जग मांहि ॥७७३॥
ऐ सब भये गोत चौरासी, देवी यनकी सकल प्रकासी।
तब तैं पूजन लगे विहारी, सब श्रावगनि प्रतंग्या धारी ॥७७४॥

*चौपई[1] :* लिषी सुणी जैसी प्रति भासी, लषि बिधिवत मति कीज्यौ हांसी।
इन श्रावग कै आपस मांहि, सगपण है फुनि पांति जिमांही ॥७७५॥

*दोहा :* या विधि मुनि सबकौ हरयौ, रोग दोष दुष कष्ट।
श्रावग ठेहराये[1] विमल, सबै महाजन सिष्ट ॥७७६॥
तब श्रावकनि करी अरज, अहो महा मुनिराय।
क्रिया धर्म श्रावग तणौं, मग हम देहु बताय ॥७७७॥
बोले मुनि बूझी भलैं, सब सुनिए मन लाय।
जिनमत कै अनुसारि सब, देहौं तुम्हैं सुनाय ॥७७८॥
प्रथम कहौं किरिया कछू, जो सषि आवै सार।
तामैं कमी न कीजियो[1], करिकैं परम विचार ॥७७९॥
दोय घड़ी कै प्रात उठि, मन मैं जपि नवकार।
बहुरि करो[1] किरिया सकल, जिह प्रकार आचार ॥७८०॥

---

७७१ : १ भांति। २ आमणि।
७७३ : १ नरपोल्या। २ नांदणि।
७७५ : १ चौपई।
७७६ : १ ठहराए।
७७९ : १ कीजियौ।
७८० : १ कहौं।

## क्रिया वर्नन

निसि उन्हौं अथवा छरयौ, जलतैं पात्र भराय।
बहर[1] भूमि के फिरन कौं, प्रासुक भुव मैं जाय ॥७८१॥
तामैं अैसी[1] आयगा, बरजी मुनिऐं साहु।
बहर भूमि कौं भूलिहू, एती ठौर न जाहु ॥७८२॥

चौपई : जहां जु[1] कोई देवत जांणौं, फुनि हू प्रेतनि[2] तणौं ठिकांणौं।
परवत मस्तगि अरु जल मांहि, लखि कैं कबहू फिरिये नांही ॥७८३॥
फुनि बंबई देवल परहरिये, हलकी लीक मांहि नहि फिरिऐ।
फूलनि के बृखिनु कैं नीचैं, डाभ बगन[1] की ठौहर बीचैं ॥७८४॥
हरी भूमि फुनि भूमि चिता की, गाय आदि पसु बैठक ताकी।
अगनि तणौं हू कहूं[1] ठिकांणो, इन ठौहर मल मूत्र न ठांणौं ॥७८५॥
तलाव तैं दस हाथ परैं ही, करैं मूत्र यह बात बतैं ही।
इक सत हाथ परैं मल मोचै, नंदी तैं चौगुणौं न सोचैं ॥७८६॥
जलत अगनिस्वर सूरिज चंदा, होय मुनिस्वर ग्यान अमंदा।
कबहू इनकौं देवत जाई, मल फुनि मूत्र न मोचौ भाई ॥७८७॥
बांवें हाथि[1] सऊच करीजे, जल कौ पात्र दांहिनैं लीजे।
जौ लगि हाथनि धोवैं नांहीं, तौ लगि वस्त्रनि नांहि छुवांहीं ॥७८८॥

दोहा : अथवा बाहरि फिरन के, वस्त्र जिते जो होय।
तिन्हैं जुदे ही राखिए, छींबो करैं न कोय ॥७८९॥
नंदी और तलाव मैं, सौचौ लेहु न मित।
प्रथम मिवांण मलीन हूं, अरु छांणेयौं जल हुंत ॥७९०॥
छांणे जलतैं धोइए, मांटी ले निज हाथ।
तामैं अैसी होय सी, मांटी तजौ अकाथ ॥७९१॥

---

७८१ : १ बहरि।
७८२ : १ एति।
७८३ : १ ज। २ प्रेतन।
७८४ : १ उगन।
७८५ : १ कहौं।
७८८ : १ हस्त।

सोरठा : भूमि तलैं की होय, फुनि ह्वै नंदी कूप की।
ह्वै तलाव की कोय, ह्वै मल-मूत्र समीपि[1] की ॥७९२॥
सो मांटी मति लेहु, धोवन कौं निज हाथ तुम।
हिंसा होत अछेहु[1], यातैं वरजो है तुम्हैं ॥७९३॥
बांम हाथ वर तीन, प्रासुक मांटी तें धुपै।
फुनि मांटी जल लीन, दोऊ धोवै तीन वर ॥७९४॥

दोहा : दांतिरण सूको कीजिये, जो सूको न मिलाय।
तौ पांचा परवी बिनां, और कीजिये चाय ॥७९५॥
जो कदाचि दांतिरण तरणौं, मिलै नहीं संजोग।
तौ द्वादस कुरला करै, मुष सुघ होय मनोग ॥७९६॥
अब सनांन के करण की, विधि भाषत हौं तोहि।
जीवजंत लषि दूरि करि, फुनि प्रासुक सुध जोहि ॥७९७॥
प्रथम लगावो[1] तेल कौं, फुनि जल गरम मंगाय।
पहलैं पग कटि धोय फुनि, मस्तगि जल नखवाय ॥७९८॥
करैं मूत्र धोवै करनि, मइथुन अंति[1] संनान।
फिरि मल मोचै तौ करै, अर्ध सनांन प्रमांन ॥७९९॥
करि सनांन तैं अंग सुचि, फिरि सामायक ठांनि।
नांम प्रभू कौ लेहु भवि, विरियांतनैं निदांनि ॥८००॥
बहुरि प्रभू की कीजिऐ, पूजा अष्ट प्रकारि।
धरि प्रतिमां ह्वै तौ घरां, कै देहुरा मझारि ॥८०१॥
प्रभु कै सनमुषि[1] प्रथम ही, ठाढ़ो ह्वै कर जोरि[2]।
दरसन करि विनती करहु, विधिवत सीस निहोरि ॥८०२॥

'विनती'[1]

छप्पै : तुम दरसन तैं देव सफल मो मनिष जनम-हुव।
तुम दरसन तैं देव सकल अघ कष्ट टरि-गयव ॥

---

७९२ : १ समीप।
७९३ : १ अछेव।
७९८ : १ लगावैं।
७९९ : १ अंत।
८०२ : १ समगुख। २ करि जोरि।
८०३ : १ B missing ।

तुम दरसन तें देव दोष दुष दालिद टलिहैं।
तुम दरसन तें देव अमित मनवंछित फलिहै॥
करुनांनिधांन तारनतरन अब मैं तुम दरसन करिव।
वर तीन प्रथम जय निरसही कहि-कहि कर्मनकों हरिव॥८०३॥

*दोहा :* नमसकार अष्टांग करि, दे प्रदक्षिणां[1] तीन।
जिन गुन पढि दरसन करहु, ह्वै प्रभु ध्व तल्लीन॥८०४॥

*अरिल :* प्रतिमा[1] ग्यारह आंगुल लौं ह्वै धात की,
ताहि[2] पूजि डावै घरि यह सुभ बात की।
होय जुदी जायगा तहां डब्वा रहै,
घर मैं कबहु न राषिवि राजी गुर कहै॥८०५॥

*दोहा :* अब पूजा की विधि सुनहु[1], भविजन अति मन लाय।
जैसें भाषी है गुरनि, तैसें[2] कहों बनाय॥८०६॥

*चौपई :* वेदी[1] तें[2] लषि दिसि ईसांन, मेर[3] काठकी[4] थापि सुजांन।
तापरि[5] जल वटि धारिए चाहि, पांडुसिला की नकल सुताहि॥८०७॥
वेदी तें जिन प्रतिमां लेय, ता जलवटि परि आय धरेय।
बहुरि बसौं दिगपालांन जांन[1], जिनकौ विधिवत करि आह्वांन॥८०८॥
पूजि करो तिनकौ सनमांन, जथा जोग्य गुर-बचन प्रमांन।
फुनि ह्वै अर्घ प्रभू मुष पासि, विधि भिषेक प्रभु[1] करहु हुलासि॥८०९॥
कलस पंच भरि कैं सुनि सीष, क्रमतें जल फुनि रस लै ईष।
घ्रत अरु दूध-दही सुभल्याय, बहुरो सर्व ओषधी[1] बनाय॥८१०॥
जुदे-जुदे सनांन करवाय, अधिक-अधिक बाजित्र बजाय।
फुनि अंगोछि प्रतिमां सुभ काय, थापि ठौर निज श्री जिनराय॥८११॥

---

८०४ : १ प्रदक्षरण।
८०५ : १ प्रतमां। २ ताही।
८०६ : १ सुनौं। २ सो कहु।
८०७ : १ एक। २ ओर। ३ मेरु। ४ काष्ट। ५ तिनपरि।
८०८ : १ जांनि।
८०९ : १ जिन।
८१० : १ ओषदी।

प्रथम हि खेत्रपाल कौं पूजौ, तेल सिंदूर धूप लै दूजौ।
बटुक दीप फल गुड लै भूरि[1], पढ़िकै मंत्र पूजि भरपूरि[2] ॥८१२॥
फुनि प्रभु कौ करिकै आह्वांन, पुस्पनितैं पढि मंत्र सुजांन।
आह्वांन के पुस्प[1] जु होय, प्रभु के चरननि परि[2] मेल्हौ लोय ॥८१३॥

मंत्र. आ. स्वामिन संवौ, इत्यादिकां त्रिपदि मंत्र पढे।
ऊं ह्रीं अर्हं श्री पर्म ब्रंह्म अतरो वुतरावुतर संवौं षट् आह्वाननं॥
अत्र तिष्ट तिष्ट ठः ठः स्थापना अत्र मम सनेहतौ भव भव वषट् सन्निधापनं ॥†

दोहा : मन वच तन करि सुद्ध सव, मुषतैं मंत्र उचारि।
वर्घ्य चढावो आठ भवि, प्रभु की ओर निहारि ॥८१४॥
जल गंगादि सुगंध करि, धार चरन प्रभु देहु।
सो [त्रुटि] के तीनौं जगत, करत पवित्र सु ऐहु ॥८१५॥[1]

ऊं ह्रीं अर्हं श्री परम ब्रंह्मणे अनंतानंत ज्ञांन सक्तये ॥इदं मंत्र ॥

दोहा : वर्घ्य वर्घ्य परि मंत्र यह, पढौ भवि सु मन लाय।
और पढत सो जोग्य नहि, नूंतन धरे बनाय ॥८१६॥[1]
गरभ[1] जनम[2] तप ग्यांन अरु, पंचम पद निरवांन।
यह मुषतैं उच्चारिकैं, वर्घ्य चढाय महांन ॥८१७॥
चंदन अरु कपूर लै, केसरि मद्धि घसाय।
चरचहु श्री प्रभु के चरन, भव अताप मिटि जाय ॥
अषित सुगंधित ऊजले, कुंद पुस्प सम आंनि।
पांच पुंज प्रभु अग्र धरि, मनु पुनि पुंज समान[1] ॥८१८॥
कुंद कंज मंदार[1] अरु, पहुप मालती जाय।
भ्रमर गुंज तिन परि करत, सो जिन चरन चढाय ॥८१९॥

---

८१२ : १ A भूरी। २ A पुरी।
८१३ : १ पहुप। २ missing।
८१५ : १ गंगादिक जल स्याय कैं, सवर्गंधित करि लेहु।
अंध्रि पीठ जिन बिंब के, जल धारा कौं देहु ॥८१६॥
८१६ : १ Not at all in B.
८१७ : १ गर्भ। २ जन्म।
८१८ : १ समांनि।
८१९ : १ मंदाद।

---

†The entire mantra not given in B.

नांना विंजन दधि घिरत, दूग्ध[1] भात पकवांन।
प्रभु के मुष आगें धरौ, कनक थाल भरि आंनि ॥८२०॥
पंच-दीप की आरती, जोय फेरि प्रभु पास।
जीति मोहवा जे भयो, पंचम ग्यान[1] प्रकास ॥८२१॥
अगुर सांम[1] अंबर अवर, बावन चंदन लेय।
फुनि करि धूप दसांग भवि[2], प्रभु मुष आगें षेय ॥८२२॥
श्रीफलाम्र दाड़िम कपिथ, नारिंग पुंग बिजोर।
इन वै आदि चढाय प्रभु, पद ढिगि सरस किसोर ॥८२३॥
करहु अष्ट द्रव्य ऐकठे, अरु नंद्यावत ठांनि।
दोव साथिया सहित भवि, धरो अर्घ सुषदांनि ॥८२४॥
अैसें पूजा अष्ट विधि, करहु भाव करि सुद्ध।
बहुरयौं पढि जयमाल कौं, अर्घ चढाय सुबुद्ध ॥८२५॥
फुनि पढि सांति जु सुमन तैं, पढौं विसर्जन-मंत्र।
ता पीछैं दै आसिषा, विघन-हरन जग जंत्र ॥८२६॥

आह्वांन[1] (नैव जांनांमि इत्यादि मंत्र)[2]

अह्वांन के पुष्प[3] की, देहु आसिषा लोय।
और ठौर के पुष्प तौ, विघन हरन नहि होय ॥८२७॥
बहुरि सास्त्रनि श्रवण करि, करै गुरनि की भक्ति।
दया भाव राषै सदा, दांन देय विधि जुक्ति ॥८२८॥
अब क्रिया[1] सुनि श्राविका, तरुणी[2] कछुक हित ठांनि।
उठि प्रभाति नवकार मनि, जपै दया उर आंनि ॥८२९॥
बहर भूमि दांतिरण तरणी, किरिया जिसे प्रकारि।
कहि आयो जो पुरिष कौं, सोही करै विचारि ॥८३०॥

*चौपई :* पैं निति तिरिया अर्ध सनांन, करै[1] सुभाषी यहै प्रमांन।
प्रासुक भुव लषिकैं जिय अंत, मस्तगि परि जल नहि नायंत ॥८३१॥

---

८२० : १ दुग्ध।
८२१ : १ A ग्यांन।
८२२ : १ स्यांम। २ दसांग।
८२७ : १ आहवान। २ not in B। ३ पुष्प।
८२९ : १ A किरिया। २ तनी।
८३१ : १ करहु।

दोहा :

सूरज[1] कौ परकास ह्वं, तबैं बुहारी देहु।
कै तौ कूटी मूंज की, कै अति कोमल लेहु ॥८३२॥
जीव जंत कौं बख तैं, पहलें दीजे टालि।
बहुरि बुहारी दीजिये, निज नेत्रनितें निहालि ॥८३३॥
चूल्हा की थांनी सबै, काढै लषि कैं जीव।
फुनि पांडू पीली तणी[1], चौको देत सबीव ॥८३४॥
चौका यातें दीजिये, मृतक जीव जो कोय।
लेय[1] बिलाई आदि जिय, बामग निकसे होय ॥८३५॥
नई भूमि जो होय तौ, जलतें छिड़का देहु।
जो चूनां की होय तौ, धोय सुद्ध करि लेहु ॥८३६॥
लकड़ी अथवा ऊपले, सूके चूल्हे बालि।
बीधे ह्वं जालनि सहित, तिनकौं दीजे[1] टालि ॥८३७॥
निज वा उत्तिम[1] जाति तै, जल मंगाइऐ सुद्ध।
नीच जाति कौं भूलिहूं, छुवन न देहु सुबुद्ध ॥८३८॥
पांणी छांणौं जुगति सौं, कपड़ा[1] गाढो[2] ल्याय।
हाथ अढाई दोवरा, इक नांतिणौं कराय ॥८३९॥
ले करवा तल ढांकणौं, टपका परन न देय।
करै जिवांण्यां[3] जुगति सौं, फुनि वा जलकौं लेय[2] ॥८४०॥
होय जहां कौ जल जहां, भेजि देहु भविराय।
वामैं आछी जुगति सौं, दीजे ताहि मिलाय ॥८४१॥
चंदवा चूल्हे परहवै, ऊपरि इक-इक राषि।
जाले जिय बोटी बसत, पड़ै नही यह साषि ॥८४२॥
नाज मंगावो देषि कैं, बीध्यौ घुण्यौं न होय।
ताहू कौं अति सोधिकैं, घोटै पीसे जोय ॥८४३॥

---

८३२ : १ ^ सुरिज।
८३४ : १ ^ तणौं।
८३५ : १ ^ लेई।
८३७ : १ दीज्ये।
८३८ : १ उत्तम।
८३९ : १ कपरा। २ गाढौं।
८४० : १ तलि। २ देहु। ३ जिवाण्यौं।

चाकी ऊंखल पोति कैं, पीसैं षोटैं नाज।
नीच जाति के हाथ तैं, ऐ न करावै काज ॥८४४॥
बहुरि चालणी छाजले, चमड़ा विन[1] जे[2] होय।
तिनतैं छांणें फटकिये, नाज सु दोष न कोय ॥८४५॥

सोरठा : विन सोध्यो हू नाज, तरकारी धोयें विनां।
रसोईन[1] में साज, ए आवा दीजे नही ॥८४६॥
ऊन हाड़ चमड़ा ज, फुनि षोटी जो वस्त हू।
रसोईन में साज, कवहु न आवा दीजिये ॥८४७॥
जे घर मांहि होय, तौला हांडी फुनि चरी।
तिन्हैं उघाड़ी कोय, राधि न कवहूं रांधतां ॥८४८॥
घिरत तेल जल कोय, चमड़ै परस्यो हू जु हू।
ताहि न वावो कोय, वहुरि हींग कौ आदि दै ॥८४९॥
या विधि तिय सुचि ठांनि, पहरैं उत्तम[1] वस्त्र कौं।
दया भाव उर आंनि, करैं रसोई जुक्ति सौं ॥८५०॥

दोहा : वहुरि पुरिष जीमण करैं, रसोईन[1] में पैठि।
तौ सनांन करि कैं करैं, ऊजल धोवति वेठि ॥८५१॥
जो सनांन परभाति कौ, करि फिरि फिरवा[1] जाय।
तौ कटि[2] तक न्हाएं विनां, सुद्ध न हू निज काय ॥८५२॥
प्रभू पूजि आवै घरां, जबैं तयारी होय।
सबैं रसोई की सुचित, तब यम[1] करिये लोय ॥८५३॥
करैं ग्रहस्थी षट करम, जिन विन[1] सरैं न कोय।
तिनकौ दोष जु आवसिक, जतन कियें हूं होय ॥८५४॥
ताको दोष मिटै सु यम, सिध सबकी कढवाय।
चढवावै भगवंत कौं, जिन-देवल में जाय ॥८५५॥

---

८४५ : १ विनि। २ जो।
८४६ : १ रसोईनि।
८५० : १ A उत्तिम।
८५१ : १ रसोइन।
८५२ : १ A फिरिवा। २ तकि।
८५३ : १ इम।
८५४ : १ विनि।

फुनि द्वारा पेषण करै, जो मुनि आवै कोय।
ताकौं लै पडगाहि दै, सुद्ध अहार जु सोय ॥८५६॥
पैऐ कबहू न दीजिये, मुनि कौं भोजन दांन।
विन जल दधि घ्रत और जो, बास्यौ भोजन जांन ॥८५७॥
दांदे दांदी पांहुने[1], मंत्र जंत्र अरु देव।
इनकै निमित कियो जु ह्वै, सो मुनि दै न तजेव ॥८५८॥
बीघ्यो भूठो[1] वरण-च्युत, रोग बधांवन वार।
सूको जीरण[2] चलित रस, रिति विरुद्ध दुषकार ॥८५९॥
आयो ह्वै परगांव सौं, अमडै दुरजन कोय।
परस्यौ दिल्ली तुरक कौ, निंदनीक जो होय ॥८६०॥
फुनि परस्यौ ह्वै रजसुला, तिय घर को का आंन।
ए सब दूषण टालिकै, दै मुनि भोजन दांन ॥८६१॥

## रजस्वला[1] वर्नन

रजसुलानि तिय कौ वरन, कछु यक कहौं सुभाय।
ग्रंथनि कौ मत पाय कै, सो सुनिऐं चित लाय ॥८६२॥
होत रितवती जो त्रिया[1], जाके हैं द्वै भेव।
ऐक प्रक्रत इक विक्रत है, विधि सुनि बहुरि निषेद ॥८६३॥
ह्वै जोवन मद रोग तैं, विक्रत सु होय अकाल।
सो सुध ऐक सनांन तैं, त्रय दिन गनैं न लाल ॥८६४॥
होत मास के मास जो, ताहि प्रक्रत[1] तू जांनि।
निसि आधी बीतै जु ह्वै, तबतैं त्रय दिन मांनि ॥८६५॥

छंद पद्धरी : इन तीनौं दिन कै मांझि जोय,
एकांत विषै तौ रहै सोय।

---

८५८ : १ पांहुनैं। २ A निमति।
८५९ : १ भूठ्यौ। २ जीरन।
८६२ : १ A रजसुला।
८६३ : १ तिया।
८६४ : १ गिनैं।
८६५ : १ ^A विक्रत।

चित राखै सुस्थ[1] जु धारि मौंन,
परसै न काहि नहि करै गौंन ॥८६६॥
चरचा न करै गुर देव धर्म,
धसवोई सूंघत नांहि पर्म।
दिन तीन जु नीकैं सील पालि,
भोजन इक वेर करै सम्हालि ॥८६७॥
गोरस न षाय काजल करै न,
गंध लेप न माला उर[1] धरै न।
मुष निज गुर नृप कुल देव-देव,
नहि लवैं आरसी नहि लषेव ॥८६८॥
फुनि अपनों भी जो पीव होय,
तिह साथि बोलिऐ हू न कोय।
वृष[1] तलि फुनि सोवत षाट नांहि,
जप मंत्र हुवै हू नहि करांहि ॥८६९॥
जीमैं दिन कांसी और पात्र,
पातलि अंजुली मधि पुष्या[1] मात्र।
तीनों दिन तौ करिकै सनांन,
घर काज करै कोउ न आंन ॥८७०॥
चौथै दिन घटिका छह प्रमांन,
दिन चढे तवैं करिकैं[1] सनांन।
भीटैं सब कौं भोजन करेय,
पंचम दिन गुर फुनि देव सेव[2] ॥८७१॥
निज मंदिर मैं करिये सनांन,
नदी तलाव मति जाहु आंन।
बहुरयौं अब सुनिये और वैंन,
नर नारि बहुरि ऐती करैं न ॥८७२॥

---

८६६ : १ सुसह।
८६८ : १ ऊ।
८६९ : १ वृच।
८७० : १ सुषा।
८७१ : १ करि सुष। २ सेय।

दोहा : तिय रतिवती जु जांनि कैं, वतलावो मति कोय।
ऐक वास तें सुध ह्वं, वतलायें तें सोय ॥८७३॥
सपरस कीतो कांचली, वस्त्रनि तें इक[1] हाथ।
रहिये दूरि सु तीन दिन, अवर सुनौं इक गाथ ॥८७४॥
वैठी सूती ह्वं जहां, फुनि भोजन जहां[1] कीन।
सो भुव लीपें सुद्ध ह्वं, नाही रहै मलीन ॥८७५॥
बालक पीवै जो सतन, छांटे तें सुध होय।
बड़े[1] वाल परसै जु को, न्हायें सुचि ह्वं सोय ॥८७६॥
रितिवती[1] जु जिह पात्र मैं, भोजन कीन्हौं[2] वाहि।
तामैं भोजन जो करै, दोष लगै अति ताहि ॥८७७॥
वस्त्र-जुक्त न्हावै वहुरि, दोय करै उपवास[1]।
तव ताको दूषन मिटै[2], इम गुर करैं प्रकास ॥८७८॥
पात्र वस्त्र रहवा[1] तणी, ठौहर परसै कोय।
न्हावै अपराजित जपै, सतव सु तव सुध होय ॥८७९॥
सुकवि कहांलौं वरनवै, रतिवति दोष निहारि।
लोक-विरुध जो औरहू, टरैं सु दीजे[1] टारि ॥८८०॥
असी रितिवति जांनियें, जो नारी घर मांहि।
तौ मुनि भोजन देहु मति, अति ही दोष लगांहि ॥८८१॥
वरनन ताके दोष कौ, करै[1] सुकवि अस कौंन।
द्वारा पेषण हूं न करि, ता दिनि[2] रहु[3] गहि मौंन ॥८८२॥
जो घर मैं ह्वं सुद्धता, तौ मुनि कौं पडगाहि।
विधिवत नवधा भक्ति करि, भोजन दीजे ताहि ॥८८३॥
जव अहार कौं ले चुकै, तव वन[1] मुनि कौं जाय।
निज श्रावक निज द्वारलौं, आवहु भवि पहुचाय[2] ॥८८४॥

८७४ : १ A यक।
८७५ : १ जहं।
८७६ : १ बडो।
८७७ : १ रतिवती। २ कीनौं।
८७८ : १ A व पवास। २ टरै।
८७९ : १ A रंहवा।
८८० : १ दीज्यै।
८८२ : १ A missing। २ दिन। ३ रहि।
८८४ : १ उन। २ A पौंहचाय।

जो मुनि हूं नांहीं मिलै, श्रावक हू नहि होय।
तौ भूषे कौं दीजिए, दया भाव करि सोय ॥८८५॥

## दांन वर्नन

जिनमत मांहीं दांन ऐ, गुरनि बताये च्यारि।
सो सबही कौ देहु भवि, मनमैं हरष विचारि ॥८८६॥
लषिकैं जांनि सुपात्र कौं, दीजे दांन अहार।
औरनि कौं षुध्या निमति, देहु दया उर धारि ॥८८७॥
वोषदि[1] जोग्य बरणाय करि, जथा-जोग्य तुम देहु।
रोग मिटै रोगीनु कौ, तुम भव भव सुष लेहु ॥८८८॥
ग्रंथ जिते जिनमत तणें, तिन्हैं लिषाय स्वरूप।
कमडल पोछी वस्तिका, दीजे गुरनि अनूप ॥८८९॥
जीव जंत प्रांणी सकल, ताकौं मारत कोय।
ताहि बचाय उपाय करि, अभय दांन यह जोय ॥८९०॥
ऐही च्यारयौ दांन हैं, महा जगत मैं सार।
या भव वारापार तैं, ले पौंहचावैं पार ॥८९१॥
बहुरि श्रावकनि कौं कहे, दक्षि करन ए च्यारि।
पात्र सकल अरु सम दया, तेहू देहु विचारि ॥८९२॥
पात्र मुनिश्वर फुनि कहे, श्रावक समकितवान।
भोजन दे फुनि वस्तिका, कमडल पोछी दांन ॥८९३॥
सकल दक्षि यह जांनि तू, परिग्रह कौ करि त्याग।
धांम कुटंब धन आदिसौं, तजै सर्व अनुराग ॥८९४॥
सुत दै आदि बुलाय सब, सौंपे घर कौ भार।
आप निरापेषी रहै, पालै तप-व्रत सार ॥८९५॥
समदति याकौं कहत हैं, साध धर्मी हूं कोय।
अथवा बहण सु भांणिजी, होत जवांई सोय ॥८९६॥
हय गय रथ धन धांन्य घर, वस्त्र आभरण कोय।
इन दै आदि जु दीजिए, जथा-जोग्य जिह होय ॥८९७॥

---

८८८ : १ औषधि।

दया वस्ति प्रांणी सकल, भूषे रोगी आंनि।
बालक बूढा तरुण कौं, जथा-जोग्य[1] दै दांन ॥८९८॥
ए च्यारयौं ही वस्ति सू, कहे जिनागम मांहि।
करि विचार अरु दीजिए, यामैं दूषन नाहि ॥८९९॥
वत्ति समं लषि दीजिए, दांन सु निति प्रति देहु।
यथा-सक्ति तव आप निज, भोजन सुद्ध करिहु ॥९००॥
जिनमत के अनुसार तैं, कहैं दांन अरु दत्ति।
भाव सुद्ध करि दीजिऐ, सुभ फल पैहै[1] सत्ति ॥९०१॥
यथा-सक्ति दै दांन फुनि, निज जीमत हूं सुद्ध।
ऊजल धोवति बैठि करि, साध मौंन[1] सुवुद्ध ॥९०२॥

## मौंनि वर्नन

भौंहा रेवे[1] पै नहीं, अंगुरी तैं न बतांहि।
नांहि हलै न षंषारिये, सोही मौंन कहांहि ॥९०३॥
वहुरि जीमतां थालि भवि, अंतराय ये सात।
मांस मृतक मद रुधिर फुनि, हाड़ चाम छह बात ॥९०४॥
ए तौ नांहीं देषिऐ, फुनि जाको हूं नेम।
थाली मैं आवै तऊ, मुष मैं देहु न केम ॥९०५॥
जिनमत मैं तजिवौ कहे, ऐ बाईस अभष्य।
तिनकौं लेहु विचारि भवि, थावो तजौ प्रतष्य[1] ॥९०६॥

*कवित* कंद मूल वोला निसी भोजन तुषार विस,
*मि.उ.:* संधांणैं सु-घोल[1] वडा कवहू न वाइऐ।
मधुमद मांषन चलितरस मांटी मांस,
वहु-बीजा वैंगण अजांण फल गाइऐ॥

---

८९८ : १ A जोगि।
९०१ : १ हूं है।
९०२ : १ मौंनि।
९०३ : १ A रावे।
९०६ : १ A पतष।
९०७ : १ औघोल।

तुछ फल पीलू घणां ऊंबरा कठूंबरा[२],
सु बड़वाला पीपला ऐ तनक न स्याइऐ[३]।
श्रावग कौं यनकौ सरब त्याग कह्यौ,
ऐही बाईस अभष्य जिनमत मैं बताइऐ ॥६०७॥

*दोहा :* जो सधि आवं तौ भलैं, मौंनि और अंतराय।
पैं ओ सकल हरीनु को, मरजादा करि बाय ॥६०८॥
धात-पात्र मैं जीमिवो, भाष्यौ[१] है उत्तकिष्ट।
जो न मिलै तौ जीमणौं, पातलि हू मैं सिष्ट ॥६०९॥
ता पातलि के भेद हूं, सूकी दीजे[१] त्यागि।
तामैं जीव पड़ै घनें, जाला रहै जु लागि ॥६१०॥
व्यौपारी जो होय सो, करै भलौ व्यौपार।
चाकर करि सुभ चाकरी, द्रव्यं उपावो चार[१] ॥६११॥
पैसा घरे पसेव कौं, लाय रसोई मांहि।
और तरह कौ होय सो, यामैं खरचौ नांहि ॥६१२॥
तजहु अथांणौ तेल कौ, फुनि बजार कौ चून।
छाछि पहर सोला पछैं, बांण तणी करि मूंन ॥६१३॥
भुरडी कहैं जवारि की, छोला देंहणी होय।
आदि बाजरे के सिरा, होला करहु न कोय ॥६१४॥
होय डालि हूं नाज की, ता संगि दही न खाय।
यातैं वरजी है गुरनि, गलैं जीव पड़ि जाय ॥६१५॥
होय चलित-रस जो वसत, फल दैं आदि अहार।
वहुरि मिठाई हूं चलित, खावो तजो प्रकार ॥६१६॥
तजौ ऊंट का दूध कौ, षीर खांण अविराय।
यामैं दोष लगै अधिक, हिंसादिक कौ आय ॥६१७॥

---

६०७ : २ कठुंबरा। ३ लाइए।
६०९ : १ A लाष्यौ।
६१० : १ दीज्ये।
६११ : १ A चार्‌ं।

दोय पहर दिन जब चढ़ै, मद्धि घड़ी घटि दोय।
तब तैं सांमायक करै, च्यारि घड़ी लौं सोय ॥९१८॥[1]
बहुरि उतावलि होय को, तौ लषि ब्यौंत विचारि।
नाम लेहु प्रभु को भलैं, घड़ी ऐक हूं च्यारि ॥९१९॥
या विधि ही संध्या तणौं, सांमायक तू ठांनि।
घड़ी दोय दिन बहुरि निसि, घड़ी दोय लैं मांनि ॥९२०॥
निसि बीतै यक पहर जब, तब गृहस्थ जो होय।
निज तिय रिति सेवन करै, पहलैं करहु न कोय ॥९२१॥
तामैं तें परवी दिवस, चौदसि आठें जांनि।
त्यागै निज पर सब तिया, ते जग मैं गुनखानि ॥९२२॥
पर-तिय को तौ जांनि कैं, करै सर्वथा त्याग।
परवी बिन फुनि दिवस कौं, निज तिय तजि बड़-भाग ॥९२३॥
यह तौ विधि तुमकौं कही, फुनि सुनिऐं भविराय।
घर मैं धन बहु होय तौ, जिन-मंदिर चुनवाय ॥९२४॥
फुनि पूजा के उपकरण, नऐ नऐ करवाय।
झारी प्याला आरती, कलस जलौटि बनाय ॥९२५॥
ठौंणां अर धूपायणां, झांझि झालरी थार।
चंदवा आदि बनाय करि, धरि देहुरा मझार ॥९२६॥

---

९१८ : १ A includes the following additional lines between (917-918) without disturbing the verse order.

## तापरि साषि धर्मामृत श्लोक छप्पै

विरल मूंग उड़दादि धान्य दो दालि तणे जे।
काचे दधि तक्र मैं मेलि नहि षांण भणे जे॥
प्रात गले कै मद्धि जीव बहु उपजि मरैं हैं।
धर्म्मामृत श्रावकाचार मैं बरन करै हैं॥
मेवादि तणी दो दालि हूं तिनको विदल नहीं धरयौ।
भनि बषतराम ऐसैं सुगुर ग्रंथनि मैं बरनन करयौ॥१॥

दोय दालि कौ धान्य फुनि, दुग्ध मिलाय न षाहु।
पत्र जाति जे हरित हैं, चत्रमांस तजि साहु॥२॥

नए बनाओ बिंब प्रभु, फुनि प्रतिष्टा कराय।
बहु विधि संघ जिमाय भवि, तीर्थनि संग चलाय ॥६२७॥
धन पाये कौ फल यहै, दांन पुन्य जिन-धर्म।
इनमैं धन बहु षरचि हों, तो पैहो सुष मर्म ॥६२८॥

## अथ सूवा सूतिग वर्नन

*दोहा*[1] : सूवा सूतिग हू तरणी, कछु यक सुणियें बात।
मरजादा माफिक करै, मिटै तास उतपात ॥६२९॥
सूवा की यह विधि तिया, करै चतुर्थ सनांन।
तब तैं मांस जु तीसरै, जात जु गर्भाधांन ॥६३०॥
स्राव नाम ताकौ कहै, इक सनांन ह्वै सुद्ध।
मांस पंच[1] मैं षष्ट मैं, जात सु सुनहु सुबुद्ध ॥६३१॥
नांम पात ताकौ कहै, सूवो दिन छह पांच।
गिनिऐ न्हांऐ सुद्ध[2] ह्वै, यहै मांनि तुव सांच ॥६३२॥
होय सातवें आठवें, नवें सु कहि परसूति।
ताकौ सूवो दस दिनां, फुनि न्हाऐं सुष भूति ॥६३३॥

## सूतिग वर्नन

*दोहा*[1] : बालक मूवो होय तौ, सूतिग गिणि दिन एक।
जो बालक पौढो षिरै, तौ त्रय दिनां गिणेक ॥६३४॥
बड़ो पुरिष[1] कोई षिरै, तै ताको सूतिग ऐहु।
दिन द्वादस औरै क्रिया, लोक प्रसिद्ध करेहु ॥६३५॥
यातैं यह बरनन कियो, मुनि कौं भोजन दांन।
सूवा सूतिग मांहि तुम, भूलि न देहु सुजांन ॥६३६॥
ऐ तो श्रावग के कहे, किरिया फुनि आचार।
तामैं तैं आवे जु सधि, सो सब साधहु सार ॥६३७॥
अब सुनिऐ श्रावग-धरम, कछु यक कहों बनाय।
तातैं अघ नसि स्वर्ग लहि, फुनि सिवगति कौं जाय ॥६३८॥

---

६२९ : १ missing।
६३१ : १ पांच।
६३२ : १ सुद्ध।
६३४ : १ A missing.
६३५ : १ पुरष।

## अथ श्रावग-धर्म वर्नन

*दोहा :* अनहिंसा रु अचौर्य फुनि, (अ)सति[1] ब्रंह्मचर्य पालि।
परिगृह करि परमांण ऐ[2], अणुव्रत पंच सम्हालि ॥६३९॥
हिंसादिक कौं त्यागि हौ, सप्त विसन के साथ।
पलिहै जिनमत तोहि तब, जपिहै जिन-गुन-गाथ ॥६४०॥
सुनहु अहिंसा कौ कथन, भविजन प्रति मन लाय।
जीव जंत प्रांणी सकल, तिनतैं रहु समभाय ॥६४१॥
जीव-वध[1] मति कीजियो, कबहू मन वच काय।
दुष-हू काहू जीव कौं, वस लागत मति ध्याय[2] ॥६४२॥
पुंन्य न पर-उपगार सम, जो हूं करवा जोग्य।
पर-पीड़न सम पाप नहि, है यह धर्म मनोग्य ॥६४३॥
भोजन निसि कौं करन तजि, रांधे भी मति कोय।
जीव पड़ें जामैं अधिक, मरैं सु हिंसा होय ॥६४४॥
फुनि हिंसा के करन के, तजिए सकल उपाय।
निज मन वच तन तें बहुरि, और सुनौं भविराय ॥६४५॥
हिंसा करवो त्यागि फुनि, त्यागि देन उपदेस।
वृथा लगै उपदेस तें, अनरथ दंड विसेस ॥६४६॥
सो यह अनरथ दंड कौ, वरनन कहौं बनाय।
गृंथनि के अनुसार तें, सोहू तजौ सुभाय ॥६४७॥

*छंद भुजंग प्रयात :* कहै एक आछी हवेली बनावो,
कुवा बाग बाड़ी तलाई पुवावो[1]।
परयो मेह कीजे अबैं क्यो न खेती,
पलैगो कडूवा सबै नाज सेती ॥६४८॥
भए कापड़ा मैल मैं सो धुपावो,
अबैं कातरया क्यौं न बेगे करावो।
पड़े वाट मैं जीव चूपें नषावो,
परी सीस औ वस्त्र मैं जूं कढावो ॥६४९॥

---

६३९ : १ (अ) Injured. २ यह।
६४२ : १ वद्ध। २ जाय।
६४८ : १ A बनावो।

कहै व्याह बेटा[1] तरणौ वेगि कीजे,
सुता के अबै हाथ पीला करीजे।
तिहारो जु वैरी अबै पासि आयो,
लड़ो याहि मारो चहो चैन पायो ॥६५०॥
बड़ो वृछ[1] है याहि वेगे कटावो,
भले खाट चौको किवाड़ं बनावो।
पड़्यौ[2] है कजोड़ा[3] बुहारी न दीजे,
भली बावड़ी ऐक आछी न कीजे[4] ॥६५१॥
तिया कौं कहै सीस गुंथाय लीजे,
इन्हें[1] आदि ए सीष काहू न दीजे।
कहो तो कहो वांन पूजा करावो,
करो वास औ देहुरा कौं बनावो ॥६५२॥

*दोहा :* मांगे हू दीजे नही, जातें हिंसा होय।
तिनहूं के कछु नांम ये, सुनियें लज्जा षोय ॥६५३॥

*छंद भुजंग प्रयात :* मगे देंन कौं राछ आछे बनावें,
करावें प्रसंसा भलै चैन पावें।
हला मूसला ऊंषला देत मांगे,
कटारी छुरी षेट वंदूक सागे ॥६५४॥
कमांणौं क्रपांणौं कडाही[1] गंडासी,
कुसी चावका जेवड़ा मूंज फासी।
भले अंकुसा नांथ आछी नकेलें,
नई पोटली चांम की ले सकेलें ॥६५५॥
घुरछा[1] घुरप्पा विसोले सु नाड़ी,
तई सांकलै डांग घोटा कुहाड़ो।
चकी फाहुड़ा आर औ दांतला जे,
बली आगि औ लाकड़ी ऊपला दे ॥६५६॥

---

६५० : १ बेटी।
६५१ : १ वृछि। २ परयौ। ३ कजोरा। ४ करीजे।
६५२ : १ इन।
६५५ : १ कडाई।
६५६ : १ बरछा।

खिलावै जुंवा भांगि आफू तमाखू,
मगाते बे मुकररे तियाकें भिलाखू।
इनें आदि संसार मैं वस्त हिंसा,
दिऐं दोष लागै कहो का प्रसंसा ॥६५७॥

*दोहा :* कहियतु ए खोटे विराज, जिनतैं उपजै पाप।
तो काहे कौं कीजिये, गहि श्रावग की छाप ॥६५८॥

*छंद पद्धरी :* दारु सावंरा मद लोह जाति,
तिल लूंण सिंघाड़ा चलित कांति।
वीधौ अन सहत[1] सु कंद मूल,
गुड़ तेल नीलि आफू समूल ॥६५९॥
इन आदि सबै हिंसा प्रकार,
व्योपार तजौ भवि करि विचार।
लूण्यो घटिका द्वै राखि मीत,
पीछें तवाय[1] लीजे नवीत ॥६६०॥
निज कारिज रौंष हरयौ न काटि,
षेती मति करि मति तोलि घाटि।
उच्चाटन श्री वसिकरन मंत्र,
इन आदि और ग्रौषधि[1] र तंत्र ॥६६१॥
जिनमैं हिंसा को लगै दोष,
सो न करि रहो[1] गहि[2] कैं संतोष।
पर जीवन कौं दुष कछु आंनि,
दे मति तजि आरति रौद्र ध्यांनि ॥६६२॥
हिंसक जीवनि पालिऐ नांहि,
कुत्ता बिल्ली जुगबो सतांहि।
सूती मैंनां सिकरा[1] सिचांरा,
जलकुही बाज चंडूल वांरा ॥६६३॥

---

६५९ : १ सहैत।
६६० : १ तवाइ।
६६१ : १ A ग्रोषधि।
६६२ : १ महो। २ रहि।
६६३ : १ सिकरे।

इन आदि जु हिंसक जाति जीव,
तिनको पालण तजिये सदीव।
मैंना सूवादिक जीव कोय,
मति राषहु पिंजरा मांहि गोय ॥९६४॥
बांध्यौ न राषि जिय करौ पोष,
बंदीषांनें कौ लगै दोष।
पसु और पषेरु नर सम्हालि,
वेचे मति कवहू पालि-पालि ॥९६५॥
पसु आदि सवारी कौं रहै सु,
तिनतै हिंसा हो वो तजै सु।
गाड़ी षर ऊंट सु वैल आदि,
मरजाद सिवाय न वोऊ लादि ॥९६६॥
भूषे गरमी तैं थकै कोय,
मारिए नहीं चिंडाल होय।
धरती न षोदिये विनां कांम,
जल नाहक नांषहु मति भिरांम ॥९६७॥
विन काजि आगि वालिये नांहि,
विन गरम वीजनां क्यौं हलांहि।
जे वनसपती है दोव आदि,
विन काजि चूंटवो[1] करि न वादि ॥९६८॥
तरकारी फल अरु पत्र जाति,
विन सोधी षाहु न निसि प्रभाति।
फूलन की तरकारी जु होय,
मति षाहु[1] हरी कवहू न कोय ॥९६९॥
डोडा रु सुपारीफल[1] सु आदि,
सारे न षाइऐ कवहु वादि।

---

९६८ : १ चूंटिबो।
९६९ : १ षाय।
९७० : १ सुपरीफल।

फिरबो फिरवावो बिनां काजि,
करिये न, लगत है दोष साजि ॥९७०॥
जल माझ गरम मुख मति नषाय,
सीतल[1] तैं अगनि न वै बुझाय।
उन्हौ सीलौ जल मति मिलाहु,
सारे सांठे कौं मति चषाहु[2] ॥९७१॥
बहु जीव गांठिया की मझारि,
करि चूंषि गंडेरी बहु प्रकारि।
बदरीफल कबहू षाय मति,
बंवारं[1] तौ लट कटै सति ॥९७२॥
सारो मुख में वे लट सु जाय,
षिचि जैहै लट जो षेंचि षाय।
यातैं याकौं तजि देहु जांन,
फुनि और सर्व करिये प्रमांन ॥९७३॥

सोरठा : जीमिन कबहू पांति, तू बिन आरणयां नर तणी[1]।
मांस दोष इह भांति, लागत है सब नरनि कौं ॥९७४॥
घिरत निमित्ति हू कोय, गाय[1] भैंसि नहि राषिये।
हिंसा अति ही होय, अलप नफो टोटो अधिक ॥९७५॥
षेती निज घरि संत, करिये नांहीं सर्वथा।
लागै दोष अनंत, ताकौं कवि बरणि न सकै ॥९७६॥

दोहा : जीव जाति के भेद द्वै, इक थावर त्रस ऐक।
तामैं हिंसा त्रसनु[1] की, करहु न गहिकैं टेक ॥९७७॥
थावर की तौ आवसिक, लागत है निति पाप।
सोहू हिंसा-भाव तजि, टलै सु टालि अताप ॥९७८॥

---

९७१ : १ सीला। २ A चुषाहु।
९७२ : १ A बंवारय।
९७४ : १ A निर तणी।
९७५ : १ गाइ।
९७७ : १ त्रिसन।

### अथ तियनु कौं उपदेस वर्नन[†]

दोहा : श्रावग-कुल मैं आय कैं, मारि लीष हु न जोय।
अस्ति ऊंन भोजन तणी, ठौर न ल्यावो कोय ॥९७९॥
लीष अस्ति अरु ऊंनको, जो न मांनिहो सीष।
तौ भव-भव मैं बोझ ह्वै, भलैं मांगिहौ भीष ॥९८०॥
श्रावग के घर मैं बहुरि, घर चिंडाल के मांहि।
यन बातनि कौ भेद है, सो सठ मांनत नांहि ॥९८१॥
अस्ति रसोई ल्यांन कौ, तजिवो मांनैं षेद।
श्रावग अरु चिंडाल घर, तौ कछु रह्यौ न भेद ॥९८२॥
वरत करै त्यागैं अधिक, हरित काय वै आदि।
लीषहु तन जो नां तजैं, तौ सब किरिया वादि ॥९८३॥

### अथ असत्ति वर्नन

असत्ति वृति[1] है दूसरो, झूठ न बोलहु मित।
बचैं जीव झूठी कहें, तौ बोलिये[2] निचित[3] ॥९८४॥

### अचोर्य व्रत वर्नन[1]

तीजौ व्रत चोरी तजण, चोरी करहु न कोय।
भोलो लेषा मैं न करि, पडी वस्त तजि लोय ॥९८५॥
धरोहरि धरि मरि गयो, तिंह धन घरहि न राषि।
अनाचार लागैं सु अव, तिनकी है वहु साषि ॥९८६॥
चोरी की ल्याई वसत, लेहु न मौडै मोलि।
राज मनाई सौं तजौ, घाटि न कबहू तोलि ॥९८७॥
भांति अधिक चोरी तणी, कौ लौं कहिये बात।
हक्क हिसावी वाजिवी, लीजे वीजे[1] भ्रात[2] ॥९८८॥

---

९८४ : १ A विरति। २ सु बोलि। ३ A नंचित।
९८५ : १ अचोरी बर्नन।
९८८ : १ कि दीज्ये। २ A मात।

---

†(976-983) does not occur in B.

## ब्रंह्मचर्य वर्नन

ब्रंह्मचर्य पर्वी बिनां, निज तिय करि अनुराग।
पर[1] तिय कौ सब भांति तुम, करहु सर्वथा त्याग ॥९८९॥
परणी तिय पर-कंन्यका, बिधवा सधवा जांनि।
तिनतें षोटी चेसटा, कबहु न करि मन आंनि ॥९९०॥
हस्तकर्म[1] बहुरयौ पसू, दासी[2] आदि तजेहु।
तीव[3] भाव अति कांम के, कबहू[4] नांहि करेहु ॥९९१॥

## परिग्रह वर्नन

परिग्रह कौ परमांण यह, षेत्र जु भूंमि कहाय।
मंदिर सुवरण धन अधिक, धांन्य नाज कहवाय ॥९९२॥
दासी दास रु अस्व गज, लोह किरांणों कोय।
सेज साज-जुत डोलनी, चौकी पाटा होय ॥९९३॥
इन दस विधि कौ कीजिये, यथासक्ति परमांण।
ताहि उलंघि[1]न सोचिये[2], निज घर मांहि सुजांण ॥९९४॥
पंच अणुव्रत य कहो, तिनकौं निजहू पालि।
औरनि कौ उपदेस हू, दीजे[1] सुभ जिय न्हालि ॥९९५॥
बहुरि कहे हैं व्रत सुभ, सोलह कारण मांनि।
दस लक्षण रतन त्रये, कहो करन असटांनि[1] ॥९९१॥†
इन वै आदि कहे गुरनि, ग्रंथनि[1] मांझि अनेक।
तिनकौं करिये सक्ति जुत, विधिवत धारि विवेक ॥९९२॥†

## अथ[1] सप्त विसन वर्नन

सप्त विसन ये जांनियौं, जूंवां अर परनारि।
चोरी मांस सिकार मद, वेस्यां लेहु विचारि ॥९९३॥†

---

९८९ : १ परि।
९९० : १ A मांनि।
९९१ : १ हस्तकरम। २ इन दै। ३ A तीव्र। ४ सोमी।
९९४ : उलंघि। २ सोचिए।
९९५ : १ दीज्ये।
९९१† : अष्टन्हि।
९९२† : १ ग्रंथन।
९९३† : १ missing।

---

†Obviously wrong numbering.

जूवां कबहु न षेलिऐ, चौपरि आदि अनेक।
ज्याप्यौ होड़[1] इजारड़ा, ऐहू तजौ किसेक ॥९९४॥†
बेस्यां चोरी नारि पर, ए अणुव्रत कै मांहि।
तजबी भाषी सो तजौ, सीषहू दीजे नांहि ॥९९५॥†
मद दारू मन बचन तन, याकौं तजि तैंहू तीक।
मादिक वस्त न षाइऐ, निज पर परै न ठीक ॥९९६॥
मांस षांन तौ त्यागि फुनि, देषौ छुवो न काहु।
कंद हरी बोधो जु अन, इन है आदि न षाहु ॥९९७॥
करि सिकार जिय मति हनै, काहू भांति न कोय।
चाकर चोडै प्रीति करि, छांनैं रोकि न लोय ॥९९८॥
आप धरोहरि जो धरै, ताकौ मरण न चिंति।
यह सिकार ही जांनियौं[1], व्योपारी तजि मित[2] ॥९९९॥
अैसैं सातौं बिसन ये, निज साधन तौ त्यागी।
दीजिऐ न उपदेस हू, भवि जिनमत अनुरागि ॥१०००॥
पंच अणुव्रत पालि कै, सप्त विसन तजि देहु।
स्वर गति लहि अनुक्रमि लहौ, सिवगति नहि संदेहु ॥१००१॥
संयम[1] जप तप व्रत नियम, जो जिनमत अनुसार।
सुनि श्री गुरमुष तैं सदा, सधै सु साधि अपार ॥१००२॥
पुंन्य धर्म बहु विधि करहु, धरि हिय मांझि हुलास।
जातैं साता हूं उदै, होय असाता नास ॥१००३॥

*कवित* साता ही के आयें दोरे आवै सारे नांती गोती,
*दीर्घ*[1] पैरी पाऊं लागे घेरे तोहू नांहि जाते हैं।
*मात्रा :* रंभासी हू नारी थारैं हीरा मोती सोनां सो तौ,
हासी के-कैं होऐ लागैं बोहैं पीले राते हैं ॥

९९४† : १ औंर।
९९९ : १ जांनिकौ। २ मिंति।
१००२ : १ A संजम।
१००४ : १ दीरघ।

†Obviously wrong numbering.

सोवा काजै चौवारे हैं चेरे दासी सिंगारे हैं,
हाथी आवे दंतारे हैं घोरे काछी ताते हैं।
तातें साता ही कौं कीयो हूं है कोऊ काहू मांनों,
भारी बातें काढें तेतो सारे झूठी गाते हैं ॥१००४॥

*दोहा :* होणहार ही होत है, यहै कहत[1] सब कोय।
पैं करि पुन्यं सुधर्मं भवि, होणहार सुभ होय ॥१००५॥
मंत्र जंत्र औषधि[1] सु विधि, हैं कितेक जग सार।
पैं सरवोपरि है सु यह, जपौ मंत्र नवकार[2] ॥१००६॥
यामैं प्रभु अरु साधु[1] को, सकल वंदनां आंनि।
ईह भव पर-भव के सकल, दुष मेटन सुषदांनि ॥१००७॥
प्रात सांझ तौ कीजिये, निसि नेम प्रभु ध्यांन।
पैं कारिज हू करत मन, राषहु श्री भगवांन ॥१००८॥
जे गृहस्थ कौ कहत हैं, आतम चितवन सार।
सो कबहू मति मांनियौं, झूठी कहत लबार ॥१००९॥
यह तौ मुनि ही कौं कहैं, आतम चितवन जोग्य।
पूजा दांन दया धरम, करहु गृहस्थ मनोग्य ॥१०१०॥
केई मतवारे कहत, नांम जपो जग सार।
कोरो जोग्य अतीत कौं, नहिं गृहस्थ सुषकार[1] ॥१०११॥
पाय दर्व्य कारिज धरम, करै नही जो कोय।
ता कोरे ही नांमतें, सुभ फल नांहीं होय ॥१०१२॥
होय गृही कैं धन अधिक, सो षरचै न लगार।
कोरे भावत भाव सुभ, कैसें पावत पार ॥१०१३॥
धन षरचै जो धर्म मैं, बहुरि लेत प्रभु नांम।
दया धरैं तिनके सदा, सरैं सकल सुभ कांम ॥१०१४॥

*छंद झूलनां :* गृही होय अध्यातमी आतमां कौ,
करौ ध्यांन यौं बातें बतावते हैं।

---

१००५ : १ A कहैत।
१००६ : १ A औषधि। २ A नौंकार।
१००७ : १ A साध।
१०११ : १ सुमकार।

सो तौ जोग्य सागार कौं नांहि यारो,
मुन्यों जोग्य है नीकैं जतावते हैं।
करो दांन पूजा गृही सुद्ध विल सौं,
जपौ अर्हंतों कौं भले भावते है।
कहैं और की और कौं सीष सो तौ,
भलेमांनसों कौं वे[1] बुवावते हैं ॥१०१५॥

दोहा : यातैं अध्यातम बहुरि, करबो आतमध्यांन।
बरज्यौ गुरनि गृहस्थ कौं, जोग्य दयादि रु दांन ॥१०१६॥

अथ सप्त नरकनि तैं निकसि जीव जो गति पावै सो वर्नन पार्श्वनाथ पुराणोक्त

छप्पै : सप्तम तैं पसु[1] होय देस संजम न संभालय।
छठे नरक तैं मनुषि होय मुनि-वृत नहि पालय॥
पंचम तैं वृत धरय मोषि गति कौं नहि साधय।
चतुरथ तैं सिव जाय नांहि तीरथ पद लाधय॥
सव सुभ्रवास तें आय करि[2] वासदेव[3] भवनहि लहय[4]।
प्रति वासदेव वलिदेव फुनि चक्रवर्त्तिन हि अवतरय ॥१०१७॥

दोहा : जों जीह भवसौं आय करि, गति लेस्या पावंत।
पुनि या भवतैं भव लहै, सो कछु बरनत संत ॥१०१८॥

छंद पद्धरी : माया-चारी जे जीव दुष्ट,
परकौं ठगिवे कौं चतुर धिष्ट।
लिषि झूठ बहुरि चुगली जु थांहि,
भरि झूठी साषि सु डरत नांहि ॥१०१९॥
उद्योत मोह पालै न सील,
लेस्या जिनकै जांनिऐं नील।
आरति ध्यांनी अरु धर्म-हींन,
ते पसु परजाय लहै सु दीन ॥१०२०॥

---

१०१५ : १ ते।
१०१७ : १ पशु। २ कैं। ३ वासुदेव। ४ वरय।

आरति नहि छ्य न रहित राग,
जुत धर्म सुकल ध्यांनी सभाग।
जिन सेवक पालैं वर्त्तसील,
कासिकैं जु करन मद-मत्त पील ॥१०२१॥

दोहा : सुकल ध्यांन श्रेणी मडै, उपसम षिपक सु दोय।
उपसम वाले फिरि भ्रमैं[1], षिपकहि सिव-गति होय ॥१०२२॥

छंद पं० : जिन प्रतिमा जिन मंदिर ठवैं सु,
उत्तिम[1] धन सुभ-षेतनि वुवैं सु।
मुनि सदाचार श्रावक मनोग्य,
सुर-लोक लहहि ते जथा-जोग्य ॥१०२३॥
परत्तांमी सरल सहैज जीव,
सुभ भद्र भाव राषैं[1] सदीव।
ह्वै मोहमंद जिनकै सुछंद,
दीषत है प्रकृति कषाय मंद ॥१०२४॥
आरंभ अलप धन अलप चाहि,
तिनकै-कपोत लेस्या सु आहि।
वरतै जहां पुन्य रु[1] पाप दोय,
ते मिश्र-भाव धर मनुषि होय ॥१०२५॥
परदोष सुनन मैं मन लगात,
विकथा वांनी अति ही सुहात।
कुट कविहि काषि सुनि हरष होय,
पर-भव बहरे[1] उपजैं सुलोय ॥१०२६॥
पढ़हि सुछंद जे विनि विवेक,
करि मृषा पाठ विकथा विसेष।
पर-निंदा भाषैं बहु बनाय,
निज करै प्रसंसा अति वढाय ॥१०२७॥

---

१०२२ : १ A भ्रमैं।
१०२३ : १ उत्तम।
१०२४ : १ धारैं।
१०२५ : १ सु।
१०२६ : १ A बैहरे।

भोजन फुनि मल मूत्रहि करंत,
तजि मौंनि बोल बाचाल हुंत।
बहु झूठी कहि कहि सकल नांहि,
ते गूंगे जनमैं जगत मांहि ॥१०२८॥
पर-तिय मुख देखैं करि सनेह,
निरखैं सठ जो नाविक रु देह।
बंध बंधन जोवै धरि सुराग,
ते मरि आंधे होहैं अभाग ॥१०२९॥
जे करत कुतीरथ कौं जु गौन,
बहु लावत बोझ जु धरहि मौंन।
फुनि करत विहार विनां प्रसंग,
तिंह पातिग फल तैं हौंहि पंग ॥१०३०॥
करि नीति विराज तैं लछिछ लेत,
अधिकी न लेत वोछी न देत।
वित्त अलपहु दांनादिक करैं सु,
ते नर धन-धारी अवतरैं सु ॥१०३१॥
धन पाय धरैं अभिमांन कोय,
समरथ ह्वै दांन न देत लोय।
छल छिद्र करैं धन कारणैं सु,
अति बढत परिग्रह नहि धपैं सु ॥१०३२॥
धनवांन होय ह्वै क्रपन जेह,
परभव हि दलिद्री होत तेह।
ह्वै मंद कषाई सरल भाव,
अहि निसि वर तैं पूजा स्वभाव[1] ॥१०३३॥
निज वनिता संतोषी सदा सु,
दीषत मंदरागी सर्वदा सु।
सब दुराचार जिन कै निषेद,
परभव पावहि ते पुरिष वेद ॥१०३४॥

---

१०३३ : १ सुभाव।

अति कांमी कुटिल जु ह्वै अतीव,
ह्वै सरागी[1] सु मोहंत जीव।
पर-वनिता रत संयुक्त सोग,
परभव कांमिनि ह्वै या संजोग ॥१०३५॥
जे राग अंध अति जगत मांहि,
ह्वै कांम भोग सौं त्रपति नांहि।
वेस्या[1] दासी रत ह्वै कुसील,
परभव हि नपुंसक लहहि डील ॥१०३६॥
मन वचन काय ह्वै निरदई सु,
वध[1] बंधन ठांनें अधमई सु।
पर कौं पीड़ा बहु विधि करंत,
ते अलप आयु[2] धरि कैं मरंत ॥१०३७॥
ह्वै क्रपावंत कोमल प्रनांम,
बहु सोचि विचारि सु करय कांम।
ततपर ह्वै जीव दया मझार,
पर कौं पीड़ा दे नहि लगार ॥१०३८॥
सबही जीवनि सौं हेत भाव,
ते पुरुष लहत हैं दीर्घ आव।
जिन अग्य-परांयण चित सुजांन,
अर सील होंहि रत पात्र दांन ॥१०३९॥
इंद्री जीतहि धारहि सतोष,
ते लहै भोग नर भरत पोष।
पूजा रु दांन तें विमुख जेह,
मद लीन सु इंद्री-सुख्य तेह ॥१०४०॥
दुरध्यांनी अर गुन दया-हीन,
दुरचारी भोग न लहै हीन।

---

१०३५ : १ सुरागी।
१०३६ : १ A वेस्यां।
१०३७ : १ missing। २ A आव।

जिन ग्रंथ पढं समयो विचारि,
पर कौं सुभ पंथ पढात सार ॥१०४१॥
हित सौं देसति धर्मोपदेस,
परभव पंडित पद लहै वेस।
हिरदं मधि धरि जे ग्यान गर्व,
दूषत हैं जिन सिद्धांत सर्व ॥१०४२॥
इच्छाचारी जु पढं असुद्ध,
तजि ग्यान विनय जड़-बुद्धि[1] मुद्ध[2]।
पढने कै जोग्य[3] पढात नांहि,
ग्रैसे मरि मूरिष ऊपजांहि ॥१०४३॥
आरंभी ह्वै रत अनाचार,
पर कौ पीड़त न करें अंवार।
नहि गहैं धर्म रत पाप कर्म,
परभव ते रोगी होय[1] पर्म ॥१०४४॥
हरषें अति वर[1] पर दुषहि देषि,
पर-वनिता पर-धन हरे लेषि।
नर-पसु कौ करत बिछोह सोय,
पुत्रादि वियोगी वहै होय ॥१०४५॥
रत नीच कर्म करनां विहीन,
कर पद छेदत छिनमें प्रवीन।
फुनि पर कौं उपजावंत पीर,
ते विकल लहत बल नर सरीर ॥१०४६॥
जे मिथ्या मत मदिरा पिवंत,
हिय पाप मूत्र सरजा धरंत।
करि निमति धर्म के जीव बद्ध[1],
धरि कें कषाय कलुषंत क्रुद्ध ॥१०४७॥

---

१०४३ : १ मुढ। २ बुद्ध। ३ A जोगि।
१०४४ : १ होत।
१०४५ : १ उर।
१०४७ : १ बध।

मत मासतीक पनि रहैं पाप,
ते अनंत संसारी होहि आप।
रतन-त्रय धर मुनिराज पर्म,
आतम ध्यांनी सु जिहाज धर्म ॥१०४८॥
इच्छा विनि तप घोर जु करंत,
करि नास कर्म भव जल तिरंत।
तिन साधन के निरमल सुपाय,
पूजत उत्तिम नर देव आय ॥१०४६॥
साधर्मी वत्छल गुण सुप्रीत,
ते बांधत उत्तिम गोत्र मीत।
जिम मती जिनागम जांन जेह,
तिनु नमें न करि अभिमांन तेह ॥१०५०॥
मांनत जु नीच गुरदेव धर्म,
पावत जे[1] गोत्र जु नीच पर्म।
वैराग्य[2] जिके हिय मैं धरंत,
त्रिसनां तजि जिन-मत तपत पंत ॥१०५१॥
अति निर्मल चारित धन भंडार,
धरि ग्यान ध्यांन सुधि विन विकार।
नहि चाहत पूजा लाभ ख्याति,
ते संपति स्वर-अहिमिंद्रपांति ॥१०५२॥
वैरी वसि आनें पंच कर्न,
चारित पालें अति अमल वर्न।
दुद्धर तप करि सोखें जु काय,
ते स्वर[1] हूं चक्री होंहि राय ॥१०५३॥
जे[1] संम्यक[2] द्रष्टि मुनि गृही जु,
सोलह कारण भावें सही जु।

---

१०५१ : १ ते। २ A वैराग।
१०५३ : १ सुर।
१०५४ : १ A जि। २ A संमिक्क।

तूं तीर्थंकर त्रिभवन[3] धनी सु,
तिहु लोकनि के चूड़ामनी सु ॥१०५४॥

दोहा : भाषा पार्श्व पुरांन की, मधि चरचा यह देषि।
मैं यामैं वरनन करी, भवि समझि हैं विसेषि ॥१०५५॥

छंद गीता : गणधर स्वयंभू पार्श्वजिन सौं किये प्रश्न सम्हारि कें।
आछे वुरे जन कौंन विधि उपजें सु कहहु विचारि कें॥
उत्तर दियो जिन सो कछुक मैं धरयो ग्रंथ मझारियो।
कलपित[1] न मैं यामैं कह्यौ भवि जन सवै उर धारियो ॥१०५६॥

अथ तीर्थंकर पिता माता चिन्ह जनम नगरी वर्नन

दोहा : तीर्थंकर चौवीस नमि, पिता-मात के नांम।
जनम पुरी फुनि चिन्ह सव, वर्न[1] सुनौं अभिराम ॥१०५७॥

चौपई : रिषभ सुवर्ण वर्ण है काय, पिता नाभि मरु देवी माय।
पुरी अजोध्या जनम कल्यांन, नमिएँ वृषभ चिन्ह पैहचांनि ॥१०५८॥
अजित वर्ण तन कनक विभात, जितसत्रु पिता सु विजया मात।
लीन्हौं जनम अजोध्यापुरी, हस्ती चिन्ह नमत स्वर-स्वरी ॥१०५९॥
संभव चंपक वर्ण सुगात, द्रढरथ पिता सुषेणा मात।
श्रावस्ती मैं उपजे धीर, चिन्ह तुरंग नमौं वरवीर ॥१०६०॥
अभिनंदन चांमीकर वर्न, पिता स्वयंवर असरन-सर्न।
सिद्धारथा मात कपि अंक, पुरी अजोध्या वये[1] ससंक ॥१०६१॥
सुमति सुहाटक वर्न सरीर, पिता मेघरथ वहु गुणधीर।
मात मंगला लक्षण कोक, जन्म अजोध्या वंदत लोक ॥१०६२॥
पद्म[1] वर्ण तन रक्त वषांनि, धरण पिता सु महागुण वांनि।
मात सुसीमा चिन्ह सरोज, भये अजोध्या हरयो मनोज ॥१०६३॥

---

१०५४ : ३ त्रिभुवन।
१०५६ : १ A कलिपित।
१०५७ : १ अव वरनौं।
१०६१ : १ जये।
१०६३ : १ पदम।

सुपार्श्व वर्ण हरित उतक्रिष्ट, पिता भये तिनके सुप्रतिष्ट।
मात पृथ्वीवेणा अति लसी, स्वस्तिक चिन्ह भये वांणारसी ॥१०६४॥
चंद्रप्रभ[1] तन वर्ण सु स्वेत, महासेन पितु क्या निकेत।
मात लषिमणा लक्षण चंद, चंद्रपुरी उपजे सुष-कंद ॥१०६५॥
पहुप-दंत[1] तन वरण सफेद, पितु सुग्रीव लहै बहु भेद।
माता जयरामां निरमये, मकर चिन्ह का कढावये[2] ॥१०६६॥
श्री सीतल तन सुवरन वर्न, द्रिढरथ पिता सु असरन-सर्न।
श्रीवृष चिन्ह सुनंदा माय, उपजे राज भद्रपुर पाय ॥१०६७॥
श्री श्रेयांस[1] कनक सम अंग, गेंडा चिन्ह सु वर्ण्यो अनंग।
पिता विश्न[2] नंदा है मात, भये सिंहपुर मैं जग-तात ॥१०६८॥
वासपूज्य तन वरन सुरक्त, पिता नमूं वसुपूज्य सुभक्त।
माता जयावती गुण भरी, महिष चिन्ह भये चंपापुरी ॥१०६९॥
विमलनाथ चांमीकर वर्न, पितु कृतवर्मा जग-अघ हर्न।
सूर चिन्ह जयस्यामां मात, जनमें जिन कंपिला विख्यात ॥१०७०॥
अनंत सुवर्ण वर्ण है गात, पिता सिंघसेन फुनि मात।
सुर्ज्या देवी चिन्ह सु सेह, पुरी अजोध्या जनमें तेह ॥१०७१॥
धर्म सुवर्ण वर्ण है काय, पिता भांनु सुव्रता माय।
वज्र चिन्ह तिनकै सोभंत, जनम रतनपुर लियो महंत ॥१०७२॥
सांति कनक के वर्न सरीर, पिता विस्वसेन गंभीर।
अईरा मात चिन्ह मृग जांन, हस्तनापुर[1] जन्म कल्यांन ॥१०७३॥
कुंथ सातकुंभ सो देह, पिता सूर्यराज गुन-गेह।
छाग चिन्ह माता श्रीमती, हथनापुर जनमें जगपती ॥१०७४॥
अर प्रभु तन मनु कनक नवीन, पिता सुदर्सन चिन्ह सु मीन।
हस्तनागपुर जन्मसथांन, मित्रा नाम मात भगवांन ॥१०७५॥
मल्लि देह चांमीकर रंग, पिता नमूं[1] श्री कुंभ अभंग।
कुंभ चिन्ह सरस्वती माय, मिथला[2] नगरी जनमें राय ॥१०७६॥

---

१०६५ : १ चंद्रप्रभु।
१०६६ : १ पुष्पदंत। २ कढाउवे।
१०६८ : १ A श्रीयांस। २ A विश्न।
१०७३ : १ हस्तनागपुर।
१०७६ : १ नमौं। २ A मिथुला।

मुनिसुव्रत तन सोभित स्यांम, पिता भये सुभमित्र सिराम।
कछ्छप चिन्ह सु पदमां मात, राजगृही मैं जनमें तात ॥१०७७॥
नंम्मिनाथ सोंना सम बनी, विजय पिता विमात सुजनी।
उतपल चिन्ह अधिक सोभंत, मिथला[1] मैं जनमें भगवंत ॥१०७८॥
नेम प्रभू तन स्यांम कहंत, समदविजय जू पिता महंत।
संष चिन्ह सिव देवी माय, पुरी द्वारिका जनमें जाय ॥१०७९॥
पार्श्वनाथ तन हरित बखांनि, आससेन पिता तसु जांनि।
बांमां मात चिन्ह है नाग, जनमें बाणारसी सभाग ॥१०८०॥
वर्द्धमान तन कनक समांन, पिता सिधारथ दुति सम भांन।
सिंह चिन्ह त्रिसला उर धरे, कुंडलपुर कैं मध्य[1] अवतरे ॥१०८१॥
अैसें ये जयवंते रहैं, फुनि कैसे हैं सो कवि कहैं।
जग अघ हरि तारत विन कांम, बखतरांम किय तिन्है प्रनांम ॥१०८२॥

### अथ सप्त प्रकार माला जपिवा को कथन

*दोहा :* मोती मूंगा रतन फल, रूपा सूत सुवर्ण।
सप्तमाल जिनमत कही, जपि जिन असरण-सर्ण ॥१०८३॥

### अथ प्रथमांनुजोग आदि च्यारि वेदनिरनय कथन

*चौपई :* आदीसुर यम ब्रंह्मा भये, वेद च्यारि जिन जो निरमये।
नांम भेद मत भेदहि आंनि, लरत लोग अब झगरो ठांनि ॥१०८५॥†
जुक्ति एक सुनि भवि हिय धरि हैं,सरवारथ सिधि स्वरगन[1] परि है।
तहां देव ऐका भवतारी, बसत सकल जांनौं ब्रह्मचारी[2] ॥१०८६॥
या विधि सरवारथ-सिधि नांम, ब्रह्म-लोक भाष्यौ अभिराम।
पूरब भव प्रभु लीन्हौं वास, यय किय महि लोक परकास ॥१०८७॥
नाभि पिता कुलकर चउदहें, मरुदेवी माता गुन गहें।
तिनकैं रिषभदेव अवतरे, मति श्रुति अवधि ग्यान करि भरे ॥१०८८॥

---

१०७८ : १ मिथुला।
१०८१ : १ A मधि।
१०८६ : १ स्वर्गनि। २ ब्रंमचारी।

---

† 1084 ?

ऐसे ब्रह्मलोक तें आयो, जानि नाम ब्रह्मा ठहरायो।
सब देवनि परिनाम कहावै, ब्रह्मा आदिस्वर जग गावै ॥१०८९॥

*छप्पै :* ब्रह्मलोकतैं चये भये श्री रिषभ तिर्थंकर[1]।
करमभूमि को चलन सिखाय[2] व सकल नारि नर ॥
फुनि गहि[3] केवल-ग्यान प्रभू कमलासन ठांनें।
भए चतुर्मुख तवें च्यारिहों वेद बषांनें ॥
तिनके हैं नांम अनंत तसु पार कौन कविवर लहैं।
भनि बषतराम या विधि इन्हें सकल आदि-ब्रह्मा कहैं ॥१०९०॥

*सोरठा :* सोही रिषभ जिनंद, च्यारि वेद मुषतें कहे।
दिव्य ध्वनि[1] मद्धि[2] अमंद, तसु वरनन गनधर कियो ॥१०९१॥

*कवित :* प्रथमहि कह्यो प्रथमांनुजोग वेद तामैं,
त्रेसठि सलाका पुरषों की कथा बरनी।
दूजो करनांनुजोग वेद तांकै मद्धि भाषी,
लोका-लोक सिथिति सुनत सुभ करनी ॥
तीजों चरणंनुजोग वेद तामैं मोषि पंथ,
साधि करि तरै वह मुक्ति रूपी तरनी।
चौथौ वेद दर्व्यानि[1] जोग तामैं भाषी कथा,
षट-दर विनु की करम चित हरनी ॥१०९२॥

## अथ भिन भिन वेद निरनय

*चौपई :* तीर्थंकर फुनि माता पिता, कांमदेव हू जांनो यता[1]।
सबकों गिनों छिनवें भये, चक्रवर्ति द्वादस[2] वरनयं ॥१०९३॥
नव नव नारद हरि प्रति[1] हरि, नव बलि ग्यारहू सिव सुभकरा।
चौदह कुलकर सबकी कथा, प्रथम वेद में बरनी यथा[2] ॥१०९४॥

---

१०९० : १ तिर्थंकर। २ सिषाय। ३ लहि।
१०९१ : १ धुनि। २ मधय।
१०९२ : १ दर्व्यानु।
१०९३ : १ इता। २ द्वादस।
१०९४ : १ प्रति। २ A ज्यथा।

तुतिय[1] वेद भाख्यौ अरिहंत, प्रथम अलोका कास अनंत।
तामैं लोक प्रवेस अपार, ताको त्र कहै यह विसतार ॥१०९५॥
ऊर्ध्व अधो फुनि है मधि लोक, ताके मध्य[1] वनें बहु थोक।
उदधि दीप मंडल आकार, है ध्रुव सदा असंषि मझार ॥१०९६॥
दीप अढाई तिन कै मद्धि, पंच मेरु[1] तिन मांहि प्रसिद्धि।
स्वर विद्याधर रमैं अनेक, सोलह स्वर्ग सु नव ग्रीवेक ॥१०९७॥
नव नव तरा पिचोतर पांच, तापैं सिद्धसिला भनि सांच।
ऊपरि सिद्ध-षेत्र है जहां, तिष्टत[1] सिद्ध अनंते तहां ॥१०९८॥
अधो लोक कहियत पाताल, नरक निगोदि तहां अघ जाल।
वात वलय कै है आधार, दूजे मैं वर्नन यह सार ॥१०९९॥
तीजे मद्धि कथा यह धरी, गुन-थांनक चरचा गुन-भरी।
संम्यक दर्सनग्यान चरित्र, ग्यारह गुंन श्रावक सु पवित्र ॥११००॥
परमादी मुनि की बहु क्रिया, बहुरि प्रमाद हरन विधि भिया।
चारित करन त्रिधा विधि सही, श्रेणी द्वै बुध सुषमय कही ॥११०१॥
उपसम षिपक बहुरि चारित्र, कह्यौ जथावत परम पवित्र।
क्रत कारित अनमोदन जेह, द्वि विधि त्रिविधि पंच विधि तेह ॥११०२॥

*दोहा :* संष्या वरन असंषि[1] विधि, भेद अनंते तास।
सवाचार यह कथन किय, तीजे मांझि प्रकास ॥११०३॥

*चौपई :* चौथे मैं बरनन यह जांनौं, जीव सु पुदगल[1] धर्म बषांनौं।
अधरम काल अकास जु कहिये, ऐ ही छहौं वर्ण्य जग लहिये ॥११०४॥
ऐक ऐक मैं गुन पर जाय, है सक्ति हू अनंत सुभाय।
कोय न जनमैं मरै न कोय, निश्चै नय विवहार जु सोय ॥११०५॥
कर्म भेद इन आदि अनेक, जिनवर कथन कियो प्रत्येक।
च्यारिनु मधि वरने ए भेद, तासौं जोग सु ही है वेद ॥११०६॥

---

१०९५ : १ A तुतिय।
१०९६ : १ A मद्धि।
१०९७ : १ A मेर।
१०९८ : १ A तिसटत।
११०३ : १ असंष।
११०४ : १ A पदगल।

दोहा : या विधि ब्रह्मा वृषभ जिन, बरनें वेद अनूप।
बषतरांम वंदै चरन, बहु विधि अद्भुत रूप ॥११०७॥

### अथ च्यारचौं गति सौं आय[1] नर-भव पावै तथा नर-भव तै च्यारचौ गतिनु मैं जाय तिनके लछिण[2]-वर्नन

छप्पै : देवनि की परजाय त्यागि ह्वै मनिष जास कैं।
साता सुभ ह्वै उदै ह्वै न उदवेग तास कैं॥
घट मैं सु परविवेक सत्ति-परतीति होत अति।
दांन सुपात्र हि देत चतुर ह्वै मधुर-वचन गति॥
संम्यकसुभाव करुणां धरैं, देवपूज्य सतगुर नमत।
गुंन होत इते नरमैं सु वह, स्वर-भवतैं आयो रमत ॥११०८॥
अजस मूल नहि लोभ विनय गुनजुत वच भाषै।
दांन देत फुनि दया सर्व जीवनि परि राषै॥
रुचि सुभ रचनां मांभि रहतु सुभ धर्महि[1] जांनत।
सबही कौं लषि सुषी अधिक आनंद उर आंनत॥
मुष रहै सदा अति ही प्रसन, कबहु न व्यापै सोकभर।
लछिन इतेक यम जांनि यह, नर-भव तजि फुनि भयव नर ॥११०९॥
भोजन करै अघाय रोग तैं डरै न चलमति।
ज्यौं-ज्यौं धन बहु बधे-बधे त्रिसनां[1] त्यौं-त्यौं अति॥
मोह-नीद मैं मगन अपतिता तनक न आवै।
झूठ बहुरि अग्यांन उदिम सौं बुद्धि गमावैं॥
आलसी नांम प्रभु लेंन मैं, चरचा पाप कियो करय।
आयो जु यहै तिरजंच तैं जो नर ए लछिन धरय ॥१११०॥
करि कषाय तैं कुमति हितू फुनि बंध विरोधहि।
रोग-व्याधि करि ग्रस्त[1] रहै निसि[2]-दिनि तजि बोधहि॥
मूरिख महा मिथ्या तिनु संगि सुजनम जात नसि।
क्रोध-अगनि मैं प्रजरि[3] उठै जिम बांस जरत घसि॥

११०८ : १ A missing। २ लछिन।
११०९ : १ A धर्महीं।
१११० : १ A त्रसना।
११११ : १ ग्रसत। २ निस। ३ प्रजुरि।

अति मरम-छेद के वचन कहि, गांस राखि खोटी करैं।
नर आयो नरक-निगोदि तें, कुगति कुमारग कौं धरैं ॥१११९॥

नरक निगोदिनु जांहि त्यागि नर-भव कौ जे नर।
तिनको दुष्ट सुभाव प्रभव भाषत है बर-बर॥
मेरो बैरी ताहि बांधि दिढ बहुत मारि हौं।
बल प्रचंड तें दंड, दंड-करि पुर प्रजारि हौं॥
जेतीक भूमि याकी सबै, वसि करि लूटहुं घर नगर।
धारैं जु ध्यांन अतिरुद्र वह, नरक निगोदिनु लहत घर ॥१११२॥

नृपपद पांऊं तौब होय मनवंछित मेरे।
चंद्रमुषी सजि सेज भोगिहौं सांझ सवेरे॥
नग-भूषन तन वसन पहरि बहु सुगंध लायकैं।
चढ़ि रथ गज सुष-पाल अस्व सांहन बनायकैं॥
विचरौं सुछंद ह्वै अवनि परि, आरति ध्यांन धरचौ करैं।
नर-भव कौं त्यागि तिके मनिष, तिरजंचनि की गति धरैं ॥१११३॥

घट मैं रहै विचार-भेद आगम कौ निज पर।
महाव्रतनि धरि दमैं इंद्रियनु रमैं बोध-घर॥
दयाभाव धरि गहि समकित चारित्र हि पालय।
बंध-मोष्य-कारण विचार सब निति सम्हालय॥
तजि कुमति विलास अकर्म सब, धर्म-ध्यांन मैं रत रहै।
पैहै सु देवगति नर यहै, बषतरांम इम गुर कहै ॥१११४॥

बरन गंध रस[1] सबद रहै इन तें समभावन।
इंद्री[2] तजैं[3] विकार नहि गाढगहि धर्म जु पावन॥
संकलप-विकलप तजय[4] सुपनहूं मैं विकार नहि।
राग-दोष कौं त्यागि लगै आतम-अनुभव महि॥
ए कहे सबै लछिन जिते जे नर मन-बच तन गहय।
निश्चै प्रकार यौं जांनि वह नर-भव तें नर-भव लहय ॥१११५॥

इती॥

---

१११५ : १ गांधरस। २ इंद्रिय। ३ A तजय। ४ तजहिं।

### अथ ग्रहादिक-पूजन-कथन-छंद[1] छप्पै

पदमपभं कौं सूर्य चंद्रप्रभ कौं ससि पूजय।
वासपूज्य कौं भोम सांति नमि बुद्ध करै जय॥
मल्लि-गुरु फुनि पुष्पदंत कौं शुक्र सु मांनहि।
मुनि सुव्रत सनि प्रभु सु पार्श्व कौं राहु बखांनहि॥
नमैं[2] केत पार्श्व-प्रभु कौं सु इम, अधिष्टदाता जांनिऐ।
जिनबिंब अग्नि-ग्रह[3] थापि करि, पूजनि मत परि ठांनिऐं॥१११६॥

चौपई : मंत्र जंत्र ओखधि[1] ग्रहसाधन, तंत्र चतुरई देव-अराधन।
कारिज परि इनहूं कौं मांनहु, प्रभु-भाव इन पें मति ठांनहु॥१११७॥

सोरठा : सांमायक न्हावंत, मइथुन मल-मोचन वचन[1]।
भोजन जिन पूजंत, मौंनि सप्त ठौहर कही॥१११८॥

### प्रथ्वी-नांम

अरिल : नरक-भवन-वासी फुनि बिंतर जोतिगी,
कहूं कलपवासिनु की प्रथ्वी कोतिगी।
नवग्रीवेक बहुरि सरवारथसिद्धि है,
जांनि मोषि लौं प्रथ्वी आठ प्रसिद्धि है॥१११९॥

### अथ ऐक सौ गुणहतरि मुक्तिगांमी जीवन के नांम

दोहा : तीर्थंकर माता-पिता, सर्व बहेतरि होय।
सो तौ कहि आयो बहुरि, अब सुनिए भवि-लोय॥११२०॥

### कुलकर नांम

छप्पै : प्रतिश्रुति सनमति बहुरि भये षेमंकर नांमी।
फुनि क्षेमंधर सीमंकर सीमंधर स्वांमी॥
भये विमलवांहन सु कहत चक्षुष मांनवे।
यससस्वी अभिचंद्र बहुरि चंद्राभ जांनिवे॥
मरुदेव बहुरि प्रसेनजीत[1], नाभिराय लों गिनहु सब।
चवदह सु भये तिनकौं नमत, बखतरांम उमिकें अरब॥११२१॥

---

१११६ : १ A missing। २ नमि। ३ अग्न-गृह।
१११७ : १ A औषधि।
१११८ : १ बचन।
११२१ : १ A प्रासेनजित।

## कांमदेव-नांम

*कवित :* बाहुबलि भय[1] अमित[2] तेज श्रीधर,
बसानुभद्र श्री प्रसेनचंद्र प्रभुचंद्र है।
अग्निमुक्त सनतकुमार वत्सराज श्री कनक-
प्रभ सांति कुंथ अर गुणवृंद है॥
विजय श्रीचंदन[3] लहनु बलि बसुदेव,
सुदर्सन प्रद्युमनि नागकुमरिंद है।
नाग नांम दूजो है सथूलभद्र श्रीकुमार,
जंबूजुत कांमदेव चोवीसो अमंद है॥११२२॥

## चक्रवर्त्ति-नांम

*अरिल :* भरथ सगर मघवा अरु सनतकुमार है,
सांति कुंथ अर नाथ सु भोम सुभार है।
पद्म बहुरि हरिषेणि जांनि जयसेन[1] ऐ,
ब्रंह्मदत्त लौं चक्रवर्ति द्वादस भये॥११२३॥

## बलिभद्र के नाम

विजय-अचल फुनि कहे सुधर्म सुछंद[1] है,
सुप्रभु बहुरि सुदर्शन फुनि आनंद है।
नंदिमित्र अरु रांमचंद्र फुनि पद्म जू,
ऐ नव है बलिभद्र न तिनकै छद्म जू॥११२४॥

## नारांयण-नांम

*अरिल :* त्रिपिष्ट बहुरि दुपिष्ट स्वयंभू फुनि सुनौ,
पुरषोतम नरस्यंघ पुंडरीक हि गनौं।
दत्त सु लक्षमण कृष्ण[1] भये नव सर्व ऐ,
नारांयण अति धरें राज को गर्व ऐ॥११२५॥

---

११२२ : १ भयव। २ अमृत। ३ श्रीचन्नन।
११२३ : १ जयसेनि।
११२४ : १ सुचंद।
११२५ : १ A क्रस्ण।

## प्रति-नारायण-नांम

अस्वग्रीव तारक फुनि मेर[1] जु सोभिता,
हैं निसुंभ कैटभ मधुसूदन बलिहता[2] ।
रांवण जरासिंध लौं नव ए जांनिऐ,
प्रति-नारायण इनके नांम बखांनिऐ ॥११२६॥

## नव नारद-नांम

*छप्पै :* प्रथम भीम अरु महाभीम फुनि रुद्र कहावहि।
महारुद्र औ काल महाकाल जु जग गावहि॥
दुरमुख है इक नाम नरकमुख कहै एक कौं।
एक अधोमुख नांम रहै[1] अति गहैं टेक कौं॥
नव भये सकल नारदमुनी, तिनकौं कलह सुहात अति।
भव पाय[2] अनेक सु जांहिंगे, ऐहु जिय पंचम सुगति ॥११२७॥

## ग्यारह रुद्र-नांम

भीम सुबलि जितसत्रु बहुरि विस्वानल भाखिव।
सुप्रतिष्ठ अरु अचल पुंडरीक हि अभिलाखिव॥
अजितंधर जितनाभ नांम यक[1] पीठ बतांवहि।
बहुरि सात्यकीपुत्र रुद्र ग्यारह जग गांवहि॥
सब भये ऐक सौ साठि नव, जोव मुक्तिगांमी प्रबल।
सिव गये जांहिंगे अनुकरमि, बखतरांम बंदत सकल ॥११२८॥

*दोहा :* तिनमैं सांति कुंथ अर, पदई पाई तीन।
तीर्थंकर चक्री बहुरि, कांमदेव गुन लोन ॥११२९॥

## अथ सोलह सती-नांम

*दोहा :* सोलह सती कहात हैं, तिन हूं के जो नांम।
कहे जिनागम मांहि सो, सुनि लीजे अभिराम ॥११३०॥

---

११२६ : १ मेव। २ बलिहंता।
११२७ : १ रहत। २ पाइ।
११२८ : १ इक।

कवित्त : ब्राह्मी औ सुंदरी दो बालिका कहावैं ऐही,
भगवती राजीमती द्रोपदी बतात हैं।
कोसल्या[1] मृगावती र सुलसां जू सीतारांनी,
सुभद्रा सिवा सु कुंती सीलवती गात हैं॥
दमयंती ताकौ नलदयता धरयौ है नांम,
पद्मावती चंदना सु मरुदेवी मात हैं।
एही सब सोलह सती कहैं जिनागम मैं,
जयवंती रहौ सदा जग मैं विख्यात हैं॥११३१॥

अथ तीर्थंकर जिह आसन तैं मुक्ति गये सो वर्नन

छंद पद्धरी : पद्मासन तैं जिन रिषभ देव।
प्रभु वासपूज्य फुनि नेम ऐव॥
रहि सेस सबै कायोतसर्ग।
धरि ध्यांन लह्यौ सुष मोषि-वर्ग॥११३२॥

अथ तीर्थंकर कंवारे मुक्ति गए तिनके नाम[1]

प्रिभु[2] पांच कुमारे गये मुक्ति।
जिन वासपूज्य मलि नेमजुक्ति॥
श्रीपार्श्व जिनेस्वर[3] वर्द्धमान।
औरनि तिय तजि सिव किय पयांन॥११३३॥

अथ श्रावक के सप्तदश निति-नेम-वर्नन

सोरठा : निति करै मरजाद, निति नेम ताको[1] कहै।
श्रावक धरि अहलाद, करि न करै थोड़ी अधिक॥११३४॥

छंद : भोजन जे निसि कराही, कैसौ फुनि कै बिरयांही।
षटरस मैं जो रस लेणां, सो लेहु और तजि देणां॥११३५॥
पय-पांनी आदि जु पीवो, कुंकमादि-विलेपन कीवो।
फूलन की गंध जु लै हैं, तांबूलादिक हू थैहैं॥११३६॥

---

११३१ : १ A कोसल्लया।
११३३ : १ तीर्थंकर कंवारे मुक्ति गए सो बर्नन छंद पद्धरी। २ जिन। ३ जिनेसुर।
११३४ : १ जाकौं।

गौतम कौ सुनन सुगांवन[1], निति नृत्ति सुनावत करांवन।
फुनि ब्रह्मचर्य कौं पालय,[2] मरजाव करै सु न टालय[3] ॥११३७॥
निसि करन सनांन खितीवर, पहरण आभूषण वसतर।
वांहन गज हय रथ राजें, सेज्या सोवन की साजें ॥११३८॥
आसन जु विछांवन गादी, पाटा चौकी दे आदी।
फुनि सचित मद्धि जो त्यागें, चित गमन करन अनुरागें ॥११३९॥
ऐ विधि सत्रह जो भावें, करि कें मरजाद सु राखें।
निति-नेम करें ता मांही, मन-वच-तन नांहि चिगांहीं ॥११४०॥

दोहा : गुरु गणधर ऐ विधि कही, श्रावग कौं उतकिष्ट।
सत्रह सब पाले जु निति, जे जगमांही शिष्ट ॥११४१॥

अथ जींह द्वारे होय जीव नीकसै, अर जो गति पावै, वा जींह द्वारे होय आवें, वा कुण तरह उपजें, वा वधै सो वर्नन ग्यांन सूर्योदय नाटिकेन उक्त श्लोक

ऊर्ध्वद्वारेण मोक्षत्वं चक्षुर्भ्यां देवयोनिका।
मुख-मर्त्य-जन्म[1] स्यात् नासाभ्यां व्यंतरो भवेत् ॥११४२॥
करणाभ्यां असुरत्वं च त्यंगद्वारे निबादका[1]।
गुह्येन नारकाश्चैव वसे[2] द्वाराणि निर्गम ॥११४३॥
जीवस्यागमनं चैव मुखमेव प्रकीर्त्तिता ॥११४४॥
पितुशुक्राच्च मातुश्च शोणितागर्भ-संभव।
सुकर्म-परिणामेन जीवस्योत्पत्तिरिष्यते[1] ॥११४५॥
शुक्रस्याधिक्यतो बाल कन्या शोणित-गौरवात्।
शुक्रशोणितयो सांम्य[1] षंढत्वं तस्य जायते ॥११४६॥
मृतदेहे यदि सूर्यः स्याभार्या सीतकरो यदि।
चिंतो संजायते पुत्रो वैपरीत्ये तु पुत्रिका ॥११४७॥

---

११३७ : १ A सुणांवन। २ पालें। ३ टालें।
११४२ : १ मृत्यजजन्म।
११४३ : १ निबादिका। २ वस।
११४५ : १ जीवेस्योत्पत्तिरिष्यते।
११४६ : १ स्यात।

सूर्य-द्वये बीज-नास षंढ ससि-युगे भवेत्।
ॠतौ समैः दिनः पुत्रो विषमैः पुत्रिका मता ॥११४८॥
कलवलं चैक रात्रेण पंचरात्रेण बुद्बुदः।
पक्षकेणांडकं चैव मासेनां च शिरोंकुर ॥११४९॥
उरो मासद्वयं यावत् त्रिभिश्चैव तथोदरं।
साखा चतुर्थमासेन अंगुली नख पंचमे ॥११५०॥
रोम दृष्टिश्च षष्टे च सर्वावयव सप्तमे।
नवमे दशमे वापि वायुना सो बहिर्भवेत् ॥११५१॥

## ताकी भाषा

*दोहा :* निकसे जीव सरीर तें, जिह जिह द्वारैं जोय।
जे जे गति पावै सु यह, वरनन मुनि भवि-लोय ॥११५२॥

*छप्पै :* ऊर्धद्वार नीकसे मौखिपद पावत जे हैं।
नेत्र द्वारि ह्वै निकसि देवगति पावत ते हैं॥
मुख ह्वै निकषत मनुषि नांक ह्वै विंतर होई।
काननि तें ह्वै पसू असुर लिंगि पसु राक्षस सोई॥
अपद्वार होय निकसै जु को, सो पावत है नरक-गति।
इह भांति ग्यांन-सूर्योदये, नाटिक में बरनी विगति ॥११५३॥

## अथ जीव का आगम को बर्नन

*सोरठा :* आगम मुख की राह, होत जीव को सकल कै।
और राह नहि थाह, ग्रैसें मुनि बर्नन कियव ॥११५४॥

## अथ जीव उतपति बर्नन

*अरिल[छंद]:* पिता तणौं ह्वै सुक्र रुधिर ह्वै मात कौं,
मिलै जबैं रतिसमै समै उपजात को।
जीव आय तिह ठौहर[1] दुहूं कौं संग्रही,
तब ही उतपति होत बात ग्रैसें कही ॥११५५॥
सुक्र अधिक ह्वै तो उपजत है बाल जू,
रुधिर अधिक तें कन्या होत विसाल जू।

११५५ : १ ठौरहु।

दोउ सम जो होय, नपुंसक[1] उपजहीं,
उपजन की यह रीति, सकल जानौं सही ॥११५६॥

## सुरोदये मतेन वर्नन

*अरिल :* सूरिजस्वर[1] ह्वै पुरिष[2] नारि ह्वै चंद्रस्वर,
करत जु रिति तिह समै होत है पुत्रवर।
दोऊ ह्वै विपरीति पुत्रिका जानियौं,
यहै स्वरोदय युक्ति कही सो मानियौं ॥११५७॥

*दोहा :* नरनारि ह्वै सूर्यस्वर, तौ ह्वै वीरज[1]-नास।
होय नपुंसक दुहु तणौ, ह्वै स्वर चंद्र-प्रकास ॥११५८॥
रिति के दिन तें दिन गनें, धरै गर्भ जो कोय।
सम दिन ह्वै तौ पुत्र ह्वै, विषम पुत्रिका होय ॥११५९॥

## अथ गर्भनाम-संग्या-वर्नन

*अरिल :* प्रथम रात्रि ही गर्भ धरत है वांम जो,
कलवल कहिऐ तास गर्भ कौ नांम जो।
पंच रात्रि के गये बुदबुदा कहत हैं,
पक्ष एक के गऐं अंड ह्वै रहत हैं ॥११६०॥
मास गये निकसत अंकूरा सिर तनैं,
उर उपजत है मास दोय बीतें भनैं।
तीन मास जब जांहि उदर जब होत है,
मास चतुर्थम साखा धरत उदोत है ॥११६१॥
अंगुरी नख पंच मैं नीकसै अंग मैं,
रोम त्रिष्टि षष्ट मैं प्रगट ह्वै संग मैं।
सब ही आंगोपांग सप्त मैं सुद्ध ह्वै,
बंधन तणी उतपति सरब हैं सुधुद्ध ह्वै ॥११६२॥
नवमैं दसमैं मांसि पवन कै साथि जू,
निकसि उदर तैं बाहरि बालक आत जू।

---

११५६ : १ A निपुंसक।
११५७ : १ सुर। २ पुरुष।
११५८ : १ वीरिज।

जबही तें जंजाल जगत कौं लागहीं,
कोई विरले सुभ गति तप करि पांगहीं ॥११६३॥
रस फुनि रुधिर सु मांस मेद अरु अस्थि है,
मज्जा शुक्र धात ए सात समस्त है।
ह्वै सरीर इन मई ताहि तू मांनि कैं,
तजि अधर्म गहि धर्म जिनेस्वर जांनि कैं ॥११६४॥

*दोहा :* यह वरनन यातैं कियो, असो असुचि सरीर।
ताहि पाय करि धर्म तप, ज्यौं पावैं भवतीर ॥११६५॥

अथ पंच-परमेष्ठी के नांम आगैं कहे तिन के गुन विधिवत वर्नन

*दोहा :* पंचपरमईष्टीन के, गुन भाषे भगवंत।
सो विधिवत वरनन कछुक, सुनिएँ सकल महंत ॥११६६॥
प्रथम तिर्थंकर जगत-गुरु, जे अरिहंत कहात।
तिन के षट-चालीस गुंन, सब जग मांहि विख्यात ॥११६७॥
ग्यांन तीन मति श्रुति अवधि, जिन कैं जनमत होय।
तिन सिवाय दसगुन जु ह्वै, सो सुनिए भवि-लोय ॥११६८॥

*छप्पै :* विनय-सेव निर्मल सुगंध[1] अति ह्वै स्वरूप तन।
वज्र वृषभ नाराच प्रथम तिन कौ जु संहनन ॥
समचतुरस्र संस्थांन रुधिर ह्वै स्वेत दुग्धसम।
बिन प्रमाण प्राकर्म-वचन भाषै प्रिय-हित यम[2] ॥
लक्षिण विजन जु सरीर मैं, इक सहस्र ह्वै अष्टपरि।
तिन मद्धि अठोतरसै लषिण, नवसै विजन गिनहु धरि ॥११६९॥

*सोरठा :* उपजै केवल ग्यांन, तब ये अतिसय होत दस।
चतुरष[1] ग्यांन कल्यांन, ताकी महिमां को कहै ॥११७०॥

*कवित्त :* होत ग्यारचौं दिसि सौ सौ-जोजन सुभ खिकुनि,
च्यारि मुष होय करै गमन अकास मैं।

---

११६९ : १ A स्वगंध। २ मिम।
११७० : १ पंचम।

तिनके सरीर तै न होत वध प्राणी कोऊ,
भोजन न करै उपसर्ग ह्वै न आ समैं ॥
नेत्र-टिमकार मिटै छाया तें रहित होय,
विद्या सब के ह्वै स्वामी दूजो नांहि ता समैं ।
नख केस बधै नांहि एई दस अतिसय,
उपजत घाति या करमनि के नास मैं ॥११७१॥

*दोहा :* देवतानि करि होत हैं, चौदह अतिसय आय ।
तीर्थंकर ही कै तिन्हैं, सुनिएं भवि मन लाय ॥११७२॥

*छंद गी० :* इक सर्वार्ध मागधी भाषा, फुनि ह्वै सब सौं मैत्रीभाव ।
तरु फूलें रु फलें छहुं रिति के, सब कै ह्वै आनंद-सुभाव ॥
भूमि रतनमय होत काचसम, त्रिविधि समीर चलत तिह ठौर ।
सीतल मंद सुगंध भविनु के, मेटत सकल खेद झकझोर ॥११७३॥
गंधोदिक की वृष्टि होत तंह, निरमल होत दिसा आकास ।
दोयसै रु पच्चीस कनक के, कमलनि के भूमिका सु तास ॥
ऊपरि अंतरीछि प्रभु चालत, ह्वै वेत्रनि मैं धान्य अनंत ।
देव बुलावत हैं देवनि कौं धर्म-चक्र मुख-अग्नि चलंत ॥११७४॥

*सोरठा :* मंगल-दर्व्य जु आठ, ए चवदह अतिसय भये ।
यहै पुन्य को ठाठ, तीर्थंकर कै होत है ॥११७५॥

## चौदह अतिसय में आठ मंगल-दर्व्य को वर्नन

*दोहा :* झारी पिडघा[1] आरसा, ताल ध्वजा[2] अरु छत्र ।
कलस चवर ए अष्ट हैं, मंगल-दर्व्य पवित्र ॥११७६॥

*सोरठा :* ये अतिसय चौतीस, प्रातहार्य फुनि आठ ह्वैं ।
जे भावे जगदीस, सोहू सुनि भवि लाय मन ॥११७७॥

*चौपई :* प्रथम असोक वृषि इक होय, वरिखा करैं पहुप स्वर[1]-लोय ।
दिव्य-ध्वनि भगवत-मुखि खिरै, सुनि-सुनि कैं भविजन बहु-तिरैं ॥११७८॥

---

११७६ : १ पडिघा । २ ध्वजा ।
११७८ : १ सुर ।

चहु दिसि चौसठि चवर[1] ढालंत[2], सिंघासन[3] परि प्रभु राजंत।
भा-मंडल-दुति अति दमकंत, तीन छत्र सिर परि सोभंत ॥११७९॥
बहुविधि के वाजित्र जु लाय,[1] धारि बिमांननि मैं सुर[2] आय।
दुंदभि सबद करत गंभीर, ए वसु प्रातहार्य हुव वीर ॥११८०॥

दोहा : च्यारि अनंत चतुष्टये, दरसंन वीर्य सु ग्यांन।
फुनि सुष ए सब गुन भये, षट-चालीस प्रमांन ॥११८१॥

## अथ सिद्धां का गुन-वर्नन आठ

अरिल : है संम्यक्त सु प्रथम ग्यांन फुनि जांनियें,
दर्सन वीर्य अनंत सूक्ष्मता मांनिऐं।
अवगांहन सु अगुर लघु अव्याबाध हैं,
ए आठौं गुण सिद्धनु तणे अगाध हैं ॥११८२॥

## अथ आचार्य-गुन छतीस वर्नन

दोहा : आचारिज-गुर के सकल, गुण भाषे छत्तीस।
वंदौं मन-वच तन[1] तिन्हैं, हाथ जोरि नमि सीस ॥११८३॥
तप बारह परकार कौ, षट आभ्यंतर अंन।
षट-प्रकार है बाह्य कौ, ऐ बारह विधि वंन ॥११८४॥

चौपई : षट-प्रकार तप बाह्य बतावैं, अनसन उपवासादि कहावै।
आंमोदर्य सु अलप अहारा, सुनि वृत[1] परि संख्यांन विचारा ॥११८५॥
करै निदांन आप मन मांहीं, पुर मैं मुनि अहार कौं जांहीं।
बैल सींग गुड़ मेली धारें, जो न मिलै तौ लैं न अहारैं ॥११८६॥

बरवै : इन वै आदि निदांन[1] जु मुनी[2] करांहीं।
माफिक किये मिलै तौ भोजन चांहि ॥११८७॥

---

११७९ : १ चमर। २ ढलंत। ३ स्यंहासन।
११८० : १ स्याय। २ A स्वर।
११८१ : १ A वीर्य्य।
११८३ : १ A missing।
११८५ : १ A वित।
११८७ : १ मुनिस। २ निर्वांन।

चौपई : सोही वृति परि है संख्यानौ, रस-परत्याग चतुर्थम जांनौं।
षट-रस मांहीं जो रस त्यागै, तिह बिन तासौं नहि अनुरागैं ॥११८८॥
सज्या आसन करै इकंत, सो विवक्त सज्यासन संत।
बहुविधि काय-कलेस करंत, ए षट तप है बाह्य महंत ॥११८९॥
षट-प्रकार आभ्यंतर कहिये, दोष लगें कौ प्राछित चहिए।
विनय करत गुरु लघु हूं जैसौ, वयावरत करि गुर हूं तैसौ ॥११९०॥
स्वाध्याय जु है पढन पढांवन, व्युतसर्ग जु अति कहिए पांवन।
ठाढें बैठें वंदन करहीं, षष्टम ध्यांन आतमिक धरहीं ॥११९१॥

दोहा : ये बारह विधि तप तणी, कही कछुक या मांहि।
अब जो षट है आवसिक, सुनि भवि मन हरषांहि ॥११९२॥

चौपई : षट आवसिक धारियह मनां, सांमायक सतवन वंदनां।
पडिकमणां[1] अर प्रत्याख्यांन, बहुरि करै व्युतसर्ग-प्रमांन ॥११९३॥
अब सुनिऐ भवि पंचाचार, दरसण ग्यांन चरित तप-सार।
पंचम वीर्याचार कहाय, सो मुनि पालै मन-वच-काय ॥११९४॥
फुनि पालै दसलक्षण-धर्म, उत्तम[1] छिमां मारदव पर्म।
बहुरि आरजव सत्ति सु उच्च, संजम तप अरु त्याग समुच्च ॥११९५॥
आकयंचन-गुण नवमो कहैं, ब्रह्मचर्य ए दस गुण गहै।
मन-वच-काय गुप्ति-त्रय पालि, गुण छतीस ए लेहु सम्हालि ॥११९६॥

## अथ उपाध्याय-गुन-वर्नन

दोहा : उपाध्याय के होत गुण, अंग र पूर्व पचीस।
पठत पढावत है सकल, इम भाख्यो मुनि-ईस ॥११९७॥

अरिल : प्रथम अंग आचार सु वरनन जासमैं,
है जतीसुरनि कौ आचार सु तासमैं।
ताके पद सब सहस अठारा जांनिऐं,
श्रीगुर गणधर कथे तास उर आंनिऐं ॥११९८॥
सूत्रकृतांग दुतिय तामैं वरनन किया,
ग्यांन विनय छेदोपसथापन है क्रिया।

---

११९३ : १ वडिकमणौं।
११९५ : १ A उत्तिम।

पद छत्तीस हजार तास के तुम गिनौं,
फुनि तीजौ जु सथांन अंग ताकी सुनौं ॥११९९॥
वरनन जामैं षट-द्रव्यंनु कौ सब कियौ,
बहुरि ऐक द्वे आदि उतर सब ही दियो।
पद-सथांनक तीयालीस हजार हैं,
चतुरथ है समवाय-अंग अब विधि कहैं ॥१२००॥

छंद गीता : है धर्म बहुरि अधर्म लोकाकास फुनि यक जीव है।
गिनि नर्क सप्त सुदीप जंबू सिद्धि सरवारथ कहै॥
भव भाव फुनि है वापिका जे दीप नंदीसुर तणी।
पद तास के इक लक्षि[1] चौसठि सहस भाषे मुनि गुणी ॥१२०१॥
व्याख्या प्रगिप्ति सु अंग पंचम वरन सुनि भवि धरि हिये।
इह जीव है कि नही इत्यादिक प्रश्न गणधर नैं किये॥
सब साठि सहस सु तास के उत्तर सबै जिनवर दऐ।
पद दोय लषि अठवीस-सहस सु सुनत भवि हरषित[1] हिये ॥१२०२॥

अरिल : ग्यात्रिकथांग षष्टमौं यह जांनौं जथा,
मद्धि तीर्थंकर गणधरांनि की है कथा।
पद ताके लक्ष[1] पांच सु छपन हजार हैं,
सोही वरनन जग मैं अवहू सार हैं ॥१२०३॥
सप्तम अंग सु हो[1] उपासकाधंन जो,
वरनन है श्रावकाचार कौ अंन जो।
पद ताके ग्यारह लषि सत्तरि सहस है,
सो ग्रहस्थ-जन तणे कांम के है यहै ॥१२०४॥

छंद गीता : अंतकृतदस-अंग अष्टम तास मधि है वरनये।
इक एक तीर्थंकरनि कै बारै मुनी दस-दस भये॥
सब अंतकृत केवली तिनकौ कथन यामैं जानिऐं।
पद लक्ष है तेईस फुनि अठवीस-सहस बखांनिऐं ॥१२०५॥

---

१२०१ : १ लक्ष।
१२०२ : १ A हरषत।
१२०३ : १ लषि।
१२०४ : १ है।

अनुतरवसांग सु नवम मैं इक इक इक[1] तिर्थंकर के भये।
धारे मुनी दस-दस सबै उपसर्ग सहि स्वरगनि[2] गये॥
अनुतर विमाननि मांझि ते पहुंचे अमर-पदई लही।
पद बांणवै लखि सहस चव चालीस भवि जांनहु सही॥१२०६॥

अरिल : प्रश्नव्याकरण-अंग दसम बरनन यहै,
नष्ट-मुष्टि इत्यादि प्रश्न-उत्तर कहै।
पद बांणवै सु लक्षि सहस सोलह भनैं,
ताही कै अनुसारि जगत फैले घनैं॥१२०७॥
है विपाक-सूत्रांग ग्यारमौं जानि तू,
कर्मनु तणी उदै उदोरणां मानि तू।
फुनि है सत्ता-कथन तास पद कोटि ऐ,
तापैं लखि नव असी लेहु भवि जोटिए॥१२०८॥

दोहा : यह तौ ग्यारह अंग कौ, कीन्हों कछुक बखांन।
अब चौवह पूरब तणों, बरनन सुनहु सुजांन॥१२०९॥

छंद गी० : उतपाद पूरब प्रथमंही ता मद्धि कथन अनादि का।
सब ही पदारथ का कियो उतपाद व्यय ध्रुव आदि का॥
पद कोटि इक[1] ताके कहैं फुनि दुतिय है अग्रांयणी।
तामैं कथन अंगनि तणां है अग्रभूति यहै सुणी॥१२१०॥
पद लाख छिनवै जांनि ताके बहुरि पूरब तीसरा।
वीर्यांन-वाद सु जांनि तामैं यह[1] कथन[2] सब नीसरा॥
बलिदेव तीर्थंकर सु चक्री आदि कौ 'बल बरनयो[3]'।
पद लक्ष सत्तरि भये ताके रहहु सो जग मैं जयो॥१२११॥
अस्ति-नास्ति-प्रवाद मैं जीवादि वस्त अनंत हैं।
ते है कि नांही यह चतुर्थम मैं कही भगवंत हैं॥
पद साठि लक्ष सु कहे फुनि पंचमो ग्यांन प्रवाद है।
वसु-ग्यांन कौ तामैं कथन कीनौं धरैं मरजाद है॥१२१२॥

---

१२०६ : १ इक only। २ सुरगनि।
१२१० : १ A बक।
१२११ : १ कथन। २ यह। ३ 'बरनन वर्यो'।

उतपति सु जिम कारण बहुरि वसु-ग्यांन-धारी मुनि भये।
कीनों सकल तिनकौ कथन पद कोटियक घटियक-ठये॥
षष्टमां सत्य प्रवाद मैं अक्षर सथांनक आठ हैं।
बे-इंद्रियादिक जीव की जो वचन-गुप्ति सु पाठ हैं॥१२१३॥

*दोहा :* संसकार तिनकौ कह्यौ, पद ताके सव होय।
ऐक कोटि फुनि लाष षट, वरनें हैं मुनि लोय॥१२१४॥
सप्तम आत्म-प्रवाद मैं, वरन्यौं आत्म-स्वरूप।
पद है कोटि छवीस तसु, वरनन अधिक अनूप॥१२१५॥

*छंद गी० :* अष्टम सु कर्म प्रवाद मैं सब कथन कर्मनि कौ कहैं।
उपसम उदै सु उदीरणां फुनि निर्जरा अरु बंध हैं॥
पद कोटि यक परि लाष अस्सी जांनिऐ सब तिह तनैं।
फुनि पूर्व-प्रत्याख्यांन नवमैं कथन गुर ग्रैसैं भनैं॥१२१६॥

*दोहा :* रूप-दर्व्य-परजाय कौ, प्रत्याख्यांन सुभाष।
वरन्यो तिनकौ निश्चलन, पद चौरासी लाष॥१२१७॥

*छंद गी० :* विद्यान-वाद सु जांनिऐं, दसमैं सु मद्धि वषांनिऐं।
विद्या बडी सत पंच है, सप्त सै छोटी संच है॥१२१८॥
अष्टांगनि-मत जु ग्यान है, पद कोटि ग्यारह मांन है।
अब सुनहु पूरव ग्यारऊं, कल्यांन-वाद सु वरनऊं॥१२१९॥
चौवीस जो तीर्थेस है, चक्री जु बारह वेस है।
बलि वासदेव जु गाईऐ, प्रति वासदेव बताइऐ॥१२२०॥
नव नव कहे तिनकी कथा, सौधर्म इंद्र तनी यथा।
तिनु पुन्य की महिमां कही, पद कोटि छब्बीसहि सही॥१२२१॥
बारमां प्रांणावाद मधि, अष्टांगवैद-विद्या प्रसिधि।
गारुडी विद्या और है, फुनि जंत्र-मंत्रन वोर है॥१२२२॥
पद कोटि यक अब जांनिऐं, परि तीस लाष वषांनिऐं।
फुनि वाद-क्रिया विसाल है, तेरमौं पूरव भाल है॥१२२३॥
ता मद्धि वरनन छंद कौं, है अलंकार अमंद कौ।
व्याकर्ण आदि सु जांनिऐं, पद कोटि नव सब मांनिऐं॥१२२४॥

फुनि चौदातौ[1] वरनन[2] यहै, गुर नांम तांकौ यह कहै।
भनि लोक विंदु जु सार है, मधि कथन अति विसतार है ॥१२२५॥
निरवांण के सुख कौ सवै पव कोटि बारह परि जवं।
पच्चास लाख जु धारिये, दोऊ मिलाय विचारिये ॥१२२६॥

दोहा : उपाध्याय के गुननि[1] कौ, वरनन यह अभिराम।
अंग रु पूर्व पचीस सव, भिन-भिन तस नांम ॥१२२७॥

## अथ साधु[1] गुन वर्नन

अठाईस गुण साध के, सोही मूल कहात।
तिनके नांम प्रत्येक[2] अब, सुणि लीजे हे भ्रात[3] ॥१२२८॥

सोरठा : प्रथम महाव्रत पांच, जांनि अहिंसा फुनि अनृति[1]।
है सतेय-व्रत सांच, ब्रह्मचर्य आकिंचनौं ॥१२२९॥
सुमति पंच परकार, ईर्या भाषा एषणां।
प्रतिष्ठापनां सार, पंचम आदान्य षेपणां ॥१२३०॥
इंद्री पंच वरोधि, लोच करै केसनि तणी।
षट आवसिक सु सोधि, कहि आयो जैसें करै ॥१२३१॥
वस्त्र रहित तन पेखि, बहुरि सनांन करै नही।
भुव परि सोवै देखि, दंत धवन नांहि करै ॥१२३२॥
भोजन षड़े करंत, एक वार निश्चै यहै।
तप करि कर्म हणंत, अठाईस गुण साधिए ॥१२३३॥

कुंडलिया : अरहंत सिध आचार्य गुर, उपाध्याय अरु साध।
तिनकी सेवा करत भवि, पदई लहत अवाध ॥
पदई लहत अवाध, भये तिनके गुण सब ही।
इक-सत-त्रय-चालीस, बिसरिए तिनहि न कब ही ॥

---

१२२५ : १ चौदमौं। २ पूरब।
१२२७ : १ गुणनु।
१२२८ : १ साधके। २ प्रतेक। ३ भ्राति।
१२२९ : १ अनृत्य।

जिनके वंदत चरन, स्वर्ग सिव सुख-लहि हरिषत।
सोही बषता कहै, कर्म वसु मेरे अरिहंत ॥१२३४॥

दोहा : इक उतसरपणि काल में, तीर्थंकर चौवीस।
तिनके बारे यह कथन, कीन्हों है गण ईस ॥१२३५॥
पंच[1] परमइष्टीन[2] कै, गुन बरने जग सार।
बषतरांम विधिवत तिन्हैं, नमि नमि वारंवार ॥१२३६॥
रे भवि इनके गुननु कौ, पार न पावत कोय।
यें कछु यक गणधर कहे, ता माफिक ऐ जोय ॥१२३७॥

अथ श्रुत भेद[1] ग्यान द्वादसांग बांनी वर्नन

दोहा : भेद दोय श्रुत-ग्यांन के, इक तौ अंग प्रविष्ट।
अंग बाह्य दूजौ कहैं, श्रीगुर गुणधर सिष्ट[2] ॥१२३८॥

छंद : तामै अंग प्रविष्ट कहावत द्वादसांग जो बाणी।
ताके पद हैं अड़ब ऐक फुनि बारा कोडि बषांणी॥
तापें लाष तियासी बहुरयौं सहस अंठावन कहिये।
ऊपरि पांच और यह संख्या ग्रंथन के मति लहिऐ ॥१२३९॥
कहि आयो ग्यारह अंग ताके पद ऐसें गुर गावैं।
च्यारि कोडि[1] पंद्रह लषि ऊपरि दोय सहश्र बतावैं॥
ऐक अंग के भेद अधिक हैं ताके पद सुनि[2] सांचैं।
इक सत आठ कोडि अठसठि लषि छपन सहस परि पांचैं ॥१२४०॥

दोहा : ऐक अंग के भेद सुनि, पूरब और प्रगिति।
सूत्र जोग प्रथमान फुनि, कही चूलिका सत्ति ॥१२४१॥
तामैं चौदह पूर्व जो, कहि आयो सो बांच।
तसु पद कोटि पिच्याणवै, लषि पचास परि पांच ॥१२४२॥
बहुरयौं पांच प्रगिति है, तिनके पद इक कोटि।
लाष पिच्यासी[1] ऊपरैं, पांच सहस लै जोटि ॥१२४३॥

---

१२३६ : १ पंचम। २ परमइष्टीनि।
१२३८ : १ भेव। २ सिष्ट।
१२४० : १ A कोटि। २ है।
१२४३ : १ इक्यासी।

*छंद गीता :* तामैं चंद्रप्रगिप्ति तरणे पद लाष छतीस कहावैं।
ऊपरि पांच सहस तसु वरनन ससि कौ ग्राय बतावै॥
बहुरयौं गति फुनि विभव तासकौ ताके मद्धि अवान्यौं।
दूजी सूर्यप्रगिप्ति[1] सु वरनन ग्राय विभव गति जांन्यौं॥१२४४॥
पद लषि पांच तास के ऊपरि तीन सहस्र बताऐ।
त्रितिय प्रगिति दीप सागर मैं दीप ववधि[1] बरनाऐ॥
ताके पद बांवन लषि ऊपरि सहस छतीस सुजांणौं।
चौथी जंबू दीप प्रगिप्ति सु जंबू-दीप वषांणौं॥१२४५॥
पद ताके हैं लाष तीन परि सहस पचीस विराजै।
है जु[1] विपाक प्रगिप्ति पंचमी ताके सुनि साव[2] साजै॥
तामैं रूपी ग्रादि ग्ररूपी षटद्रव्यंनु की गाथा।
पद है लष[3] चौरासी ऊपर सहस छतीस विख्याता॥१२४६॥

## ग्रथ सूत्र वर्नन

*दोहा :* सूत्र एक ताके कहैं, पद ग्रठयासी लक्षि।
जिय करता जिय भोगता, बरनन यहै प्रतक्षि॥१२४७॥

## ग्रथ प्रथमांन[1] जोग वर्नन

है प्रथमांन सु जोग पद, पांच सहस्र पवित्र।
त्रस्ठि[2] सलाषा पुरिष[3] कौ, तामैं बरन चरित्र॥१२४८॥

*चौपई :* बहुरि चूलिका पांच बताई, ताके पद सब सुणिऐ भाई।
है दस कोटि लाष गुणचासें, सहस छियासी[1] ग्राठ प्रकासें॥१२४९॥

*दोहा :* पद इक इक के जांनियौं, दोय कोटि नव लक्षि।
सहस निवासी दोय सै, सो गिनि कैं मन रक्षि॥१२५०॥
पांच कहि जो चूलिका, तामैं बरनन जांनि।
जल गति मैं जल बरंषणौं, मंत्र तंत्र फुनि मांनि॥१२५१॥

---

१२४४ : १ सूर्यगिप्ति।
१२४५ : १ उवधि।
१२४६ : १ जु not there। २ सब। ३ लषि।
१२४८ : १ प्रमांनु। २ त्रष्ठि। ३ पुरष।
१२४९ : १ छियासी।

थल गति में ग्रैसें कही, थोड़े काल मझार[1]।
बहु जोजन ग्रावै बहुरि, मंत्र तंत्र उपचार ॥१२५२॥
इंद्रजाल गति में कह्यौ, इंद्र-जाल को भेद।
मंत्र जंत्र विद्या भगल, सो लषिऐ तजि वेद ॥१२५३॥
कही रूप गति चूलिका, मैं नर स्वर[1] स्यंघादि[2]।
धारन-हारे रूपके, मंत्र जंत्र तंत्रादि ॥१२५४॥
है ग्रकास गति चूलिका, तामैं वरनन होय।
गगन गमन के मंत्र कौ, यहै पंचमी सोय[1] ॥१२५५॥
यह तौ ग्रंग प्रविष्ट कौं, कीन्हौं कथन बनाय।
बषतरांम ताकौं नमैं, मन बच तन सिर नाय ॥१२५६॥
ग्रंग बाह्य जो गुर कह्यौ, सुरत ग्यांन को भेद।
है प्रकीर्ण चौदह तसे, ग्रक्षर सुणि तजि वेद ॥१२५७॥
ग्राठ कोडि इक लाष है, ग्राठ सहस सत ऐक।
ग्ररहु पिचेहतरि ऊपरैं, गिणि करि ग्रंक विवेक ॥१२५८॥
कहौं प्रकीर्णक चौदहौं, तिनके भेद कछूक।
सोहू भवि सुनि लेहु ग्रव, तिनकौ सवै सलूक ॥१२५९॥
प्रथम प्रकीर्णक नांम है, सांमायक ग्रतिसार।
तामैं सब वरनन कियो, सांमायक विसतार ॥१२६०॥
दूजो सतवन नाम है, ताकै मद्धि सतुति।
तीर्थंकर चौवीस की, वरनी महा ग्रभूति ॥१२६१॥
वंदन कहिऐ तीसरो, तामैं सतुति जांनि।
इक तीर्थंकर की करी, सो लीजे पहिचांनि[1] ॥१२६२॥
चतु प्रतिकर्मण में कियो, दोष करण सब दूरि।
ताको है व्याख्यांन सब, ग्रब सुनि पंचम भूरि ॥१२६३॥
नयक नांम वरनन सुनहु, दरसन ग्यांन चरित्र।
तप ऐ च्यारि प्रकार कौ, भाष्यौ विनय पवित्र ॥१२६४॥

---

१२५२ : १ मझारि।
१२५४ : १ सुर। २ सिंहादि।
१२५५ : १ जोय।
१२६२ : १ A पैहचांनि।

छठौ है प्रति कर्म में, दीख्या सीख्या कर्म।
सप्तम दसवैकालिका, नांम तास सुनि भर्म ॥१२६५॥
वृक्ष कहे कुसमादि बहु, देस भेद सहु जांनि।
फुनि आचारज तीनु कौ, बरन्यौ है गुन-खांनि ॥१२६६॥
उत्तराध्ययन सु आठवौं, जति नु तणौं उपसर्ग।
सहि जो फल पावै कह्यौ, स्वर्ग बहुरि अपवर्ग ॥१२६७॥
नवां कल्प विवहार मैं, जति उपसर्ग सहै सु।
जोग्य वस्तु[1] कौं आचरं, सोही कथन कहै सु ॥१२६८॥
जो अजोग्य सेवै वसत, तौ प्राछित कौं लेय।
फुनि दसमो[1] कौ नांम यह, कल्पाकल्प कहेय ॥१२६९॥
जामैं जति श्रावक सबै, काल पाय आचर्ण।
जोग्य अजोग्य करै सु यह, कीन्हौं है सब वर्ण ॥१२७०॥

चौपई : महा कल्प ग्यारमों बखांनौ, ता मधि बरनन[1] भवि[2] यह जांनौं।
दीख्या सीख्या जती सुरनि[3] की, भांवना तमक यहै कथन की ॥१२७१॥
संसकार उत्तिम अरु अर्थ, गण पोषण वै आदि समस्थ।
बरन्यौं है सब ही अभिरांम, पुंडरीक द्वादसमौं नांम ॥१२७२॥

दोहा : जिह कारण अरु पुन्यतै, सुरपद[1] प्रापत[2] होय।
सो बरनन यामैं कियो, बहुरि तेरमौं जोय ॥१२७३॥
नांम महापुंडरीक है, बरनन तामैं ऐह।
कारण पुंलि[1] देवांगनां, पद प्रापत्ति कौ जेह ॥१२७४॥
कहि असीतिका चवदमौं, तामैं प्राछित वर्ण।
कियो तिन्है बहु विधि नमैं, बधता लघि तिनु वर्ण ॥१२७५॥
अंग वाक्य अक्षर कहे, जे तिनुकै अनुसार।
अब मुनिजन बरनन करैं, ग्रंथनि मांझि अपार ॥१२७६॥

---

१२६८ : १ A वस्त्र।
१२६९ : १ दसमों।
१२७१ : १ बरन। २ भविक। ३ A सुरन।
१२७३ : १ स्वरपद। २ प्रापति।
१२७४ : १ पुंन्य।

### अथ ऐक पद का श्लोक की संख्या वर्नन

*सोरठा :*

इक पद सिलोक होय, कोटि इक्यांवन ग्राठ लष।
सहस चौरासी[1] जोय, छहसें साढा वीस इक ॥१२७७॥
'अक्षर बतीस हजार[1],' लिषवा मैं स्याही लगै।
पांच टांक अतिसार, भई पईसा ऐक भर[2] ॥१२७८॥

*दोहा :*

इक पद की मण तीन सै, ऊपरि धरि उगणीस।
बारा सेर सु टंक गिणि, आध पाव[1] तेईस ॥१२७९॥
कहैं तोल चालीस कै, पके पईसा जांनि।
तिह अनुसारि सुजांनि यह, तोल सवै उर मांनि ॥१२८०॥
द्वादसांग वांणी सकल, अंग प्रविष्ट रु बाह्य।
ताकौं स्याही जो लगं, सो सुणि भवि करि ग्राह्य ॥१२८१॥

*कवित :* पैंतीस हजार नो सै पिच्यांणवै[1] कोटि तापैं,
लाष धरि तीन तीस बहुरचौ कहत है।
ऐकसौ कै ऊपरि धरहु साढा अठाईस,
ऐसे मण तापं टांक ड्योढ़ जो बहत हैं।
द्वादसांग[2] वाणी कौं लगत ऐती स्याही तोल,
चालीस कै ताकौ परमांण यौं लहत[3] हैं।
श्री जिनेंद्र मुष तै षिरी जो गणधर गूंथी,
सोही वांणी जयवंती जग में रहत हैं ॥१२८२॥

*कुंडलिया :* श्री जिनवर मुष तें षिरी, वांणी अगम अपार।
ताकै भागि असंषिवें, झेली गणधर सार॥
झेली गनधर ताहि, आप कहि सक्यौ नही सब।
कही जु संख्या रूप, धरी श्रुत-ग्यान मद्धि तब॥
ताही कै अनुसारि, कियो बरनन सब मुनिवर।
बषतरांम नमि जगत, कहैं भाषित श्री जिनवर ॥१२८३॥

---

१२७७ : १ चुरासी।
१२७८ : १ 'एक हजार।' २ भरि।
१२७९ : १ A अद्दमांस।
१२८२ : १ अठयाणवै। २ द्वादसांग। ३ वहत।

*दोहा :* द्वादसांग वांणी रहो, जयवंती जग सिद्धि।
बखतरांम को दीजिए, भव भव मांझि सुबुद्धि ॥१२८४॥

### अथ श्रावग क्रिया वर्नन†

*अरिल :* क्रिया एक सौ आठ जु गरभाधान तें,
मुक्ति पहूंचे तब लों कही प्रमांन तें।
विधि पूजा जिन मंत्र सु करि सरधांन में,
कीज्यौ विधिपूर्वक लखि आदि पुरान में ॥१२८८॥†

*दोहा :* श्रावग कुल में गर्भ तें, उत्सव आदि कितेक।
ग्रंथ बधे तातें क्रिया, बरनी नहीं प्रतेक ॥१२८९॥†
पंथ बड़े मधि ग्रंथ अति, लहीं[1] कौंन विधि पार।
कछु यक[2] यह संछेप[3] सौ, वरन्यौं बरनन सार ॥१२८५॥

### अथ चौदह विद्या वा चौदह रतन कविता में प्रसस्त धरें तिनके नांम वर्नन

*दोहा :* बरनत कवि विद्या रतन, कविता में अभिरांम।
चौदह चौदह आदि द्विज, तिनके सुनिऐं नांम ॥१२८६॥
सर सिर अछिर[1] बैद[2] सुर, तंत्री नट कवि गांन।
तंत्र रसांयन[3] अश्व बन, तनसुष विद्या जांन[4] ॥१२८७॥
लछमी रंभा बैद्य[1] विष, सुरा सुधा द्रुम बाज।
संख धनुष चौदह रतन, गो मनि गज इंदराज ॥१२८८॥

### अथ कलिकाल दोष करि उपद्रव वर्नन

*चौपई :* 'संवत अठारह सै भये'[1], ऊपरि जकैं अठारह[2] भये।
तब इक भयो तिवाडी स्यांम, डिभी अति[3] पाषंड कौ धांम ॥१२८९॥

---

१२८५ : १ लहै। २ कछु। ३ संक्षेप।
१२८७ : १ अक्षर। २ A बेंद। ३ रसायनि। ४ जांनि।
१२८८ : १ A बैद।
१२८९ : १ 'संवत जबै अठारह भए'। २ अठारहसै। ३ महाद्रुष्ट।

---

†In B only as 1288 and 1289.

